62

# मृच्छकटिक-समीक्षा

लेखकः—श्री कान्तानाथ शास्त्री तेलङ्ग एम० ए०
संस्कृताध्यापक—हिन्दू विश्वविद्यालय, काशी

संस्कृत साहित्य विश्व का बहुत प्राचीन साहित्य है। इसमें अनेक ग्रन्थरत्न ऐसे हैं जिनके कर्ता और काल का ठीक-ठीक पता नहीं चलता। 'मृच्छकटिक' भी एक ऐसा ही ग्रन्थ है। न इसके कर्ता का ठीक पता चलता है, न काल का।

## मृच्छकटिक के कर्ता कौन ?

'मृच्छकटिक' की प्रस्तावना में राजा शूद्रक को इस नाटक का कर्ता कहा गया है। परन्तु ये किस देश के राजा थे और इनका आविर्भाव कब हुआ इस विषय का वहाँ कोई संकेत नहीं है। प्रस्तावना में कहा गया है कि राजा शूद्रक जाति के द्विज थे। विद्वानों ने यहाँ 'द्विज' का अर्थ 'क्षत्रिय' किया है। आगे इनके विषय में कहा है कि ये देखने में बड़े सुन्दर थे। ये बड़े विद्वान् थे। ये ऋग्वेद, सामवेद, गणित, वेश्याओं की कला अथवा अग्निवेशकृत चतुःषष्टि कला और हस्तिशास्त्र के पण्डित थे। इन्हें शङ्करजी की कृपा से परम तत्त्व का ज्ञान प्राप्त हुआ था। ये उत्तम कवि थे। इतना ही नहीं ये बड़े बली और पराक्रमी भी थे। इन्हें बड़े-बड़े शत्रुओं से अथवा बड़े-बड़े हाथियों से बाहुयुद्ध करने का शौक था। ये प्रमादशून्य और तपोनिष्ठ थे। इन्होंने अश्वमेध यज्ञ भी किया था। इन्होंने दस दिन अधिक सौ वर्ष की लम्बी आयु पाई थी। अन्त में इन्होंने अपने पुत्र को राज्य देकर अग्नि में प्रवेश किया।

'मृच्छकटिक' के कर्ता के विषय पर विद्वानों में बड़ा मतभेद है। कुछ ऐतिहासिक प्रस्तावना में जो कुछ कहा है उस पर विश्वास नहीं करते। वे शूद्रक को कल्पित पुरुष मानते हैं। उनके अनुसार मृच्छकटिक के कर्ता कोई अन्य कवि थे। कुछ विद्वान् मृच्छकटिक के शूद्रक को इतिहास-सिद्ध किसी राजा या कवि से अभिन्न मानते हैं। कुछ विद्वान् शूद्रक को इतिहास-सिद्ध प्राणी तो मानते हैं पर उन्हें 'मृच्छकटिक' का कर्ता नहीं मानते। कुछ ऐसे भी पण्डित हैं जो शूद्रक को इतिहास-सिद्ध पुरुष और 'मृच्छकटिक' का कर्ता भी मानते हैं। इस प्रकार मतभेद के कारण, निश्चित प्रमाणों के अभाव में विद्वानों ने अपनी-अपनी बुद्धि के अनुसार कल्पनाएँ की हैं।

'स्कन्दपुराण' के कुमारिकाखण्ड में किसी राजा शूद्रक का उल्लेख है। कुछ ऐतिहासिक इन्हें ही 'मृच्छकटिक' के कर्ता शूद्रक मानते हैं। इतना ही नहीं, वे इन्हें आन्ध्रवंश के प्रथम राजा सिमुक (सिशुक या सिप्रक) से अभिन्न व्यक्ति मानते हैं। यदि यह कल्पना मानी जाय तो शूद्रक कालिदास और भास दोनों से प्राचीन हो जायेंगे। डा० स्मिथ के अनुसार सिमुक का काल ई० पू० २४० के करीब है। किसी भी विद्वान् के अनुसार कालिदास का काल* ई० पू० १०० से आगे नहीं ले जाया जा सकता। भास कालिदास से प्राचीन थे। जो लोग कालिदास का काल ई० पू० १०० मानते हैं उनके अनुसार भास का काल ई० पू० २०० होगा। तब तो यह कहना पड़ेगा कि भास ने ही शूद्रक के मृच्छकटिक से कथा चुराकर 'दरिद्रचारुदत्त' की रचना की है। परन्तु 'मृच्छकटिक' और 'दरिद्रचारुदत्त' की तुलना करने पर ऐसा नहीं प्रतीत होता। भाषा और कला की दृष्टि से 'दरिद्रचारुदत्त' पुराना मालूम पड़ता है। शूद्रक को कालिदास से भी प्राचीन नहीं माना जा सकता। यदि शूद्रक कालिदास से प्राचीन होते तो कालिदास ने 'मालविकाग्निमित्र' की प्रस्तावना में भास, सौमिल्ल, कविपुत्र आदि प्रसिद्ध नाटककारों के साथ उनका भी उल्लेख किया होता। शूद्रक के विषय में कालिदास की चुप्पी यह सूचित करती है कि शूद्रक कालिदास से परवर्त्ती हैं। मृच्छकटिककार को न भास से ही प्रचीन कहा जा सकता है, न कालिदास से ही। अतः शूद्रक को सिमुक से अभिन्न व्यक्ति मानने की कल्पना ठीक नहीं है।

प्रो० कोनो के अनुसार आभीर वंश के राजा शिवदत्त का ही दूसरा नाम शूद्रक था। डा० फ़्लीट के अनुसार इसी शिवदत्त ने अथवा इसके पुत्र ईश्वरसेन ने आन्ध्रवंश के अन्तिम राजा का नाश किया था। अत: शिवदत्त का काल ई० अ० २४८ के करीब है। यह कल्पना भी ठीक नहीं प्रतीत होती। यहाँ यह प्रश्न उठता है कि शिवदत्त का दूसरा नाम शूद्रक क्यों पड़ा और 'मृच्छकटिक' के साथ उसका असली नाम 'शिवदत्त' न सबद्ध होकर 'शूद्रक' क्यों संबद्ध हुआ? यदि यह कहा जाय कि वह आभीर होने के कारण शूद्र था इसलिये उसका नाम 'शूद्रक' पड़ा, तब तो यह मानना पड़ेगा कि यह नाम अपमानकारक है। कोई भी कवि अपने ग्रन्थ की प्रस्तावना में अपना परामर्श ऐसे नाम से नहीं कर

*महाकवि कालिदास के काल, जीवनवृत्त, ग्रन्थशैली आदि के विषय में 'कुमारसंभव' की भूमिका में लिखा जा चुका है—लेखक।

सकता। यदि कहा जाय कि प्रस्तावना के श्लोक दूसरे के बनाए हुए प्रक्षिप्त हैं, तो भी गुत्थी नहीं सुलझती। प्रस्तावना देखने से यह नहीं झलकता कि श्लोक-निर्माता नाटककार की निन्दा कर रहा है। वह तो स्परूपष्ट से उसकी स्तुति करता है। ऐसी स्थिति में उसने नाटककार के असली नाम को छोड़ कर निन्दाव्यञ्जक नाम का क्यों प्रयोग किया ? आभीर राजा शिवदत्त को शूद्रक मानने की कल्पना को पुष्ट करने के लिए 'मृच्छकटिक' के गोपालदारक आर्यक में आभीर राजा शिवदत्त को देखना भी व्यर्थ है। गोपाल और पालक ये नाम तो संस्कृत में बड़े पुराने हैं। भास ने अपने 'प्रतिज्ञायौगन्धरायण' में उज्जयिनी के राजा प्रद्योत ( ई० पू० ५०० ) के पुत्रों के रूप में भी गोपाल और पालक का उल्लेख किया है। भास के इस गोपाल को 'मृच्छकटिक' के गोपाल से अभिन्न मान कर और उसमें ही शूद्रक का दर्शन करके 'मृच्छकटिक' को ई० पू० ५०० में नहीं ढकेला जा सकता। ऐसी कल्पनाएँ इतिहास को हँसी का विषय बना देंगी।

पं० चन्द्रबली पांडेजी ने शूद्रक को आन्ध्रवंश का वासिष्ठीपुत्र पुलुमावि माना है। आपका कहना यह है कि 'अवन्तिसुन्दरीकथासार' में इन्द्राणिगुप्त का दूसरा नाम शूद्रक बताया गया है। वासिष्ठीपुत्र पुलुमावि ही इन्द्राणिगुप्त है। अतः पुलुमावि ही शूद्रक हैं। यह शूद्रक ही 'मृच्छकटिक' का कर्ता है। शूद्रक पुलुमावि का उपनाम है। श्री पाण्डे जी की सारी कल्पना पुलुमावि की इन्द्राणिगुप्त से अभिन्नता पर अवलम्बन करती है। इसे सिद्ध करने के लिए श्री पाण्डे जी ने जो तर्क दिया है उसे हम उन्ही के शब्दों में उद्धृत करते हैं। आप कहते हैं— "और यदि शब्द के अर्थ को समझें और दण्डी के 'इन्द्राणिगुप्त' को 'पुलुमावि' मान लें तो इसमें दोष क्या ? 'इन्द्र' का 'पुलुमावि' नहीं तो 'पुलोमारि' होना तो प्रसिद्ध ही है, फिर इसमें दूर की कोई उड़ान नहीं। 'हाँ' दुराव की पकड़ अवश्य है। पुलुमावि को इन्द्राणिगुप्त सिद्ध करने के लिए दी हुई इस युक्ति को पढ़ते समय हमें श्री उदयनाचार्य की यह बात याद आ जाती है जो उन्होंने अपोहवाद का खण्डन करते समय 'आत्मतत्त्वविवेक' में कही है। ( ततः प्रतीतावितरेतराश्रयत्वमुक्तं सङ्केते सञ्चार्य यत् परिहृतं ज्ञानश्रिया, तदेतद् प्राग्यजनघन्धीकरणं गोलकादिवत् स्थानान्तरसञ्चारात् )। कहाँ पुलुमावि, कहाँ पुलोमारि और कहां इन्द्राणिगुप्त !

**डा० देवस्थली** का कहना है कि–'हमारा इतिहास का ज्ञान अपूर्ण होने के कारण हम शूद्रक के विषय में निश्चित रूप से कुछ कहने में असमर्थ हैं । आज हम प्राचीन भारत के किसी राजा से शूद्रक की अभिन्नता नहीं सिद्ध कर सकते । परन्तु वे हमारी ही तरह इस जगत के प्राणी थे और 'मृच्छकटिक' उन्हीं की रचना है । जब तक इस बात का सप्रमाण खण्डन नहीं किया जाता तब तक हम यही मानते हैं ।' डा० देवस्थली ने अपने मत के समर्थन के लिये कोई प्रमाण नहीं दिया है । उनका मत अविच्छिन्न परम्परा पर ही स्थित प्रतीत होता है । परस्पर-विरोधी प्रमाणों से बुद्धि कुण्ठित हो जाने के कारण उन्होंने परम्परा के सामने घुटने टेक दिये हैं । वे इस बात को मानते हैं कि प्रस्तावना के पद्य संभवत शूद्रक के किये हुए नहीं हैं । फिर भी उन्हें उनमें कहीं हुई बातों पर अविश्वास करने का कोई कारण नहीं दिखाई देता । परम्परा की इस भक्ति पर क्या कहा जाय ? यदि कोई तर्क दिया होता तो उसे विचार की कसौटी पर परखा जाता ।

**श्री पिशेल साहब** 'मृच्छकटिक' का कर्ता दण्डी को मानते हैं । उनका कहना है कि दण्डी के तीन प्रबन्ध माने गए हैं । उनमें से 'दशकुमारचरित' और 'काव्यादर्श' केवल दो का पता है । तीसरा अज्ञात है । वह तीसरा 'मृच्छकटिक' है । **श्रीनेरूरकर** भास को 'मृच्छकटिक' का कर्ता बताते हैं । ये दोनों कल्पनायें भी ठीक नहीं प्रतीत होतीं । यहाँ यह प्रश्न उठता है कि 'मृच्छकटिक' के साथ दण्डी या भास के असली नाम क्यों नहीं प्रचलित हुए ? 'शूद्रक' नाम क्यों प्रसिद्ध हुआ ? इसके अतिरिक्त उन दोनों कवियों की अन्य कृतियों के साथ भी 'शूद्रक' नाम क्यों नहीं प्रसिद्ध हुआ ? इस संबन्ध में एक बात और है । 'मृच्छकटिक' की प्रस्तावना में शूद्रक को राजा कहा है । इधर न दण्डी ही राजा हैं, न भास ही । अतः इन कल्पनाओं को भी नहीं स्वीकार किया जा सकता ।

**डा० सिलवॉलेवी** का मत है कि 'मृच्छकटिक' शूद्रक की कृति नहीं है । उनका कहना है कि किसी कवि ने 'मृच्छकटिक' बनाकर शूद्रक के नाम पर चला दिया है । जिस कवि ने इसे रचकर शूद्रक के नाम पर चलाया उसका आशय यह था कि इसमें प्राचीनता का रंग आ जाय । डा० लेवी ने अपनी कल्पना का समर्थन करने के लिये जो युक्ति दी है वह पुष्ट नहीं है । जो कवि परिश्रम से ग्रन्थ तैयार करेगा उसका श्रेय वह स्वयं लेगा । जब तक लाचरी न हो तब तक वह अपने ग्रन्थ को दूसरे के नाम पर क्यों चलावेगा ? नाटक प्राचीन

सिद्ध होने से कवि को क्या लाभ ? यदि कृति अच्छी है तो लोग उसे पढ़ेंगे ही, चाहे वह पुरानी हो या नई ।

डा० कीथ भी डा० लेवी की तरह शूद्रक को 'मृच्छकटिक' का कर्ता नहीं मानते । वे शूद्रक को कल्पना का पुरुष मानते हैं । उनका कहना है कि 'शूद्रक' एक अजीब नाम है । सामान्यतः ऐसा नाम राजाओं का नहीं होता । यह नाम भी इस बात का समर्थन करता है कि शूद्रक काल्पनिक पुरुष है । 'मृच्छकटिक' भास के बाद का नाटक है । किसी कवि ने भास के 'दरिद्रचारुदत्त' के साथ आर्यक के विद्रोह की कथा मिलाकर मृच्छकटिक खड़ा किया और अपना नाम गुप्त रखकर इसे शूद्रक के नाम पर चला दिया । डा० कीथ ने अपने मत के पोषण के लिये कोई तर्क नहीं दिया है ।

डा० कीथ के मत के दो अंश हैं—एक तो यह कि शूद्रक काल्पनिक पुरुष है दूसरा यह कि मृच्छकटिक का कर्ता शूद्रक नहीं कोई दूसरा कवि है । हम इनके मत के पहिले अंश से सहमत नहीं हैं । शूद्रक का नाम संस्कृत साहित्य के अनेक ग्रन्थों में आया है । सर्वत्र उनका उल्लेख संसार के एक जीते-जागते पुरुष के रूप में किया गया-सा प्रतीत होता है । राजशेखर का कहना है कि रामिल और सोमिल ने 'शूद्रककथा' नाम का ग्रंथ लिखा था । बाणभट्ट ने 'कादम्बरी' और 'हर्षचरित' में शूद्रक का उल्लेख किया है । दण्डी ने 'दशकुमार-चरित' और 'अवन्तिसुन्दरीकथा' में शूद्रक का नाम लिया है । सोमदेव ने 'कथासारित्सागर' में और कल्हण ने 'राजतरंगिणी' में शूद्रक के विषय में लिखा है । 'वेतालपञ्चविंशति' में भी शूद्रक का नाम आया है । इसके अतिरिक्त 'शूद्रकवध' 'विक्रान्तशूद्रक' और 'शूद्रकचरित' नाम के ग्रन्थों का भी शूद्रक से स्पष्ट सम्बन्ध मालूम पड़ता है । ये ग्रन्थ प्राप्य नहीं हैं, परन्तु अन्य उपलब्ध ग्रन्थों में इनका परामर्श है । सम्भव है 'कादम्बरी' का शूद्रक कल्पना की सृष्टि हो । यह भी सम्भव है कि बाणभट्ट ने अतिप्राचीन इतिहास-सिद्ध ही किसी राजा का नाम अपने पात्र को दिया हो । परन्तु अन्य ग्रन्थों में शूद्रक के विषय में जो कुछ लिखा है उसे पढ़ने से ऐसा नहीं प्रतीत होता कि यह वृत्तान्त काल्पनिक है । जिस व्यक्ति का इतने ग्रन्थों में उल्लेख हो उसे सहसा काल्पनिक व्यक्ति कहना ठीक नहीं ।

डा० कीथ के मत के दूसरे अंश से हम सहमत हैं । हमारे विचार से भी शूद्रक 'मृच्छकटिक' के कर्ता नहीं हैं । इसके कर्ता कोई दूसरे ही कवि हैं । ऐसा

प्रतीत होता है कि किसी कवि ने भास का 'दरिद्रचारुदत्त' देखा। उन्हें वह अपूर्ण प्रतीत हुआ। उन पर उसे पूर्ण करने की धुन सवार हुई। उन्होंने आवश्यकता और अपनी रुचि के अनुसार 'दरिद्रचारुदत्त' में परिवर्तन किये। उसकी कथा के साथ अपनी कल्पना से रची हुई अथवा गुणाढ्य की 'वृहत्कथा' से ली हुई गोपालदारक आर्यक के विद्रोह की कथा बट दी। इस प्रकार मृच्छकटिक तैयार हुआ। कवि ने अपना नाम जान बूझकर छिपाया। प्रस्तावना में 'शूद्रक' के साथ 'किल' का प्रयोग यही सूचित करता है। कवि ने इस शब्द का प्रयोग जान बूझकर किया है। यह भी एक दो बार नहीं, चार-चार बार। तीन बार तो इसका प्रयोग 'शूद्रक' के साथ किया गया है और एक बार चारुदत्त के। प्रस्तावना में शूद्रक का नाम बताने वाले पद्य देने के पहिले ही कवि ने लिखा है—एतत् कविः किल'। इसके बाद पुनः पाँचवें पद्य में 'शूद्रक' के साथ 'किल' आया है। इस अव्यय का प्रयोग प्रायः 'ऐतिह्य' 'अलीकता' या 'संभावना' सूचन करने के लिए किया जाता है। यह अधिकतर अनिश्चय व्यक्त करता है। यह भी नहीं कहा जा सकता कि यहाँ इसका प्रयोग 'इदं किलाव्याजमनोहरं वपुः' की तरह ऐतिह्यादि अर्थों से भिन्न अर्थ का ज्ञान कराने के लिए किया गया है। 'लब्ध्वा चायुः शताब्दं दशदिनसहितं' 'शूद्रकोऽग्निं प्रविष्टः' 'बभूव' और 'चकार' के प्रकाश में यहां 'किल' शब्द 'ऐतिह्य' आदि अर्थों का ही बोध कराता है। कवि को अपनी आयु का निश्चित प्रमाण कैसे मालूम हो सकता है। वह यह कैसे जान सकता है कि आगे चलकर उसकी मृत्यु कैसे और कब होगी। 'बभूव' और 'चकार' का लिट् लकार भी परोक्षभूत का बोधक होने के कारण 'ऐतिह्य' आदि अर्थों का ही समर्थन करता है। वस्तुतः 'इदं किलाव्याजमनोहरं वपुः' में भी 'किल' शब्द 'अरुचि' व्यक्त करता है। 'किलेत्यरुचौ। 'किल संभाव्यवार्तयोः। हेत्वरुच्योरलीके च' इति हैमः—राघवभट्ट। यहाँ यह भी नहीं कहा जा सकता कि नाटक तो शूद्रक का है। केवल प्रस्तावना के श्लोक दूसरे कवि के द्वारा प्रक्षिप्त हैं। ऐसा मानने का अर्थ यह होगा कि शूद्रक ने अपना नाटक बिना अपना नाम डाले ही चला दिया। इसके अतिरिक्त 'चकार' और 'बभूव' के प्रकाश में यह भी मानना पड़ेगा कि शूद्रक के मरने के बहुत काल बाद प्रस्तावना के श्लोक डाले गये। ऐसी स्थिति में यह प्रश्न उठेगा कि आखिर शूद्रक ने अपना नाटक बिना अपना नाम दिए ही क्यों चला दिया?

वह तो राजा था। उसे किसी का डर तो था नहीं। इसके अतिरिक्त बहुत दीर्घकाल तक किसी को उसका नाम डालने की क्यों नहीं सूझी ? बहुत लम्बे काल के बाद यह प्रश्न क्यों खड़ा हुआ ? इन प्रश्नों का कोई सन्तोष-प्रद उत्तर नहीं मिलता। हमारे विचार से यदि ये श्लोक प्रक्षिप्त होते तो इनका स्वरूप ही दूसरा होता। यदि सच्चे दिल से केवल कवि का नाम स्थायी बनाने तथा उसका परिचय देने के लिए ही ये श्लोक प्रक्षिप्त किये गए होते तो इनमें सन्देह उत्पन्न करने वाली विचित्र बातें तथा परोक्ष भूत की क्रिया न रखी गई होती। जिस प्रकार अन्य प्रसिद्ध नाटकों के कवि अपना परिचय देते हैं वैसे ही सच मालूम होने वाले श्लोक बनाकर मेल मिला दिया गया होता। अत: हम तो यही मानना श्रेयस्कर समझते है कि यह नाटक शूद्रक का नहीं है। किसी दूसरे कवि ने इसे रचकर शूद्रक के नाम पर चला दिया है। शूद्रक इतिहास-सिद्ध व्यक्ति थे या नहीं इससे कोई मतलब नहीं।

इस सम्बन्ध में एक प्रश्न और है। उस पर भी विचार कर लेना आवश्यक प्रतीत होता है। प्रश्न यह है कि जिस कवि ने भी यह नाटक बनाकर शूद्रक के नाम पर चलाया, उसने ऐसा क्यों किया। उसने नाटक के साथ अपना ही नाम क्यों नहीं प्रसिद्ध किया ? जो भी आदमी परिश्रम से कोई ग्रन्थ तैयार करेगा उसका श्रेय वह स्वयं लेगा। उसका श्रेय वह दूसरे को क्यों देगा ? हमारे विचार से इसके दो कारण हैं। पहिला तो यह कि जिस कवि ने भी यह नाटक तैयार किया होगा उसने यह सोचा होगा कि इसका आधा भाग तो भास का किया हुआ है। केवल आधा ही मेरा है। ऐसी स्थिति में समूचे नाटक को मैं अपना कैसे कहूँ ? यदि मैं ऐसा करूँगा तो लोग मुझे चोर कहेंगे। सभ्य पुरुषों के मन में ऐसे विचार आना असंभव नहीं। दूसरा यह कि इस नाटक में कवि ने जो घटना चक्र दिखलाया है वह उस समय के सामाजिक नियमों और विचार धारा के सर्वथा प्रतिकूल है। भास ने तो वसन्तसेना को चारुदत्त के घर जाने के लिए तैयार करके ही नाटक समाप्त किया। परन्तु मृच्छकटिक के कर्ता ने तो चारुदत्त और शर्विलक दो-दो ब्राह्मणों का वेश्याओं के साथ विवाह कराकर छोड़ा। क्या इस नाटक को पढ़ने पर ऐसा भास नहीं होता कि नाटककार अप्रत्यक्ष रूप से ऐसी घटनाओं को अपना समर्थन दे रहा है ? यह तो क्रान्तिकारी विचारों की पराकाष्ठा हुई। कवि ने ब्राह्मणों को चोर, जुआड़ी और मुजरावाज दिखाया है

एक उच्च कोटि के और एक नीच कोटि के ब्राह्मण द्वारा ऐसा कराकर उसने यह दिखाया है कि नीचे से ऊपर तक समूचा, ब्राह्मण समाज भ्रष्ट हो गया है। यह तो 'आदिरन्त्येन सहेता' हुआ। कवि ने क्षत्रियों को भी नीचा दिखाया है। राजा पालक को क्रूर और दुराचारी दिखाया है कि वह 'मनुस्मृति' आदि धर्मशास्त्र के उच्च ग्रन्थों की अवहेलना करने वाला था। शकार ( काणेलीमात ) के साथ उसका सम्बन्ध जोड़कर उसे नीच जाति की रखेली रखने वाला सिद्ध किया है। अन्त में उसे गोपाल के हाथ से मरवाया है। राज्य के उच्च पदों पर वीरक और चन्दनक जैसे शूद्रों को अधिष्ठित दिखाया है। इतना ही नहीं बौद्ध, गोपाल और चाण्डालों तक को सत्पुरुषों के रूप में चित्रित किया है। ऐसा कवि यदि अपने नाटक के साथ अपना नाम प्रसिद्ध करता तो उस समय का समाज और राजा उसकी क्या गति करते इसे सोचिए। इसी में मृच्छकटिक के कर्ता के रूप प्रसिद्ध कराने के लिए 'शूद्रक' नाम चुनने का भी रहस्य मिल जाता है। यह भी नहीं कहा जा सकता कि नाटककार कोई बौद्ध था शूद्र था। नान्दी के पद्यों से प्रतीत होता है कि वह शंकर का उपासक था। संभवतः वह योगाभ्यासी था। भरतवाक्य से यह स्पष्ट मालूम पड़ता है कि वर्णाश्रम व्यवस्था में उसकी आस्था थी। उसके मन में ब्राह्मण और क्षत्रियों के प्रति आदर था। वह कहता है 'संततमभिमता ब्राह्मणाः सन्तु सन्तः' तथा 'श्रीमन्तः पान्तु पृथ्वीं प्रशमितरिपवो धर्मनिष्ठाश्च भूपाः'। आज के जगत में ये घटनाएँ भले ही असामान्य न प्रतीत होती हों, परन्तु उस समय की भावनाओं के प्रकाश में इन पर विचार कीजिए तो कवि का अपना नाम प्रकट न करने का कारण मिल जायगा।

घटनाचक्र इतना क्रान्तिकारी होने पर भी नाटक कला की दृष्टि से उत्तम होने के कारण पढ़ने-पढ़ाने में चल पड़ा।

## मृच्छकटिक के कर्ता की जीवनसम्बन्धी कुछ बातें

मृच्छकटिक के कर्ता दाक्षिणात्य प्रतीत होते हैं। मृच्छकटिक के द्वितीय अंक में इन्होंने 'खुण्टमोडक' शब्द का प्रयोग किया है। कर्णपूरक वसन्तसेना से कहता है—'शृणोत्वार्या। यः स आर्यायाः खुण्टमोडको नाम दुष्टहस्ती' इत्यादि। दशम अंक में इन्होंने सह्यवासिनी देवी का 'स्मरण किया है। चारुदत्त को मारते समय हाथ से खड्ग गिर जाने पर चाण्डाल कहता है 'भगवती सह्यवासिनी,'

प्रसीद प्रसीद' इत्यादि। षष्ठ अंक में इन्होने वीरक और चन्दनक के झगड़े के अवसर पर 'दाक्षिणात्य' और 'कर्नाटकलह' शब्दों का प्रयोग किया है। चन्दनक कहता है—'वयं दाक्षिणात्या अव्यक्तभाषिणः' इत्यादि। वहीं पर वह दक्षिण की कई भाषाओं के नाम भी लेता है। आगे वह कहता है—'तत्कोऽत्रोपायः ? ( विचिन्त्य ) कर्नाटकलहप्रयोगं करोमि' इत्यादि। प्रथम अंक में इन्होंने पैसे के अर्थ में नाणक शब्द का प्रयोग किया है। शकार कहता है—'एषा नाणकमोषिका' इत्यादि। ये बातें मृच्छकटिककार का दाक्षिणात्यों में भी संभवतः महाराष्ट्र होना सूचित करती हैं।

मृच्छकटिक की रचना करने वाले कवि बड़े विद्वान् थे। इनकी विद्वत्ता इनके नाटक से ही स्पष्ट हो जाती है। इन्हें संस्कृत और प्राकृत भाषाओं का प्रौढ ज्ञान था। जितनी भाषाओं का प्रयोग इनके नाटक में मिलता है उतनी भाषाओं का अन्य नाटकों में नहीं मिलता। ये छन्द और अलङ्कारों के भी पण्डित थे। इनका नाट्य-कला सम्बन्धी ज्ञान इनकी कथावस्तु की रचना से ही स्पष्ट हो जाता है। इन्हें ज्योतिष और धर्मशास्त्र का भी अच्छा ज्ञान था। नवम अङ्क में अधिकरणिक के मुंह से कहलाया हुआ 'अङ्गारकविरुद्धस्य' इत्यादि श्लोक तथा न्यायालय का दृश्य इस बात के प्रमाण हैं।

मृच्छकटिक के कर्ता शिवजी के भक्त थे। यह बात नान्दी के पद्यों से प्रतीत होती है। ये योगाभ्यासी भी थे। वेदान्त के ब्रह्म-तत्त्व में इनका विश्वास था। भरतवाक्य से मालूम होता है कि ये वर्ण-व्यवस्था मानते थे। ये गौ के भी भक्त थे।

कहा जाता है कि इन्होंने 'पद्म प्राभृतक' नाम का एक भाण भी रचा था। यह भाण हाल ही में मिला है। अभी इसके याथार्थ्य के विषय में कुछ नहीं कहा जा सकता।

## मृच्छकटिक का काल

किसी भी ग्रन्थ का काल स्थिर करने के दो मार्ग हैं। एक तो यह कि ग्रन्थ-कर्ता का काल निश्चित कर के उसे ही ग्रन्थ का काल मानना। जहाँ यह भी संभव न हो वहाँ आभ्यन्तर और बाह्य प्रमाणों के आधार पर स्वतन्त्र रूप से ग्रन्थ का काल स्थिर किया जाता है। मृच्छकटिक के कर्ता के काल का पता नहीं है। अतः इस नाटक का काल आभ्यन्तर और बाह्य प्रमाणों के आधार पर स्वतन्त्र रूप से निश्चित करना चाहिए।

अब विद्वान् यह मानने लग गए हैं कि भास का 'दरिद्रचारुदत्त' 'मृच्छकटिक' की अपेक्षा प्राचीन है। 'मृच्छकटिक' का निर्माण भास के 'दरिद्रचारुदत्त' के आधार पर हुआ है। यह मान लेने से भास का काल 'मृच्छकटिक' की ऊपरी सीमा सिद्ध होता है। भास का काल[1] कालिदास के काल पर अवलम्बन करता है। कालिदास का काल अभी स्थिर नहीं हुआ है। इनके विषय में निश्चित रूप से केवल इतना ही कहा जा सकता है कि ये ई० पू० १०० से लेकर ई० अ०६०० के बीच हुए थे। इस लम्बे काल में कुछ विद्वान् इन्हें ई० पू० १०० और कुछ विद्वान् ई० अ० ४०० में मानते हैं। जो विद्वान् इन्हें ई० पू० १०० में मानते हैं उनके अनुसार भास का काल ई० पू० २०० के करीब होगा। जो विद्वान् कालिदास का ई० अ० ४०० में मानते हैं उनके अनुसार भास का काल ई० अ० ३०० के करीब होगा। इस प्रकार ई० पू० २०० या ई. अ० ३०० 'मृच्छकटिक' की उपरितम सीमा हुई। अब नीचे की सीमा पर आइये। वामन ने अपनी 'काव्यालङ्कार सूत्रवृत्ति' में 'मृच्छकटिक' का उल्लेख किया है। वामन का काल ई० अ० ८०० माना जाता है। यह 'मृच्छकटिक' के काल की निश्चित निम्नतम सीमा है। इसे कुछ ऊपर भी ढकेला जा सकता है। पूज्यपाद पं बलदेव उपाध्याय जी का कहना है कि दण्डी ने 'काव्यादर्श' में 'मृच्छकटिक' के लिम्पतीव तमोऽङ्गानि, इत्यादि पद्यांश को उद्धृत किया है। दण्डी को विद्वान् ई. अ० ७०० में मानते हैं। डा० देवस्थली का कहना है कि 'पञ्चतन्त्र' में 'मृच्छकटिक' के दो श्लोक तथा एक पंक्ति मिलती है। उन्होंने 'पञ्चतन्त्र' का काल ई. अ० ५०० माना है। परन्तु हमारे विचार से अभी 'पञ्चतन्त्र' का काल निश्चित नहीं हुआ है। अतः अभी इस प्रमाण को स्वीकार न करना चाहिये। अभी दण्डी ( ई० अ० ७०० ) को ही मृच्छकटिक को निम्नतम सीमा मानना ठीक है। इस प्रकार कालिदास के काल को ध्यान में रखते हुए 'मृच्छकटिक' का काल ई० पू० २०० से लेकर ई० अ० ७०० तक अथवा ई० अ० ३०० से लेकर ई० अ० ७०० तक होता है।

इस विस्तृत काल को संकुचित करने के लिये अनेक प्रयत्न किये गए हैं। परन्तु वे सफल नहीं हुए हैं। कहा जाता है कि नवम अंक में अधिकरणिक के द्वारा कहे हुए 'अङ्गारकविरुद्धस्य' इत्यादि श्लोक में वृहस्पति को मंगल का

---

१—कविवर भास का काल तथा जीवनवृत्त आदि 'प्रतिमानाटक' की प्रस्तावना में विस्तृत रूप से दिया गया है—प्रकाशक।

शत्रुग्रह माना गया है। यह सिद्धान्त वराहमिहिर के पहिले चलता था। वराहमिहिर ने बृहस्पति को मंगल का मित्र माना है। अतः 'मृच्छकटिक' वराहमिहिर के पहिले का है। विद्वानों ने वराहमिहिर का काल ई० अ० षष्ठ शतक माना है। अतः 'मृच्छकटिक' ई. अ० षष्ठ शतक के पहिले का नाटक है। परन्तु 'अङ्गारकविरुद्धस्य' इत्यादि श्लोक का कुछ विद्वान् दूसरा अर्थ मानते हैं। उनके अनुसार इस श्लोक का तात्पर्य केवल इतना ही है कि 'जिस पुरुष का मंगल ग्रह विरुद्ध है तथा जिसका बृहस्पति भी क्षीण है उसके पास धूमकेतु की तरह इस अन्य ग्रह का उदय हुआ,। इस अर्थ में मंगल और बृहस्पति के परस्पर शत्रुत्व की कोई बात नहीं है। अतः इस श्लोक पर आश्रित कल्पना के आधार पर 'मृच्छकटिक' के काल के विषय में कुछ नहीं कहा जा सकता।

कुछ विद्वान् 'मृच्छकटिक' के नवमअंक के 'अयं हि पातकी विप्रो' इत्यादि श्लोक में प्रयुक्त 'मनु' का नाम देखकर कहते हैं कि 'मृच्छकटिक' 'मनुस्मृति' के बाद रचा गया है। विद्वानों ने ई० पू० २०० को मनु का काल माना है। इस प्रकार ई० पू० २०० 'मृच्छकटिक' की उपरितम सीमा निश्चित होती है। परन्तु इस कल्पना से कोई नई बात तो नहीं प्राप्त होती। ई० पू० २०० की सीमा भास से ही प्राप्त हो जाती है। यदि यह कहा जाय कि भास का काल निश्चित नहीं है। तो फिर 'मनुस्मृति' का ही काल कहाँ निश्चित है? जो हो भास और 'मनुस्मृति' दोनों के आधार पर ई० पू० २०० ही उपरितम सीमा निश्चित होती है। सिद्धान्त में कोई अन्तर नहीं होता।

कुछ लोगों ने भाषा-विधान और नाटक रचने की कला के आधार पर 'मृच्छकटिक' का काल स्थिर करने का प्रयत्न किया है। परन्तु इन कल्पनाओं से भी कोई नई बात नहीं मिलती। हाँ, 'मृच्छकटिक' की सामाजिक और राजनीतिक अवस्था गुप्तसाम्राज्य के पतन के बाद और हर्ष के साम्राज्य के उदय के पूर्व की अवस्था से मिलती है। इस काल में कोई प्रभावशाली सम्राट् न होने के कारण देश में अनियन्त्रित अवस्था थी। अतः इस आधार पर यह कहा जा सकता है कि 'मृच्छकटिक' का काल ई० अ० पञ्चम संभवतः षष्ठ शतक है।

## मृच्छकटिक की कथा का मूल

संस्कृत साहित्य के अनेक ग्रन्थों में 'मृच्छकटिक' के घटनाचक्र के समान घटनाचक्र पाया जाता है। ऐसे ग्रन्थों में भास के 'दरिद्रचारुदत्त' दण्डी के

'दशकुमारचरित' और सोमदेव 'के कथासारित्सागर' का नाम लिया जा सकता है। कालिदास के 'अभिज्ञानशाकुन्तल' और विशाखदत्त के 'मुद्राराक्षस' में भी कुछ घटनाएँ ऐसी हैं जो 'मृच्छकटिक' की घटनाओं के समान हैं। इन्हीं बातों पर विचार करके यह स्थिर करना है कि 'मृच्छकटिक' की कथावस्तु किस ग्रन्थ के अधार पर रची गई है।

कालिदास के 'अभिज्ञानशाकुन्तल' में शकुन्तला और दुष्यन्त एक दूसरे को प्रेम करते हैं। शकुन्तला दुर्वासा को क्रुद्ध करके कष्ट भोगती है*। इसके अतिरिक्त इस नाटक में नायक और नायिका का मिलन दो बार होता है। 'मृच्छकटिक' में भी वसन्तसेना और चारुदत्त एक दूसरे को प्रेम करते हैं। वसन्तसेना शकार को क्रुद्ध करके अनेक कष्ट भोगती है। इस नाटक में भी नायक और नायिका का मिलन दो बार होता है। 'शाकुन्तल' के पञ्चम अंक का राजा के दरबार का दृश्य भी 'मृच्छकटिक' के न्यायालय के दृश्य के समान है। इस प्रकार दोनों नाटकों में मुख्य घटना की दृष्टि से साम्य है। परन्तु इतने साम्य के आधार पर यह नहीं कहा जा सकता कि 'मृच्छकटिक' 'शाकुन्तल' के आधार पर रचा गया है या एक का दूसरे पर प्रभाव पड़ा है। ऐसे साधारण साम्य तो ग्रन्थों में हो ही जाया करते हैं। वस्तुतः दोनों ग्रन्थों की कथा में अन्तर बहुत अधिक है। एक स्पष्ट अन्तर तो यही दिखाई देता है कि 'शाकुन्तल' में मिलन का प्रयत्न पहिले नायक करता है फिर नायिका। अन्त में दैव योग से स्थायी मिलन होता है। 'मृच्छकटिक' में आदि-से अन्त तक मिलन के लिये सारा प्रयत्न वसन्तसेना ( नायिका ) ही करती है।

विशाखदत्त के 'मुद्राराक्षस' में भी कई दृश्य ऐसे हैं जो 'मृच्छकटिक' के दृश्यों से मिलते हैं। 'मुद्राराक्षस' के पंचम अङ्क के अन्त का वह दृश्य जिसमें मलयकेतु राक्षस को दगाबाजी का अपराधी ठहराता है 'मृच्छकटिक' के न्यायालय के दृश्य के समान है। 'मुद्राराक्षस' के सप्तम अङ्क का वह दृश्य जिसमें चाण्डाल चन्दनदास को शूली पर चढ़ाने वध्यस्थान ले जाते हैं 'मृच्छकटिक' के उस दृश्य के समान है जिसमें चाण्डाल चारुदत्त को वध्यस्थान ले जाते हैं। घटनाओं का यह साम्य भी इस बात को सिद्ध करने के लिए पर्याप्त नहीं है कि

* 'शाकुन्तलसमीक्षा' में संपूर्ण शाकुन्तल नाटक का इतिवृत्त छप चुका है—लेखक।

'मृच्छकटिक' पर 'मुद्राराक्षस' का प्रभाव पड़ा है। अधिक विद्वान 'मुद्राराक्षस' को 'मृच्छकटिक' की अपेक्षा अर्वाचीन ही मानते हैं।

सोमदेव के 'कथासरित्सागर' और दण्डी के 'दशकुमारचरित' को भी 'मृच्छकटिक' का उपजीव्य नहीं माना जा सकता। 'कथासरित्सागर' में रूपणिका और एक गरीब ब्राह्मण, लोहजङ्घा के प्रणय की कथा है। 'दशकुमारचरित' में रागमञ्जरी की एक ब्राह्मण के साथ प्रेम-लीला का वर्णन है। परन्तु इन कथाओं को 'मृच्छकटिक' की कथा का मूल नहीं कहा जा सकता। सोमदेव ई० अ० ग्यारहवें शतक में थे। दण्डी सप्तम शतक में थे। पूज्यपाद पं० बलदेव उपाध्याय जी का कहना है कि दण्डी ने 'काव्यादर्श' में 'मृच्छकटिक' का एक पद्य उद्धृत किया है। यह बात हम 'मृच्छकटिक' के काल पर विचार करते समय कह चुके हैं। ऐसी स्थिति में 'दशकुमारचरित' को 'मृच्छकटिक' का उपजीव्य कैसे कहा जाय? 'मृच्छकटिक' के कर्ता सोमदेव और दण्डी दोनों से पुराने हैं। हां, गुणाढ्य की 'वृहत्कथा' को मृच्छकटिक का उपजीव्य कहा जाय तो संभव हो सकता है। भूतभाषा में लिखा हुआ वह अति प्राचीन ग्रन्थ 'कथासरित्सागर' का आधार है। अतः उसमें भी ऐसी कथायें रही होंगी। परन्तु हम तो भास के 'दरिद्र-चारुदत्त' को 'मृच्छकटिक' का आधार मानना उचित समझते हैं।

भास के नाटकों के प्रकाश में आ जाने से 'मृच्छकटिक' के मूल के सम्बन्ध में विद्वानों का मत बदल गया है। अब लोग भास के 'दरिद्रचारुदत्त' को 'मृच्छकटिक' की कथा का मूल मानते हैं। भास का नाटक चार अङ्कों में विभक्त है। चतुर्थ अङ्क के अन्त में वसन्तसेना मदनिका को सज्जलक (मृच्छकटिक का शर्विलक) के साथ विदा करती है। इसके बाद वह अपनी चेटी को बुलाकर कहती है—'हञ्जे! पश्य जाग्रत्या माया स्वप्नो दृष्ट एवम्।' इस पर चेटी उत्तर देती है—'प्रियं मे, अमृताङ्कं नाटकं संवृत्तम्'। इसके बाद बसन्तसेना आभूषणों के साथ चारुदत्त के घर अभिसरण का प्रस्ताव करती है। चेटी तैयार हो जाती है। वह कहती है—'अज्जुके! तथा। एतत् पुनरभिसारिकास-हायभूतं दुर्दिनमुन्नमितम्'। तब वसन्तसेना हँसी में डाँट कर उसे कहती है—'हताशे! मा खलु वर्धय'। इस पर चेटी कहती है—'एत्वेत्वज्जुका'। यही नाटक समाप्त होता है।

भास के 'चारुदत्त' की हस्तलिखित प्रतियों में से एक में चतुर्थ अङ्क के अन्त में लिखा है अवसितं चारुदत्तम्'। इसके आधार पर कुछ विद्वान् 'चारुदत्त' को जहाँ वह समाप्त होता है वहीं पूर्ण मानते हैं। अन्य विद्वान् इस नाटक को अपूर्ण मानते हैं। उनका कहना है कि इसमें कम से कम एक अङ्क और रहा होगा। जो हो, हमारे विचार से 'चारुदत्त' 'मृच्छकटिक' की कथा का मूल है। उसकी कथा में मृच्छकटिककार ने अपनी कल्पना से रची अथवा 'बृहत्कथा' से ली हुई राज्य-विप्लव की कथा बट दी है। ऐसा करने से 'चारुदत्त' की कथा में नया रंग आ गया है।

# मृच्छकटिक की कथा

## प्रथम अङ्क

नान्दी पाठ के बाद प्रस्तावना आरम्भ होती है । सूत्रधार अपने घर में असाधारण तैयारी देख कर चकित होता है । पूछने पर नटी से उसे मालूम होता है कि वह तैयारी 'अभिरूपपति' नाम के व्रत के लिये की गई है । वह इस पर कुछ खिजलाता है । परन्तु नटी के समझाने पर शान्त हो जाता है । नटी उसे किसी ब्राह्मण को निमन्त्रित करने के लिये कहती है । वह ब्राह्मण की तलाश में निकलता है । सहसा उसे मैत्रेय ( विदूषक ) दिखाई देता है । वह उसे निमन्त्रित करता है । मैत्रेय भोजन के लिये जाने से इनकार कर देता है । सूत्रधार उसे उत्तम सिद्ध भोजन और दक्षिणा का प्रलोभन देता है । पर मैत्रेय फिर इनकार करता है । इस पर सूत्रधार दूसरा ब्राह्मण खोजने चला जाता है । यहीं प्रस्तावना समाप्त होती है ।

प्रथम अङ्क के प्रथम दृश्य के आरंभ में मैत्रेय ( विदूषक ) मञ्च पर आता है । वह जूर्णवृद्ध का दिया हुआ जातीकुसुम-वासित दुपट्टा लेकर चारुदत्त के घर जाता है । चारुदत्त उसका स्वागत करता है । विदूषक उसे जूर्णवृद्ध का दिया हुआ दुपट्टा देता है । चारुदत्त विदूषक को मातृ-देवियों को बलि अर्पण करने के लिये चौराहे पर जाने को कहता है । विदूषक प्रदोष समय राजपथ पर जाने में भय व्यक्त करता है । चारुदत्त उसे ठहरने के लिये कह कर समाधि सम्पन्न करने चला जाता है ।

प्रथम अङ्क के द्वितीय दृश्य में शकार, विट और चेट वसन्तसेना का पीछा करते हुए दिखाई देते हैं । शकार की उक्ति से वसन्तसेना को मालूम होता है कि पास ही बाईं ओर चारुदत्त का घर है । वह अन्धकार में टटोलती है । अचानक उसका हाथ चारुदत्त के मकान के पक्षद्वार पर पड़ता है । वह उसे बन्द पाती है ।

प्रथम अङ्क के तृतीय दृश्य में चारुदत्त और विदूषक सामने आते हैं । चारुदत्त जप ( समाधि ) समाप्त करके विदूषक से मातृकाओं को बलि अर्पण करने के लिए बाहर जाने को कहता है । कुछ हिचकिचाहट के बाद विदूषक जाने को तैयार होता है । रदनिका भी उसके साथ जाती है । विदूषक द्वार खोलता

है । बाहर खड़ी वसन्तसेना आँचल से हवा मार कर रदनिका के हाथ का दीपक बुझा देती है । विदूषक रदनिका को बाहर चलने के लिये कह कर स्वयं फिर दीपक जलाने अन्दर जाता है । वसन्तसेना भी अंधेरे में भीतर घुस जाती है । बाहर शकार वसन्तसेना समझ कर अंधेरे में रदनिका को पकड़ता है । वह प्रतिवाद करती है । इतने में विदूषक दीपक लेकर बाहर आता है । वह क्रुद्ध होकर मारने दौड़ता है । विट उसके पैरों पर गिर कर उसे समझाता है । विदूषक शान्त होता है । विट शकार से चलने के लिये कहता है । परन्तु शकार बिना वसन्तसेना को लिये जाने से इनकार करता है । इस पर विट चला जाता है । शकार भी विदूषक से कुछ देर बादविवाद के बाद वसन्तसेना को न लौटाने पर मरणान्तिक वैर की धमकी देकर चेट के साथ चला जाता है । विदूषक और रदनिका अन्दर जाते हैं ।

प्रथम अङ्क के चतुर्थ दृश्य में चारुदत्त वसन्तसेना को रदनिका समझ कर बालक रोहसेन को अन्दर ले जाने के लिये कहता है । वह उसे ओढ़ाने के लिये अपना जातीकुसुमवासित दुपट्टा भी उस पर फेंकता है । वसन्तसेना चुपचाप खड़ी रहती है । इतने में विदूषक और रदनिका अन्दर आते हैं । तब चारुदत्त वसन्तसेना को पहिचानता है । विदूषक रदनिका के अपमान की घटना को छोड़ कर बाकी सारा वृत्तान्त चारुदत्त को बता देता है । घर जाने के पहिले वसन्तसेना अपने आभूषण धरोहर के रूप में चारुदत्त को देती है । चारुदत्त और विदूषक वसन्तसेना को उसके घर पहुँचा आते हैं । चारुदत्त आभूषणों की रक्षा का भार दिन में वर्द्धमानक को और रात में विदूषक को सौंपता है ।

## द्वितीय अङ्क

द्वितीय अङ्क के प्रथम दृश्य में वसन्तसेना और मदनिका मञ्च पर आती हैं । एक चेटी आकर वसन्तसेना से स्नान, पूजन आदि करने को कहती है । परन्तु, वसन्तसेना नित्यकृत्य करने जाने से इनकार कर देती है । चेटी चली जाती है । मदनिका वसन्तसेना से उसकी उदासी और उद्विग्नताका कारण पूछती है । वसन्तसेना चारुदत्त के सबन्ध में अपना प्रेम व्यक्त करती है । मदनिका चारुदत्त की गरीबी की तरफ उसका ध्यान दिलाती है । परन्तु उससे उसका प्रेम कम नहीं होता ।

द्वितीय अंक के द्वितीय दृश्य में जूए में हारा हुआ संवाहक किसी शून्य देवालय में शरण लेता है । माथुर और द्यूतकर उसे खोजते हुए वहाँ पहुँचते हैं । वे

उस स्थान को निर्जन देख कर वहीं जूआ खेलने लगते हैं। संवाहक उन्हें खेलते देख अपनी प्रवृत्ति को रोकने में असमर्थ होता है। वह भी उनसे जा मिलता है। माथुर और द्यूतकर उसे देखते ही पकड़ कर बाहर ले जाते हैं। वे उससे अपना रुपया माँगते हैं और न देने पर उसे मारते हैं। इसी बीच दर्दुरक वहाँ आता है। वह संवाहक को छुड़ाता है। माथुर और दर्दुरक में झगड़ा होता है। अवसर पाकर दर्दुरक माथुर की आँख में धूल झोंक देता है। माथुर आँख मलने लगता है। दर्दुरक और संवाहक भाग जाते हैं।

द्वितीय अंक के तृतीय दृश्य में माथुर और द्यूतकर के डर से भागा हुआ संवाहक वसन्तसेना के घर में शरण लेता है। वे दोनों भी उसका पीछा करते वहाँ आते हैं। संवाहक चारुदत्त का पुराना भृत्य है यह जानकर वसन्तसेना बड़ी प्रसन्न होती है। वह संवाहक से उसके भय का कारण पूछती है। जब उसे यह मालूम होता है कि वह जुए में हार कर भागा है और जीते हुए जुआड़ी उसका पीछा कर रहे हैं तो वह रुपयों के बदले अपना हस्ताभरण भेजवा देती है। माथुर और द्यूतकर सन्तुष्ट होकर चले जाते हैं। संवाहक भी विरक्त होकर शाक्यश्रमण होने की इच्छा प्रकट करके चला जाता है।

द्वितीय अंक के चतुर्थ दृश्य में कर्णपूरक प्रवेश करता है। वह वसन्तसेना को उसके खुण्टमोडक नाम के मतवाले हाथी के उत्पात और परिव्राजक को बचाने में किये अपने पराक्रम का वृत्तान्त सुनाता है। वह चारुदत्त से पारितोषिक के रूप में मिला प्रवारक वसन्तसेना को देता है। वसन्तसेना उसे पहिचान कर बड़ी प्रसन्नता से ओढ लेती है। वह चारुदत्त को देखने के लिए अपनी चेटी के साथ अपने महल की सब से ऊँची छत परजाती है।

## तृतीय अङ्क

तृतीय अंक के प्रथम दृश्य में चारुदत्त का चेट मंच पर आता है। मध्यरात्रि का समय है। अभी तक चारुदत्त घर नहीं लौटा है। अतः चेट चिन्ता व्यक्त करता है।

तृतीय अङ्क के द्वितीय दृश्य में चारुदत्त और विदूषक मंच पर आते हैं। वे रेभिल के घर से गीत सुनकर लौटते हुए दिखाई देते हैं। चारुदत्त संगीत की तारीफ करते जाता है। घर पहुँच कर विदूषक चेट को पुकारता है। चेट दरवाजा खोलता है। चारुदत्त और विदूषक भीतर जाते हैं। दोनों पैर धोकर

सोने की तैयारी करते हैं। रात को सुवर्णभांड की रक्षा का भार विदूषक पर होने के कारण चेट विदूषक को सुवर्ण भांड देता है। चारुदत्त सो जाता है। विदूषक भी सुवर्ण भांड हाथ में लिए हुए सो जाता है।

तृतीय अङ्क में तृतीय दृश्य में शर्विलक प्रवेश करता है। वह सेंध लगाकर चारुदत्त के घर में घुसता है। विदूषक निद्रा में बर्राता है। चोरी जाने के भय से वह स्वप्न में ही चारुदत्त को पुकार कर स्वर्ण भांड देता है। शर्विलक आगे बढ़ कर उसके हाथ से ले लेता है। इतने में रदनिका जागती है। शर्विलक भाग जाता है। शर्विलक यह चोरी वसन्तसेना की दासी मदनिका के प्रेम में फँस कर उसे दास्य से मुक्त करने के लिये करता है।

तृतीय अङ्क के चतुर्थ दृश्य में रदनिका शोर मचाती है। चारुदत्त और विदूषक जागते हैं। चारुदत्त सेंध के आकार की तारीफ करता है। विदूषक उससे कहता है कि अच्छा हुआ मैंने पहिले ही सुवर्ण भांड तुम्हें दे दिया था। यह सुनकर चारुदत्त चकित होता है, परन्तु प्रतिवाद नहीं करता। उसे इस बात की खुशी होती है कि चोर उसके घर से निराश नहीं गया। परन्तु उसे इस बात की चिन्ता भी होती है कि लोग चोरी के वृत्तान्त पर विश्वास न करके उसे ही बदनाम करेंगे। इस बीच चारुदत्त की भार्या धूता को यह वृत्तान्त मालूम होता है। वह अपने पति को कलंक से बचाने के लिए अपनी रत्नमाला विदूषक के हाथ भेजती है। चारुदत्त सुवर्ण भांड के बदले रत्नमाला देने के लिये विदूषक को वसन्तसेना के घर भेजता है। वह वर्धमानक को सेंध बन्द करने का आदेश देकर स्वयं सन्ध्योपासन करने चला जाता है।

## चतुर्थ अङ्क

चतुर्थ अङ्क के प्रथम दृश्य में वसन्तसेना और मदनिका चारुदत्त का चित्र देखती हुई प्रवेश करती हैं। इसी बीच एक चेटी आकर वसन्तसेना की माता का आदेश सुनाती है। वह कहती है कि राजश्याल संस्थानक (शकार) की गाड़ी आई है। माता की आज्ञा है कि तुम जाओ। इस पर वसन्तसेना बिगड़ जाती है। वह जाने से इनकार करती है।

चतुर्थ अङ्क के द्वितीय दृश्य में वसन्तसेना मदनिका को पलंग पर चारुदत्त का चित्र रख कर तालवृन्त लाने के लिये भेजती है। इसी बीच शर्विलक वसन्त-सेना के घर में प्रवेश करता है। उसकी मदनिका से भेंट होती है। वह उसे

चुरा कर लाया हुआ अलङ्कार देता है। वह उसे चारुदत्त के घर चोरी की बात भी बतलाता है। उसकी बात पूरी होने के पहिले ही मदनिका अलङ्कार पहिचान लेती है। वह उसे वसन्तसेना के पास जाकर अलङ्कार अर्पण करने की सलाह देती है। शर्विलक कुछ आनाकानी के बाद उसकी बात मान लेता है। यह सब वृत्तान्त वसन्तसेना छिप कर सुनती है। शर्विलक चारुदत्त के आदमी के रूप में वसन्तसेना के पास जाकर उसे अलङ्कार सौंपता है। वसन्तसेना बदले में मदनिका को उसकी वधू बना देती है। वह दोनों को अपनी गाड़ी में बैठा कर बिदा करती है।

चतुर्थ अङ्क के तृतीय दृश्य में शर्विलक राजा पालक के द्वारा गोपालदारक के कैद किये जाने की घोषणा सुनता है। वह चेट के साथ मदनिका को सार्थवाह रेभिल के घर भेज देता है। वह स्वयं अपने मित्र गोपालदारक को बन्धन से मुक्त करने के लिये प्रस्थान करता है।

चतुर्थ अङ्क के चतुर्थ दृश्य में एक चेटी वसन्तसेना को चारुदत्त के घर से एक ब्राह्मण के आने की सूचना देती है। वसन्तसेना उसे शीघ्र अन्दर लाने को आज्ञा देती है। चेटी विदूषक को लेकर अन्दर आती है। विदूषक वसन्तसेना से कहता है कि चारुदत्त तुम्हारा सुवर्ण भांड जूए में हार गया है। उसने उसके बदले यह रत्नमाला भेजी है। यह कह कर वह वसन्तसेना को रत्नमाला देता है। वसन्तसेना रत्नमाला लेकर विदूषक को बिदा करती है। वह विदूषक के द्वारा चारुदत्त को यह सन्देश भेजती है कि मैं सायंकाल तुमसे मिलने आऊंगी। इसके बाद वह अपनी चेटी के साथ चारुदत्त से मिलने जाती है।

## पञ्चम अङ्क

प्रथम अङ्क के प्रथम दृश्य में विदूषक चारुदत्त के पास आकर उसे वसन्तसेना द्वारा सुवर्ण भांड के बदले रत्नावली स्वीकार किये जाने तथा सायंकाल उसके स्वयं चारुदत्त से मिलने आने का समाचार देता है।

पञ्चम अङ्क के द्वितीय दृश्य में वसन्तसेना का चेट आकर चारुदत्त को वसन्तसेना के आने की सूचना देता है।

पञ्चम अङ्क के तृतीय दृश्य में विट और वसन्तसेना चारुदत्त के घर जाते हुए दिखाई देते हैं। मार्ग में मेघ बरसता रहता है। विट और वसन्तसेना वर्षाऋतु का वर्णन करते हुए जाते हैं। जब वे चारुदत्त की वाटिका के पास

पहुँचते हैं, चारुदत्त आवाज सुनकर विदूषक को पता लगाने बाहर भेजता है। बाहर आने पर बिदूषक की वसन्तसेना से भेंट होती है। वाटिका में प्रवेश करने के पहिले वसन्तसेना विट को बिदा कर देती है।

पञ्चम अङ्क के चतुर्थ दृश्य में विदूषक और वसन्तसेना वाटिका में प्रवेश करते हैं। चारुदत्त वसन्तसेना का स्वागत करता है। विदूषक वसन्तसेना से आगमन का कारण पूछता है। वसन्तसेना की चेटी कहती है कि हमारी मालकिन यह पूछने आई हैं कि आपकी रत्नावली का मूल्य क्या है। वह उसे अपनी समझ कर जूए में हार गई हैं। इसके बदले यह सुवर्ण भांड लीजिये। यह कह कर वह सुवर्ण भांड देती है। चारुदत्त और विदूषक उसे देख कर आश्चर्य में पड़ जाते हैं। इसके बाद चेटी सुवर्ण भांडकी प्राप्ति का सारा वृत्तान्त विदूषक के कान में कह देती है। विदूषक चारुदत्त को सब बता देता है। सब लोग आनन्द मग्न हो जातें हैं। अन्त में चारुदत्त और वसन्तसेना घर में चले जाते हैं। वसन्तसेना रात भर चारुदत्त के ही घर रह जाती है।

## षष्ठ अङ्क

षष्ठ अङ्क के प्रथम दृश्य में चेटी वसन्तसेना को जगाती है। वह उसे बतलाती है कि चारुदत्त पुष्पकरण्डक जीर्णोद्यान गए हैं। जाते समय वे कह गए हैं कि गाड़ी को तैयार करके वसन्तसेना को भी उद्यान ले आओ। इस पर वसन्तसेना प्रसन्न होती है। वह अपने को महल के अन्दर पाकर चकित होती है। वह चेटी के हाथ रत्नावली धूता के पास भेजती है। धूता उसे स्वीकार नहीं करती। वह उसे वसन्तसेना को लौटा देती है।

षष्ठ अङ्क के द्वितीय दृश्य में रदनिका चारुदत्त के पुत्र को गोद में लिये आती है। वह उसे खेलने के लिये मिट्टी की गाड़ी देती है। परन्तु वह उसे नहीं लेता। वह सोने की गाड़ी माँगता है। न मिलने पर रोता है। वसन्तसेना बच्चे को सोने की गाड़ी बनवाने के लिये अपने आभूषण देती है।

षष्ठ अङ्क के तृतीय दृश्य में चारुदत्त का चेट वर्धमानक गाड़ी लेकर आता है। रदनिका वसन्तसेना को इसकी सूचना देती है। बसन्तसेना जाने की तैयारी करती है। इसी बीच वर्धमानक गाड़ी लेकर उसमें बिछाने के लिये कुछ बिछावन लेने अपने घर चला जाता है। इतने में शकार का चेट स्थावरक शकार की गाड़ी लेकर पुष्पकरण्डक उद्यान जाते हुए मार्ग में गाड़ियों की भीड़ के कारण [illegible]

की वाटिका के पक्षद्वार पर अपनी गाड़ी रोक देता है। वह उतर कर दूसरी गाड़ी के फँसे पहिये को निकालने में मदद करने चला जाता है। इधर वसन्तसेना द्वार पर खड़ी गाड़ी को चारुदत्त की गाड़ी समझ कर उसमें बैठ जाती है। स्थावरक आकर गाड़ी बढ़ा ले जाता है। इतने में कारागार से भागा हुआ आर्यक घूमता हुआ वहाँ आता है। वह राजपुरुषों की निगाह से बचने के लिये चारुदत्त की वाटिका के पक्षद्वार में घुस कर छिप जाता है। उधर से वर्धमानक आकर वसन्तसेना के लिये द्वार पर गाड़ी रोक देता है। आर्यक पीछे से गाड़ी में बैठ जाता है। वर्धमानक, यह समझ कर कि वसन्तसेना गाड़ी में बैठ गई, गाड़ी पुष्पकरण्डक उद्यान की तरफ बढ़ाता है।

षष्ठ अङ्क के चतुर्थ दृश्य में राजपुरुष वीरक और चन्दनक वर्धमानक की गाड़ी को मार्ग में रोकते हैं। चन्दनक गाड़ी पर चढ़कर भीतर देखता है। आर्यक उससे रक्षा की याचना करता है। चन्दनक उसे अभय देता है। वह गाड़ी से उतर कर वीरक को बतलाता है कि वसन्तसेना जा रही है। वीरक उसका विश्वास नहीं करता। दोनों आपस में लड़ते हैं। चन्दनक वीरक को पटक कर मारता है। चन्दनक का इशारा पाकर वर्धमानक गाड़ी बढ़ाता है। चन्दनक आर्यक को तलवार देता है। आर्यक राजा होने पर चन्दनक का स्मरण रखने का वादा करता है।

## सप्तम अङ्क

सप्तम अङ्क में चारुदत्त और विदूषक वसन्तसेना को लाने वाली गाड़ी की प्रतीक्षा करते दिखाई देते हैं। इतने में गाड़ी आती है। विदूषक परदा हटाकर भीतर देखता है। वह चिल्लाकर कहता है कि गाड़ी में कोई पुरुष है। इस पर चारुदत्त स्वयं जाकर देखता है। आर्यक उससे शरण माँगता है। चारुदत्त उसे अभय दान देता है। वह उसके बन्धन कटवा कर उसे विदा करता है। चारुदत्त और विदूषक भी राजा के डर से शीघ्र वहाँ से चले जाते हैं।

## अष्टम अङ्क

अष्टम अङ्क के प्रथम दृश्य में आर्द्र चीवर हाथ में लिये एक भिक्षु प्रवेश करता है। शकार और विट भी वहाँ आते हैं। शकार उद्यान की पुष्करिणी में चीवर धोने का तथा जन्म से ही प्रव्रजित न होने का अपराध लगाकर भिक्षु को



मारता है। विट उसे बचाता है। भिक्षु शकार की स्तुति करता हुआ अपना प्राण

बचाकर वहाँ से खिसक जाता है। शकार और विट स्थवरक चेट की प्रतीक्षा करते वहीं ठहरते हैं।

अष्टम अङ्क के द्वितीय दृश्य में चेट गाड़ी लेकर आता है। शकार गाड़ी पर चढ़ता है। वह वसन्तसेना को देखकर डर से बाहर भागता है। वह विट से कहता है कि गाड़ी में कोई स्त्री बैठी है। विट गाड़ी में घुसकर देखता है। वह वसन्तसेना को देखकर आश्चर्य में पड़ जाता है। वसन्तसेना उससे रक्षा की याचना करती है। विट उसे ढाढ़स देता है। वह बाहर निकल कर शकार से कहता है कि सचमुच गाड़ी में राक्षसी है। वह शकार को पैदल नगर जाने की सलाह देता है। परन्तु शकार राजी नहीं होता। तब विट उसे बतलाता है कि गाड़ी में वसन्तसेना है। शकार विट से वसन्तसेना को मारने को कहता है। विट वैसा करने से इनकार करता है। तब शकार चेट से वसन्तसेना को मारने को कहता है। वह भी वैसा करने से इनकार कर देता है। इस पर क्रुद्ध होकर शकार चेट को मारता है वह उसे वहाँ से हटकर आड़ में बैठने को कहता है चेट वहाँ से चला जाता है। शकार विट को भी वहां से भगाने का बहाना निकालता है। वह उससे कहता है कि वसन्तसेना तुम्हारे सामने मुझे स्वीकार करने में लजाती है। अतः तुम भी यहाँ से जाओ और चेट को खोज लाओ मेरे हाथों मार खाने के कारण नाराज होकर वह कहीं भाग न जाय। इस पर विट भी वहाँ से चला जाता है। शकार वसन्तसेना से प्रणय-प्रार्थना करता है। वसन्तसेना उसकी बात नहीं मानती। क्रुद्ध होकर शकार उसका गला दबाता है। वसन्तसेना मूर्च्छित होकर गिर जाती है।

अष्टम अंक के तृतीय दृश्य में चेट के साथ विट प्रवेश करता है। विट के पूछने पर कि वसन्तसेना कहाँ गई, शकार कहता है कि मैंने उसे मार डाला। वह विट को वसन्तसेना का मूर्च्छित शरीर दिखलाता है। विट बहुत दुःखी होता है। वह शकार का साथ छोड़कर शर्विलक आदि से मिलने चला जाता है। शकार चेट को घर भेज देता है। वह वसन्तसेना के शरीर को सूखे पत्तों से ढककर छोड़ देता है और स्वयं चारुदत्त के विरुद्ध हत्या का मुकदमा चलाने न्यायालय जाता है।

अंक के चतुर्थ दृश्य में भिक्षु प्रवेश करता है। वह अपना चीवर फैलाने के वास्ते स्थान खोजता है। इतने में होश में आकर वसन्तसेना हाथ दिखलाती

है। भिक्षु पत्ते हटाकर वसन्तसेना को पहिचानता है। वसन्तसेना लता का सहारा लेकर उठ खड़ी होती है। भिक्षु वसन्तसेना को विश्राम कराने के लिये विहार ले जाता है।

## नवम अङ्क

नवम अङ्क में शकार अधिकरणमण्डप में जाता है। वहाँ वह सूचना देता है कि पुष्करण्डक उद्यान में किसी ने धन के लोभ से वसन्तसेना को बाहुपाश-बलात्कार से मार डाला है। इस पर यह जानने के लिये कि वसन्तसेना किसके साथ गई थी, अधिकरणिक वसन्तसेना की माँ को बुलवाते हैं। वह आकर कहती है कि वसन्तसेना चारुदत्त के घर गई थी। इस पर अधिकरणिक चारुदत्त को बुलवाते हैं। चारुदत्त कुछ हिचकिचाहट के बाद वसन्तसेना के साथ अपनी मैत्री की बात स्वीकार करता है। वह कहता है कि वसन्तसेना अपने घर गई। वह यह बतलाने में अपनी असमर्थता प्रकट करता है कि वह पैदल गई या गाड़ी में। इतने में क्रोध में भरा वीरक वहाँ आता है। वह चन्दनक के साथ हुए झगड़े की सूचना देता है। वह यह भी कहता है कि चारुदत्त की गाड़ी में बैठ कर वसन्तसेना पुष्पकरण्डक उद्यान जा रही थी। इस पर अधिकरणिक वीरक को उद्यान जाकर यह देख आने के लिये भेजते हैं कि वहाँ कोई स्त्री मरी पड़ी है या नहीं। वीरक जाकर देख आता है। वह वहाँ एक स्त्री के मृत शरीर के पड़े रहने की बात का समर्थन करता है। इसी बीच विदूषक वसन्तसेना के आभरण लिये वहाँ आ टपकता है। उसका शकार से झगड़ा हो जाता है। मारपीट में विदूषक की बगल से वसन्तसेना के आभरण पृथ्वी पर गिर पड़ते हैं। शकार उन्हें उठाकर सब को दिखाता है। वह कहता है कि इसी के लिये चारुदत्त ने वसन्तसेना को मारा है। चारुदत्त यह स्वीकार करता है कि आभरण वसन्तसेना के हैं। परन्तु वह यह बतलाने में असमर्थता व्यक्त करता है कि वसन्तसेना से वियुक्त कैसे हुए? हां, वह यह स्वीकार करता है कि वे उसके घर से लाए गए हैं। अधिकरणिक अभियोग सिद्ध मान लेते हैं। वे अपना निर्णय लिखकर राजा पालक के पास भेजते हैं। राजा चारुदत्त को प्राणदण्ड की आज्ञा देता है। अधिकरणिक चाण्डालों को आदेश देने के लिये कहकर चले जाते हैं।

## दशम अङ्क

दशम अङ्क के प्रथम दृश्य में चारुदत्त को वधस्थान ले जाते हुए चाण्डाल दिखाई देते हैं। विदूषक चारुदत्त के पुत्र रोहसेन को लेकर वहाँ आता है।

विदूषक और रोहसेन चाण्डालों से चारुदत्त को छोड़ने की प्रार्थना करते हैं। वे कहते हैं कि चारुदत्त के स्थान पर हमारा वध करो। इतने में शकार के महल में बँधा स्थावरक चिल्लाकर कहता है कि वसन्तसेना को चारुदत्त ने नहीं शकार ने मारा है। परन्तु उसकी बात किसी के कान तक नहीं पहुँचती। तब वह एक गवाक्ष से कूदकर चाण्डालों के पास आता है और पुनः वही बात कहता है। इसी समय शकार वहाँ आता है। वह कहता है कि स्थावरक झूठ कह रहा है। इसने मेरा सोना चुराया था। अतः मैंने इसे मारकर बाँध रखा था। उसी का बदला लेने के लिए यह मुझ पर आरोप लगा रहा है। चाण्डाल शकार की बात को सच मान लेते हैं। शकार स्थावरक को मारकर भगा देता है। वह चाण्डालों से चारुदत्त को शीघ्र मारने के लिये बार बार कहता है।

दशम अङ्क के द्वितीय दृश्य में भिक्षु और वसन्तसेना चारुदत्त के घर जाते दिखाई देते हैं। मार्ग में भीड़ देखकर वसन्तसेना भिक्षु को पता लगाने के लिये कहती है। इतने में चाण्डाल पुनः चारुदत्त के अपराध और उसे मिले दण्ड की घोषणा करते हैं। भिक्षु घबड़ाया हुआ आता है और सारा-वृत्तान्त वसन्तसेना से कहता है। वे दोनों तेजी से वधस्थान की तरफ जाते हैं। उनके पहुँचने के पहिले ही एक चाण्डाल चारुदत्त पर खड्ग चलाता है। परन्तु खड्ग उसके हाथ से छूट कर अलग गिरता है। तब चाण्डाल चारुदत्त को शूल पर चढ़ाना चाहते हैं। इसी समय भिक्षु और वसन्तसेना वहाँ पहुँचते हैं। वसन्तसेना को देख चाण्डाल चारुदत्त को छोड़कर राजा को समाचार देने चले जाते हैं। वसन्तसेना को देख कर शकार भी वहाँ से भाग जाता है। चारुदत्त वसन्तसेना और भिक्षु को पहिचान कर आनन्दमग्न हो जाता है।

दशम अंक के तृतीय दृश्य में शर्विलक प्रवेश करता है। वह चारु दत्त को आर्यक के द्वारा राजा पालक के मारे जाने का समाचार देता है। इसी समय कुछ लोग शकार को पकड़ कर वहाँ लाते हैं। शकार चारुदत्त की शरण जाता है। चारुदत्त उसे अभय दान देता है।

दशम अङ्क के चतुर्थ दृश्य में चन्दनक आ कर सूचना देता है कि चारुदत्त के वध के समाचार से दुःख-सन्तप्त हो कर उसकी स्त्री धूता प्राण-त्याग कर रही है यह समाचार सुन कर सब लोग शीघ्र वहाँ जाते हैं, जहाँ धूता चिता लगा कर

मरने का प्रयत्न कर रही थी। चारुदत्त आगे बढ़ कर उसे मना करता है। धूता चारुदत्त का स्वर पहिचान कर प्रसन्न होती है। धूता और वसन्तसेना एक दूसरे को आलिङ्गन करती हैं। शर्विलक वसन्तसेना से कहता है कि राजा तुम्हें वधू शब्द से अनुगृहीत करते हैं। वसन्तसेना इस अनुग्रह से अपने को कृतार्थ समझती है। चारुदत्त की इच्छानुसार भिक्षु पृथ्वी पर सब विहारों का कुलपति बना दिया जाता है। स्थावरक को शकार के दास्य से मुक्त करके स्वतन्त्र नागरिक बना दिया जाता है। दोनों चाण्डाल सब चाण्डालों के अधिपति बना दिए जाते हैं। चन्दनक को पृथ्वीदण्डपालक का पद दिया जाता है। शकार का भी अधिकार अस्थायी रूप से पूर्ववत् बना रहने दिया जाता है।

# मृच्छकटिक नाम क्यों पड़ा ?

मृच्छकटिक के षष्ठ अङ्क में रदनिका रोहसेन को खेलने के लिए मिट्टी की गाड़ी देती है। वह उसे नहीं लेता। वह जैसी सोने की गाड़ी पड़ोस के घर में देख आया है वैसी चाहता है। सोने की गाड़ी न मिलने पर वह रोता और छैलाता है। इसी समय उसे गोद में लिये रदनिका वसन्तसेना के पास पहुँचती है। जब वसन्तसेना को रोहसेन के रोने का कारण मालूम होता है तो वह अपने आभूषण उतार कर सोने की गाड़ी बनाने के लिए उसे देती है। इस घटना में आई मिट्टी की गाड़ी पर ही इस नाटक का नाम 'मृच्छकटिक' रखा गया है।

यहाँ प्रश्न यह उठता है कि ऊपर लिखी घटना में तो मिट्टी की और सोने की दोनों गाड़ियों का उल्लेख है। ऐसी स्थिति में इस नाटक का नाम मिट्टी की गाड़ी पर 'मृच्छकटिक' ही क्यों रखा गया? इसे 'सुवर्णशकटिक' नाम क्यों नहीं दिया गया? इसके अतिरिक्त इसे 'वसन्तसेनाचारुदत्तम्' नाम भी तो दिया जा सकता है? क्योंकि नाटक का नाम गर्भित अर्थ को प्रकट करने वाला होना चाहिए। **'नाम कार्यं नाटकस्य गर्भितार्थप्रकाशकम्'** (साहित्य दर्पण षष्ठ परिच्छेद)। ऐसा होते हुए भी इस नाटक का नाम 'मृच्छकटिकम्' ही क्यों रखा गया? इस नाम से कौन सा गर्भित अर्थ प्रकट होता है?

विचार करने पर इस प्रश्न का पहिला समाधान यह प्रतीत होता है कि कवि ने इस नाटक में व्यवहारदुष्टता, खलस्वभाव, भवितव्यता आदि के साथ असन्तोष का क्या फल होता है यह भी दिखलाया है। इस संसार में जो लोग अपनी परिस्थिति से असन्तुष्ट हो कर दूसरों से ईर्ष्या करते हैं, उन्हें जीवन में अनेक कष्ट उठाने पड़ते हैं। सद्गुणों द्वारा अपनी उन्नति के लिये प्रयत्न करना बुरा नहीं है। परन्तु अपनी परिस्थिति से असन्तोष और दूसरों की उन्नत अवस्था से ईर्ष्या करना दोष है। जो लोग इन दोषों के शिकार होते हैं उन्हें जीवन में अवश्य कष्ट का सामना करना पड़ता है। अतः मनुष्य को अपनी परिस्थिति से सन्तुष्ट रहना चाहिए और दूसरों की उन्नति पर हर्ष प्रकट करना चाहिए। प्रकृति अन्धी है। वह बच्चे और बूढ़े में कोई अन्तर नहीं देखती। जो भी अपने हृदय में उपर्युक्त दोषों को स्थान देता है प्रकृति उसे दण्ड देती है। रोहसेन अपनी मिट्टी की गाड़ी से सन्तुष्ट नहीं है। वह पड़ोसी के पुत्र की सोने की गाड़ी जैसी गाड़ी चाहता है। यह उसका दोष है। इसी के फलस्वरूप वह अपने और अपने पिता

के ऊपर अनेक आपत्तियों का कारण बन जाता है। यहाँ असन्तोषरूपी दोष प्रधान है। वह मिट्टी की गाड़ी के सम्बन्ध में है। अतः यहाँ सोने की गाड़ी की अपेक्षा मिट्टी की गाड़ी को अधिक महत्व प्राप्त है। यही कारण है कि इस नाटक का नाम 'सुवर्णशकटिकम्' न रखकर 'मृच्छकटिकम्' रखा गया है। इस असन्तोषरूपी दोष की झलक इस नाटक के अन्य मुख्य पात्रों में भी दिखाई देती है। वसन्तसेना सुलभ शकार को नहीं चाहती। वह सर्वगुणसम्पन्न दुष्प्राप्य चारुदत्त ब्राह्मण को चाहती है। चारुदत्त अपनी विवाहिता स्त्री धूता से तृप्त नहीं है। वह सुन्दरी वसन्तसेना गणिका को चाहता है। इस असन्तोष का जो फल वसन्तसेना और चारुदत्त को भोगना पड़ा वह कथानक से स्पष्ट है। रोहसेन का मिट्टी की गाड़ी को न चाहना इस सर्वव्यापी असन्तोष का मुख्य प्रतीक है। इसलिये मिट्टी की गाड़ी के नाम पर ही इस नाटक का नाम 'मृच्छकटिकम्' रखा गया है।

इस प्रश्न का एक और समाधान है। नियति मनुष्य-जीवन में आगे आनेवाली इष्ट या अनिष्ट घटनाओं की किसी न किसी रूप में सूचना दे देती है। इस नाटक के षष्ठ अङ्क में प्रवहण परिवर्तन के कारण वसन्तसेना चारुदत्त के पास पहुँचने के बदले शकार के पास पहुँच जाती है। यह घटना इस नाटक की एक बहुत ही महत्वपूर्ण घटना है। रोहसेन के द्वारा मिट्टी की गाड़ी की सोने की गाड़ी से अदला-बदली की घटना प्रवहण परिवर्तन की घटना के पहिले घटती है। देखने में यह एक अत्यन्त तुच्छ घटना प्रतीत होती है। परन्तु वस्तुतः यह नियति के द्वारा घटाई हुई घटना है। यह आगे आने वाली प्रवहण परिवर्तनरूपी महत्वपूर्ण घटना की सूचना देती है। अतएव मिट्टी की गाड़ी की अदला बदली की घटना भी एक महत्त्वपूर्ण घटना है। इस घटना में मिट्टी की गाड़ी का नाम पहिले आता है। मिट्टी की गाड़ी के परित्याग के कारण ही अनेक दुःखों का सामना करना पड़ता है। इसलिये इस घटना में सुवर्ण की गाड़ी की अपेक्षा मिट्टी की गाड़ी अधिक महत्त्वपूर्ण वस्तु है, यही कारण है कि इस नाटक का नाम मिट्टी की गाड़ी पर 'मृच्छकटिकम्' रखा गया है। इसके अतिरिक्त यह घटना इस बात की भी शिक्षा देती है कि दुनिया में किसी भी पदार्थ को उसके बाह्य रूप के आधार पर ही हेय या उपादेय नहीं समझना चाहिये। प्रत्येक पदार्थ के गुण और दोषों की परीक्षा करके उसका मूल्य स्थिर करना चाहिए। ऐसा न करने वालों को धोखा खाना पड़ता है। यह शिक्षा देने के लिये भी 'सुवर्णशकटिकम्' की अपेक्षा 'मृच्छकटिकम्' नाम अधिक उपयुक्त है।

नाम सम्बन्धी शङ्का का तीसरा समाधान भी सम्भव है। भास का 'चारुदत्त' 'मृच्छकटिक' का मूल है। वर्तमान 'चारुदत्त' में केवल चार अङ्क हैं। उसकी कथा 'मृच्छकटिक' के चतुर्थ अङ्क की कथा तक है। वसन्तसेना अपने घर से चारुदत्त से मिलने रवाना होती है। यहीं कथा समाप्त हो जाती है। कुछ विद्वान् इस नाटक को यहीं तक पूर्ण मानते हैं। उनका कथन है कि इस नाटक के अन्त में आने वाली चेटी की उक्ति—'प्रियं मे' अमृताङ्कनाटकं संवृत्तम्' तथा गणिका वसन्तसेना की उक्ति—'हताशे ? मा खलु वर्धय, इस नाटक की समाप्ति की सूचना देती है। इस नाटक की प्राप्त हस्त-लिखित प्रति के अन्त में लिखा हुआ—'अवसितं चारुदत्तम्' वाक्य भी नाटक की समाप्ति के मत का समर्थन करता है। कुछ विद्वान् इस नाटक को अपूर्ण मानते हैं। उनका कथन है कि जहाँ यह नाटक समाप्त होता है वहाँ इसका समाप्त होना अस्वाभाविक प्रतीत होता है। इसमें कम से कम एक अङ्क और रहा होगा। इसकी कथा 'मृच्छकटिक' के पञ्चम अङ्क की कथा तक अवश्य रही होगी। विद्वानों का एक तीसरा दल भी है। इस दल के विद्वानों का कहना है कि 'चारुदत्त' की कथा 'मृच्छकटिक' की कथा के बराबर रही। वे अपने मत के पोषण के लिये सागरनन्दी के 'नाटकलक्षण रत्नकोश' से एक श्लोक उद्धृत करते हैं। सागरनन्दी ने एक जगह लिखा है—'यथा चारुदत्तः-शुष्कद्रुमगतो रौति आदित्याभिमुखं स्थितः। कथयत्यनिमित्तं मे वायसो ज्ञानपण्डितः'। यह श्लोक न वर्तमान 'चारुदत्त' में मिलता है न 'मृच्छकटिक' में। हाँ, इसके समान अर्थ वाला—शुष्कवृक्षस्थितो ध्वांक्ष आदित्याभिमुखस्तथा। मयि चोदयते वामं चक्षुर्घोरमसंशयम्' श्लोक 'मृच्छकटिक' के नवम अङ्क में अधिकरण के दृश्य में मिलता है। इसके आधार पर तृतीय दल के विद्वानों का कथन है कि—'शुष्कद्रुमगतो रौति' इत्यादि श्लोक भी 'चारुदत्त' के अधिकरण के दृश्य में ही आया होगा। अधिकरण का दृश्य नाटक के अन्त में है। अतः दोनों नाटकों में कथा और अङ्कों की संख्या बराबर ही रही होगी। परन्तु यह तर्क सब विद्वानों को मान्य नहीं है। सम्भव है—'शुष्कद्रुमगतो रौति' इत्यादि श्लोक 'चारुदत्त' में न्यायाधिकरण के दृश्य में न आकर कहीं अन्यत्र आया हो। इसलिये यह कहना ठीक नहीं प्रतीत होता कि 'चारुदत्त' और 'मृच्छकटिक' में कथा और अङ्कों की संख्या बराबर थी।

जो भी कुछ हो अधिकांश विद्वानों का इस विषय पर मत एक है कि वर्तमान 'चारुदत्त' अपूर्ण है। इसमें कम से कम एक अङ्क और रहा होगा। इसकी कथा 'मृच्छकटिक' के पञ्चम अङ्क तक की कथा के बराबर अवश्य रही होगी। वसन्तसेना के चारुदत्त के घर पहुँचने पर ही कथा की समाप्ति रही होगी।

यदि उपर्युक्त मत ठीक है तो 'मृच्छकटिक' दो भागों में बाँटा जा सकता है। पहिला भाग प्रथम अंक से पञ्चम अंक तक का है। यह भाग 'मृच्छकटिक' के कर्ता ने भास के 'चारुदत्त' से लिया है। दूसरा भाग षष्ठ अंक से दशम अंक तक का है। यह कवि ने अपनी कल्पना से रचा है। उसने इन दोनों भागों को जोड़कर 'मृच्छकटिक' खड़ा किया है। रोहसेन के द्वारा मिट्टी की गाड़ी को न लेने की घटना कवि द्वारा रचित नये भाग के आरम्भ में ही आती है। कवि ने इसी मिट्टी की गाड़ी के नाम पर नाटक को 'मृच्छकटिक' नाम दिया है। उसने जान बूझ कर ऐसा किया है। उसका आशय यह है कि पाठक नाम से ही जान जायँ कि इस नाटक का मिट्टी की गाड़ी की अदला-बदली की घटना से पूर्व का भाग पुराना और इस घटना के बाद का भाग नया है।

## कथावस्तु की पाँच अर्थप्रकृतियाँ

भारतीय आचार्यों के अनुसार कथावस्तु की बीज, बिन्दु, पताका, प्रकरी और कार्य नाम की पांच अर्थप्रकृतियां होती हैं। कथा के द्वन्द्व और अन्तिम फल के मूल कारण को बीज कहते हैं। अवान्तर घटनाओं से विच्छिन्न मूल कथा को पुनः जोड़ने वाली उक्ति या घटना को बिन्दु कहते हैं। मूल कथा के अन्तर्गत किसी बड़े प्रासंगिक इतिवृत्त को पताका कहते हैं। मूल कथा के अन्तर्गत किसी छोटे प्रासंगिक इतिवृत्त को प्रकरी कहते हैं। कथा में साध्य विषय को कार्य कहते हैं।

'मृच्छकटिक' के प्रथम अंक में वसन्तसेना का पीछा करते शकार की **'भाव! भाव! एषा गर्भदासी कामदेवायतनोद्यानात् प्रभृति तस्य दरिद्रचारुदत्तस्य अनुरक्ता, न मा कामयते, (पृ. ५२)** इत्यादि उक्ति इस नाटक का बीज है। द्वितीय अंक के आरंभ में वसन्तसेना और मदनिका के संवाद में (पृ. ९८–९९) इसी बात का पुनः उल्लेख मिलता है। ऐसा प्रतीत होता हैं कि इस नाटक की कथा का आरंभ होने के पहिले ही किसी दिन नगर के कामदेवायतनोद्यान में वसन्तसेना और चारुदत्त की पहिली देखा देखी हुई। उसी दिन से दोनों एक दूसरे को प्रेम करने लग गए। चारुदत्त की अपेक्षा वसन्तसेना अधिक आतुर हुई। यही कारण हैं कि इस कथा में स्थायी समागम की प्राप्ति का अधिक प्रयत्न वसन्तसेना की तरफ से होता है।

इस नाटक की कथावस्तु के बीज के सम्बन्ध में एक बात का स्पष्ट पता नहीं चलता। द्वितीय अंक के आरम्भ में मदनिका वसन्तसेना के साथ बातचीत के सिलसिले में कहती है—**ज्ञातम्। किं स एव ? येन आर्या शरणागता अभ्युपपन्ना, (पृ. ९८)**। इस उक्ति का क्या अर्थ है ? वसन्तसेना क्यों चारुदत्त की शरण गई और चारुदत्त ने उसे कैसे शरण दी ? इस उक्ति के दो अर्थ हो सकते हैं। पहिला तो यह कि वसन्तसेना पर कामदेवायतनोद्यान में किसी प्रकार की भौतिक आफत आई और वह उससे अपना बचाव करने के लिये चारुदत्त की शरण गई। चारुदत्त ने उसकी रक्षा कीं। उसी दिन से दोनों एक दूसरे को प्रेम करने लग गए। दूसरा अर्थ यह हो सकता है कि वसन्तसेना चारुदत्त को देखकर काम पीड़ा से व्यथित हुई। वह उस व्यथा से मुक्ति पाने के लिये

चारुदत्त की शरण में गई। चारुदत्त ने उसकी प्रणय-याचना स्वीकार कर उसकी रक्षा की। उसी दिन से दोनों के हृदय में एक दूसरे के प्रति प्रेम का अंकुर उत्पन्न हो गया। जो हो यह घटना घटी इस नाटक की कथा आरम्भ होने के पहिले ही। इस नाटक में इस घटना का उल्लेख मात्र है। यह उल्लेख सर्व-प्रथम प्रथम अंक में शकार की उक्ति में है ( पृ. ५२ )। अतः शकार की इस उक्ति में इस नाटक का बीज है।

द्वितीय अंक में जुआड़ियों के झगड़े से मूल कथा विच्छिन्न हो जाती है। इसके बाद कर्णपूरक का दृश्य आता है। इस दृश्य में कर्णपूरक वसन्तसेना को चारुदत्त से प्राप्त जाती कुसुमवासित प्रावारक देता है। वसन्तसेना उसे पहिचान कर बहुत प्रसन्न होती है। यहीं से पुनः मूल कथा चल पड़ती है। अतः कर्णपूरक के दृश्य को इस कथा का बिन्दु कहना चाहिये।

तृतीय अङ्क में सन्धिच्छेद की घटना घटती है। यहाँ से शर्विलक का चरित्र आरम्भ होता है। पहिले तो शर्विलक चारुदत्त के घर चोरी करता है। परन्तु पीछे वह चारुदत्त का सहायक बन जाता है। शर्विलक की कथा का मदनिका-प्राप्तिरूपी फल चतुर्थ अङ्क में ही प्राप्त हो जाता है। तथापि यह वृत्तान्त मूल कथा के अन्त तक चला जाता है। अन्त में शर्विलक ही इस बात की घोषणा करता है कि राजा ने वसन्तसेना को चारुदत्त की वधू मान लिया है। शर्विलक का वृत्तान्त 'मृच्छकटिक' की कथा का व्यापि प्रासङ्गिक वृत्त, है। अतः इसे मूल कथा की पताका मानना चाहिये।

अष्टम् अङ्क में परिव्राजक भिक्षु की कथा आरम्भ होती है। यह भिक्षु संवा-हक के रूप में द्वितीय अंक में ही हमारे सामने आता है। मालूम नहीं यह ही वह परिव्राजक है जिसे कर्णपूरक हाथी से बचाता है या दूसरा। संवाहक के रूप में यह कुछ दिनों तक चारुदत्त का भृत्य रहा। परिव्राजक हो जाने पर भी यह वसन्तसेना और चारुदत्त का सहायक बना रहता है। इसकी कथा मूल कथा के अन्त तक चली जाती है। अन्त में इसे पृथ्वी पर सब विहारों का कुलपति बना दिया जाता है। इस भिक्षु का वृत्तान्त 'मृच्छकटिक' की कथा की प्रकरी है। इसके अतरिक्त चन्दनक के वृत्तान्त को भी मूल कथा की प्रकरी माना जा सकता है। यह राजा पालक का सेवक होने पर भी शर्विलक का मित्र और चारुदत्त का प्रशंसक है।

आपाततः ऐसा मालूम पड़ता है कि चारुदत्त को वसन्त-सेना की प्राप्ति अथवा वसन्तसेना को चारुदत्त की प्राप्ति 'मृच्छकटिक' का मुख्य कार्य है। परन्तु विचार करने पर यह बात ठीक नहीं मालूम पड़ती, वसन्तसेना गणिका है। वह स्वतन्त्र है। वह चारुदत्त को चाहती है और चारुदत्त भी उसे चाहता है। ऐसी स्थिति में दोनों का समागम दुर्लभ वस्तु नहीं है। दोनों जब चाहें एक दूसरे से मिल सकते हैं। सच बात तो यह है कि अनेक अवसरों पर दोनों का मिलन सुलभ होने पर भी वसन्तसेना उसे टाल देती है। प्रथम अङ्क के अन्त में चारुदत्त के साथ बातें करते समय वह अपने मन में स्वगतम् (पृ. ८८) जो कुछ कहती है उससे मालूम पड़ता है कि उसके लिये चारुदत्त के साथ रात भर निवास करना सम्भव है। परन्तु वह उस अवसर को टाल देती है। वह अपना अलंकार धरोहर रख कर चली जाती है। द्वितीय अङ्क के आरम्भ में भी मदनिका के साथ उसके वार्तालाप से ( पृ. १००-१०१ ) यह बात स्पष्ट है कि चारुदत्त के साथ उसके मिलन में कोई बाधा नहीं है। वह यदि चाहे तो दूती भेज कर चारुदत्त को बुलवा सकती है। परन्तु वह जानबूझ कर वैसा नहीं करती। पञ्चम अङ्क में तो वह खुले आम चारुदत्त के घर पहुँच जाती है। और एक रात उसके साथ निवास भी करती है। यदि केवल वसन्तसेना और चारुदत्त का मिलन ही इस नाटक का मुख्य कार्य होता तो पञ्चम अङ्क के बाद नाटक समाप्त हो जाना चाहिए। परन्तु वैसा नहीं होता। कवि कथानक आगे बढ़ा देता है। इससे मालूम होता है कि वसन्तसेना और चारुदत्त का मिलन मात्र इस नाटक का मुख्य कार्य नहीं है। इस नाटक के कार्य का पता दशम अङ्क में लगता है। शर्विलक इस बात की घोषणा करता है कि राजा आर्यक ने वसन्तसेना को चारुदत्त की वधू स्वीकार कर लिया है। यह इस नाटक का रहस्य है। द्वितीय अङ्क में वसन्तसेना चारुदत्त को दूती भेज कर नहीं बुलवाती क्योंकि वह डरती है कि कहीं अपनी हीन आर्थिक दशा से लज्जित होकर अपना मुँह छिपाने के लिए चारुदत्त किसी अज्ञात स्थान में न चला जाय ( पृ० १०१ )। यदि ऐसा हुआ तो स्थायी समागम असम्भव हो जायेगा। षष्ठ अङ्क के आरम्भ में वह अपने को चारुदत्त के महल के अभ्यन्तर चतुःशालक में पाकर आनन्दमिश्रित आश्चर्य में पड़ जाती है। उसके मन में यह भाव उत्पन्न हुआ सा मालूम पड़ता है कि चारुदत्त के हृदय में मेरे लिए गणिका की अपेक्षा ऊँचा स्थान है क्योंकि उस

काल के नियमों के अनुसार गणिका उच्च वर्ण के पुरुष के महल के अभ्यन्तर चतु:शालक में नहीं जा सकती थी। इसी अवसर पर चेटी के साथ वार्तालाप के प्रसंग में जब उसे मालूम होता है कि चारुदत्त के घर से उसके चले जाने पर घर के लोगों को बड़ा सन्ताप होगा तो वह कहती है कि यहाँ से जाने के पहिले मैं स्वयं बहुत सन्तप्त होऊँगी। यह उक्ति इस बात को झलकाती है कि वह चारुदत्त के घर से जाना नहीं चाहती, उसकी वधू बनकर वहीं रहना चाहती है। वह चारुदत्त की भार्या धूता के साथ बहिन का रिश्ता जोड़ती है और अपने को चारुदत्त और धूता की गुणनिर्जिता दासी कहती है (पृ. ३१५–३१७)। इसी अङ्क में आगे वह चारुदत्त के पुत्र रोहसेन को 'पुत्रक' शब्द से सम्बोधन करती है। जब रोहसेन उसे अलंकृत होने के कारण अपनी माँ स्वीकार नहीं करता तो वह उसकी सच्ची माँ बनने के लिए झट पट अपने आभूषण उतार कर उसे सुवर्णशकटिका बनवाने के लिए दे देती है (३१९–३२१)। ये सब बातें इसी तथ्य का समर्थन करती हैं कि वसन्तसेना के मन में चारुदत्त की वधू बनने की अभिलाषा है। यह अभिलाषा ही इस नाटक का मुख्य कार्य है। इसकी सिद्धि दशम अङ्क के अन्त में होती है।

## कथावस्तु के कार्य की पाँच अवस्थाएँ

भारतीय आचार्यों के अनुसार कथावस्तु के कार्य की पाँच अवस्थायें होती हैं। उनके नाम हैं—आरंभ, यत्न, प्राप्त्याशा, नियताप्ति और फलागम, 'मृच्छकटिक' के प्रथम अङ्क में शकार अपने साथियों के साथ रात के अंधेरे में वसन्तसेना का पीछा करते हुए चारुदत्त के घर के पास पहुँचता है। इसी समय विदूषक रदनिका के साथ बाहर आने के लिए घर का दरवाजा खोलता है। वसन्तसेना मौका पाकर अपने अञ्चल की हवा से रदनिका के हाथ का दीपक बुझा देती है और चुपके से भीतर घुस जाती है। चारुदत्त वसन्तसेना को रदनिका समझ कर उसे रोहसेन को भीतर ले जाने के लिए कहता है। वह रोहसेन को ओढ़ाने के लिए अपना प्रावारक वसन्तसेना पर फेंकता है। वसन्तसेना प्रावारक की सुगन्ध से मस्त होकर मन ही मन चारुदत्त के यौवन की सराहना करती है। इससे वसन्तसेना का औत्सुक्य प्रकट होता है। इसी समय विदूषक और रदनिका बाहर से लौट आते हैं। विदूषक

चारुदत्त को बतलाता है कि जिसे तुम रदनिका समझ रहे हो वह वसन्तसेन। है। चारुदत्त वसन्तसेना को पहिचान कर उसके सौन्दर्य और यौवन की सराहना करता है। इससे चारुदत्त का औत्सुक्य व्यक्त होता है। इस औत्सुक्य की पराकाष्ठा चारुदत्त की 'तिष्ठतु प्रणयः' ( पृ० ८८ ) उक्ति में होती है। इस उक्ति का वाच्यार्थ तो है 'प्रेम बना रहे'। परन्तु इस उक्ति के बाद वसन्तसेना जो कुछ अपने मन में ( स्वगतम् ) कहती है उससे प्रतीत होता है कि वह इस उक्ति को चारुदत्त की तरफ से आई हुई संभोग प्रार्थना समझती है। इस प्रकार प्रथम अङ्क में वसन्तसेना की—'अहो ! जातीकुसुमवासितः प्रावारकः' ( पृ० ८२ ) इत्यादि उक्ति से उसी की 'चतुरो मधुरश्चायमुपन्यासः' ( पृ० ८८ ) इत्यादि उक्ति तक के कथांश में वसन्तसेना और चारुदत्त का परस्पर के लिए प्रथम औत्सुक्य प्रकट होता है। अतः इस अंश को नाटक का आरम्भ कहना चाहिए।

प्रथम अङ्क में यद्यपि वसन्तसेना 'तिष्ठतु प्रणयः' से व्यक्त होने वाली चारुदत्त की संभोग प्रार्थना स्वीकार नहीं करती तथापि उसके घर आने-जाने की लसी लगाये रखने के लिये उसके घर अपने आभूषण छोड़ जाती है। चारुदत्त को प्रेम-पाश में फँसाने की दिशा में वसन्तसेना का यह प्रथम प्रयास है। द्वितीय अङ्क में मदनिका के साथ वसन्तसेना के वार्तालाप ( पृ० १०१ ) से भी इसी बात की पुष्टि होती है। अतः प्रथम अङ्क के अन्त में वसन्तसेना की 'भवतु एवं तावत् भणिष्यामि' ( पृ० ८८ ) इत्यादि उक्ति से अङ्क के अन्त तक अलंकारन्यास की घटना को इस नाटक की यत्नावस्था का आरम्भ कहना चाहिये। यह अवस्था पंचम अङ्क के अन्त तक चली जाती है। द्वितीय अङ्क में कथा एक पग भी आगे नहीं बढ़ती। तृतीय अङ्क में चारुदत्त के घर से अलंकार चोरी चले जाते हैं। चतुर्थ अङ्क में वे वसन्तसेना के हाथ आ पड़ते हैं। इसी अङ्क में चारुदत्त के द्वारा अलंकारों के बदले भेजी हुई रत्नावली भी उसे मिलती है। पञ्चम अङ्क में वसन्तसेना अलंकार और रत्नावली लेकर चारुदत्त के घर जाती है। वहाँ उसकी चेटी यह कह कर अलंकार देती है कि मेरी स्वामिनी आपकी भेजी हुई रत्नावली जूए में हार गई हैं। उसके बदले यह अलंकार लीजिए। चारुदत्त को फँसाने के लिए वसन्तसेना का यह दूसरा प्रयत्न

कहा जा सकता है। अतः प्रथम अङ्क की अलंकारन्यास की घटना से लेकर पञ्चम अङ्क के अन्त तक मुख्य कथा का कार्य यत्न की अवस्था में मानना चाहिये।

षष्ठ अङ्क के आरम्भ से लेकर दशम अङ्क के उस भाग तक जहाँ चारुदत्त को मारते समय चाण्डाल के हाथ से खड्ग छटक जाता है और वसन्तसेना आकर कहती है—'आर्योः ! एषा अहं मन्दभागिनी यस्याः कारणादेष व्यापाद्यते'- इस कथा की प्राप्त्याशा है। कथा के इस भाग में फल-प्राप्ति आशा और निराशा की अवस्था में रहती है। षष्ठ अङ्क के आरम्भ में वसन्तसेना को चेटी से यह जान कर कि चारुदत्त पुष्पकरण्डक उद्यान गया है और उसे भी वहाँ भेजने को कह गया है, चारुदत्त के मिलने की आशा हो जाती है। परन्तु प्रवहण परिवर्तन होकर जब वह शकार के पास पहुँचती है तो उसकी आशा निराशा में बदल जाती है। इसी प्रकार चारुदत्त को भी उद्यान में यह आशा रहती है कि वसन्त-सेना गाड़ी में बैठकर उससे मिलने आवेगी। परन्तु जब गाड़ी में आर्यक गोपाल-दारक आता है और चारुदत्त को न्यायालय में फाँसी की सजा हो जाती है तो उसकी आशा निराशा में परिणत हो जाती है। अन्त में चाण्डाल के हाथ से खड्ग छटक जाता है और वसन्तसेना भिक्षु के साथ वहाँ आ धमकती है तो पुनः दोनों को आशा हो जाती है।

दशम अङ्क में चाण्डाल की—'त्वरितं का पुनरेषा अंसपतता चिकुर-भारेण' इत्यादि उक्ति से शकार की—'आश्चर्य ! प्रत्युज्जीवितोऽस्मि' उक्ति तक का कार्य नियताप्ति की अवस्था में रहता है। वसन्तसेना के आ पहुँचने पर चारु-दत्त की प्राणरक्षा और नायकनायिका का मिलन निश्चितप्राय हो जाता है। आगे शर्विलक के मुख से आर्यक के द्वारा चारुदत्त को फाँसी की सजा देने वाले दुष्ट राजा पालक के मारे जाने का समाचार सुनकर नायक-नायिका के मन में कार्य-सिद्धि की आशा और दृढ़ हो जाती है। वसन्तसेना के जीवित आ जाने तथा राजा पालक के मारे जाने से शकार भी शक्तिहीन होकर चारुदत्त की शरण आता है। इस प्रकार एक-एक कर सभी कंटक निकल जाने से कथा के उपर्युक्त अंश में मुख्य कार्य अधिकाधिक नियताप्ति की अवस्था में बढ़ता जाता है।

दशम अङ्क के अन्त में चारुदत्त समय पर पहुँच कर धूता को अग्नि में कूदने से बचा लेता है। इसी समय शर्विलक नये राजा आर्यक द्वारा वसन्तसेना को चारुदत्त की वधू स्वीकार किये जाने की घोषणा करता है। यह कथा का फलागम है।

## कथावस्तु की पाँच सन्धियाँ

भारतीय सिद्धान्तों के अनुसार नाटकों की कथावस्तु में पाँच सन्धियाँ होती है। उनके नाम हैं—मुख, प्रतिमुख, गर्भ, विमर्श और निर्वहण। ये कथावस्तु के स्थूल खण्ड कहे जा सकते हैं। बीज और आरम्भ को मिला कर मुखसन्धि होती है। बिन्दु और यत्न को मिला कर प्रतिमुख सन्धि होती है। गर्भसन्धि में पताका और प्राप्त्याशा होती है। इस सन्धि में पताका का होना अनिवार्य नहीं है। विमर्शसन्धि में प्रकरी और नियताप्ति होती है। इस सन्धि में भी प्रकरी का होना अनिवार्य नहीं है। निर्वहणसन्धि में कार्य और फलागम होते हैं।

'मृच्छकटिक' में प्रथम अङ्क से लेकर वसन्तसेना की 'चतुरो मधुरश्चायमुपन्यासः'—इत्यादि स्वगतम् की उक्ति तक मुखसन्धि है। उसी अङ्क में वसन्तसेना की—'आर्य ! यद्येवमहमार्यस्य अनुग्राह्या'—इत्यादि 'प्रकाश' की उक्ति से पंचम अङ्क के अन्त तक प्रतिमुखसन्धि है। षष्ठ अङ्क में चाण्डाल के हाथ से खड्ग छटक जाने पर वसन्तसेना की—'आर्याः ! एषा अहं मन्दभागिनी यस्याः कारणादेष व्यापाद्यते'—उक्ति तक गर्भसन्धि है। दशम अंक में ही चाण्डाल की—'त्वरितं का पुनरेषा'—इत्यादि उक्ति से शकार की 'आश्चर्य ! प्रत्युज्जीवितोऽस्मि'—उक्ति तक विमर्शसन्धि है। इसी अंक में 'नेपथ्ये कलकलः'—इत्यादि से अंक के अन्त तक निर्वहणसन्धि है।

पाश्चात्य विद्वानों के अनुसार नाटक की कथावस्तु के पाँच भाग होते हैं। उनके नाम हैं—आरम्भ, आरोह, केन्द्र, अवरोह और परिणाम। आरम्भ उस भाग को कहते हैं जहाँ द्वन्द्व की उत्पत्ति होती है। आरोह कथा के उस भाग को कहते हैं जिसमें उलझन बढ़ती ही चली जाती है। केन्द्र उस बिन्दु को कहते हैं जहाँ उलझनें अपनी पराकाष्ठा पर पहुँच जाती हैं। इसके आगे कथा का उतार आरम्भ हो जाता है। अवरोह कथा के उस भाग को कहते हैं जिसमें उलझनें एक-एक कर सुलझने लगती हैं और कथा तेजी से परिणाम की तरफ अग्रसर होती है। फलोदय को परिणाम कहते हैं। यह फल इष्ट या अनिष्ट दो प्रकार का हो सकता है। क्योंकि पाश्चात्य देशों में कथावस्तु सुखान्त या दुःखान्त दो प्रकार की होती है। भारत में कथावस्तु केवल सुखान्त होती है। अतः यहाँ सदा इष्ट-प्राप्ति ही परिणाम होता है।

मृच्छकटिक के प्रथम अंक के आरम्भ से लेकर चारुदत्त की–'भवतु, तिष्ठतु, प्रणयः' उक्ति तक कथा का आरम्भ है वसन्तसेना की—'( स्वगतम् ) चतुरो मधुरश्चायमुपन्यासः' इत्यादि उक्ति से दशम अंक में चाण्डाल की— 'आर्य–चारुदत्त ! स्वामिनियोगोऽपराध्यति, तत् स्मर यत् स्मर्त्तव्यम्' उक्ति के बाद चारुदत्त की—'किं बहुना' इत्यादि उक्ति तक कथा का आरोह है। दशम अंक में ही चाण्डाल की–'( खड्गमाकृष्य ) आर्य-चारुदत्त ! उत्तानो भूत्वा समं तिष्ठ' इत्यादि उक्ति से—'प्रथमः—भवतु, एवं कुर्वः । ( इत्युभौ चारुदत्तं शूले समारोपयितुमिच्छतः )। चारुदत्तः—('प्रभवति'–इत्यादि पुनः पठति) तक कथा का केन्द्र है। उसी अंक में भिक्षु और वसन्तसेना की—'आर्याः ! मा तावत् मा तावत्' उक्ति से शकार की—'आश्चर्य ! प्रत्युज्जीवितोऽस्मि' उक्ति तक कथा का अवरोह है। इसके आगे—(नेपथ्ये कलकलः)—से दशम अंक के अन्त तक कथा का परिणाम है।

## कथा का स्थान

'मृच्छकटिक' की कथा का स्थान उज्जयिनी नगरी है। प्रथम अङ्क की कथा राजमार्ग और चारुदत्त के घर पर होती है। द्वितीय अङ्क की कथा का स्थान राजमार्ग और वसन्तसेना का घर है। तृतीय अङ्क की कथा चारुदत्त के घर पर होती है। चतुर्थ अङ्क की कथा का स्थान पुनः वसन्तसेना का घर है। पञ्चम और षष्ठ अङ्कों की कथा राजमार्ग और चारुदत्त के घर पर होती है। सप्तम और अष्टम अङ्कों की कथा का स्थान पुष्पकरण्डक जीर्णोद्यान है। नवम अङ्क की कथा न्यायालय में होती है। दशम अङ्क की कथा का स्थान राजमार्ग और वधस्थान है। उसी अंक के अन्त में धूता के अग्नि-प्रवेश के दृश्य का स्थान राज-प्रासाद के दक्षिण का मैदान है।

## कथा का काल

प्रथम अंक में शकार कहता है—'भाव ! भाव ! एषा गर्भदासी कामदेवायतनोद्यानात् प्रभृति'—इत्यादि ( पृ० ५२ )। यह कामदेव का उत्सव प्रथम अंक की कथा के पूर्व हुआ था। प्रथम अङ्क में इसका उल्लेख मात्र है। यह उत्सव अवश्य ही वसन्त ऋतु में हुआ होगा। यहाँ प्रयुक्त 'प्रभृति' शब्द सूचित करता है कि कामदेव के उत्सव और प्रथम अङ्क की कथा में कुछ ही दिनों का अन्तर है। ... ऐसा नहीं प्रतीत होता कि दोनों घटनाओं में

बहुत लम्बा अन्तर हो । अतः यह कहा जा सकता है 'मृच्छकटिक' की कथा का आरम्भ वसन्त के अन्त और ग्रीष्म के आरम्भ में, सम्भवतः वैशाख मास में होता है । पूरे नाटक का घटनाचक्र घटने के लिये, जैसा कि हम आगे देखेंगे, तीन सप्ताह से अधिक समय नहीं लगता । अतः यह कहा जा सकता है कि 'मृच्छकटिक' के सारे घटनाचक्र का काल वैशाख मास है ।

'मृच्छकटिक' का आरम्भ 'अभिरूपपति' नाम के उपवास से होता है । प्रस्तावना में सूत्रधार के यह पूछने पर कि तुमने किस नाम का उपवास लिया है, नटी कहती है—'अभिरूपपतिर्नाम' ( पृ० १६ ) । आगे चलकर तृतीय अङ्क में धूता कहती है—'अहं खलु रत्नषष्ठीमुपोषिता आसम्'—इत्यादि ( पृ० १८४ ) । इन दोनों उपवासों का धर्मशास्त्र के प्रचलित ग्रन्थों में कहीं उल्लेख नहीं मिलता । सम्भव है ये कवि की कल्पना के फल हों । जो हो, इन उपवासों से 'मृच्छकटिक' की कथा का काल निश्चित करने में कोई सहायता नहीं मिलती ।

इस नाटक के प्रथम अंक के अन्त में चारुदत्त चन्द्रोदय का वर्णन करता है । वह कहता है—'मैत्रेय ! भवतु । कृतं प्रदीपिकाभिः । पश्य—उदयति हि शशाङ्कः कामिनीगण्डपाण्डुः'—इत्यादि (पृ. ९१) । इससे यह स्पस्ट है कि नाटक का आरम्भ कृष्णपक्ष में होता है । कृष्णपक्ष में ही चन्द्र के उदय का महत्व होता है ।

इस नाटक की प्रस्तावना में सूत्रधार कहता है—'अनेन चिरसङ्गीतोपासनेन'— इत्यादि ( पृ. १० ) । इस उक्ति में 'चिर' शब्द दिन के किस भाग का सूचक है, यह स्पष्ट नहीं है । हाँ, सारी उक्ति पढ़ने से यह प्रतीत होता है कि सूत्रधार को बहुत तेज भूख लगी है । वह गाने के रङ्ग में कलेवा करना भो भूल गया था । कलेवे के समय से बहुत देर बाद उसे होश आता है । यदि प्रातः आठ बजे कलेवे का समय माना जाय तो कहा जा सकता है कि 'चिरसङ्गीतोपासनेन' में 'चिर' शब्द पूर्वाह्न में करीब दस, ग्यारह बजे के समय का सूचक है । आगे सूत्रधार घर जाकर देखता है तो उसे भोजन की तैयारी दिखाई देती है । उसकी पत्नी उसे एक ब्राह्मण बुला लाने को कहती है । वह ब्राह्मण की तलाश में बाहर निकलता है तो उसे सामने से आता हुआ चारुदत्त का मित्र मैत्रेय ( विदूषक ) दिखाई देता है । इस समय तक [illegible] मध्याह्न [illegible] बारह बजे का समय मानना पड़ेगा ।

विदूषक सूत्रधार का निमन्त्रण अस्वीकार करके चारुदत्त के घर जाता है। 'चारुदत्त उसे मातृ-देवियों को बलि अर्पण करने के लिये चौराहे पर जाने को कहता है। उस समय विदूषक कहता है—'एतस्यां प्रदोषवेलायां'—इत्यादि (पृ. ३४)। यहाँ यह प्रश्न उठता है कि जब विदूषक सूत्रधार के घर के पास रहता है उस समय मध्याह्न बारह बजे का समय रहता है। वहाँ से वह सीधे चारुदत्त के घर आता है। यहाँ उसे प्रदोष समय हो जाता है। यह बात कैसी ? वैशाख मास में करीब साढ़े छ बजे प्रदोष काल होता है। सूत्रधार के घर से चारुदत्त के घर तक आने में तथा चारुदत्त से कुछ बातचीत करने में विदूषक को अधिक से अधिक एक या डेढ़ घण्टा लग सकता है। फिर बाकी चार घण्टे का समय कहाँ गया ? यह काल की असङ्गति प्रतीत होती है। इस असङ्गति को दूर करने के लिये यह कल्पना करनी पड़ती है कि सम्भवतः कवि ने 'अभिरूपपति' नाम के उपवास के दिन नक्त भोजन की कल्पना मन में रखी हो। ऐसी कल्पना करने से 'चिरसङ्गीतोपासनेन,में 'चिर' शब्द अपराह्ण चार, पाँच बजे का सूचक होगा। जिस समय सूत्रधार ब्राह्मण खोजने निकलता है उस समय करीब छः बजे का समय होगा। अब जिस समय विदूषक चारुदत्त से बातें करता है उस समय प्रदोष काल हो सकता है। आगे चारुदत्त विदूषक को ठहरने के लिये कह कर समाधि से निवृत्त होने चला जाता है। यहाँ से लेकर जब चारुदत्त वसन्तसेना को उसके घर पहुँचाने जाता है, उस समय तक के घटनाचक्र को होने के लिये करीब तीन, चार [illegible] समय चाहिये। इस समय तक रात्रि के दस, ग्यारह का समय हो जाता है। इसी समय चारुदत्त चन्द्रोदय का वर्णन करता है। रात्रि में दस या ग्यारह बजे चन्द्रोदय वैशाख मास में कृष्णपक्ष की पञ्चमी या षष्ठी को होता है। वसन्तसेना को पहुँचा कर वापस आने में चारुदत्त को करीब एक घण्टा लग सकता है। इस समय मध्य रात्रि हो जाती है।

इस विश्लेषण के आधार पर यह कहा जा सकता है कि प्रस्तावना और प्रथम अंक का घटनाचक्र कृष्णपक्ष की पञ्चमी या षष्ठी तिथि को अपराह्ण चार, पाँच बजे से लेकर रात्रि के बारह बजे तक घटता है।

द्वितीय अंक की कथा किस दिन होती है इसका स्पष्ट पता नहीं चलता। सम्भव है द्वितीय अंक का घटनाचक्र प्रथम अंक के दूसरे ही दिन का हो। आरम्भ



के दृश्य में वसन्तसेना और मदनिका में वार्तालाप होता है। इससे पता चलता

कि वसन्तसेना का मन चारुदत्त पर स्थिर हो गया है। वह उसे प्राप्त करने के लिये आतुर है। यह अवस्था प्रथम अंक में चारुदत्त के साथ मिलन का परिणाम है। उसका मन पूर्व रात्रि की घटना के प्रभाव में दिखाई देता है। जो हो, यह अंक प्रातःकाल आठ बजे के करीब प्रारम्भ होता है। प्रथमा चेटी वसन्तसेना से कहती है।—'आर्ये! माता आदिशति-स्नातो भूत्वा देवतानां पूजां निर्वर्तयेति' (पृ. ९५)। इस पूरे अंक के घटनाचक्र को होने के लिये करीब चार घण्टे का समय चाहिये। अतः यह कहा जा सकता है कि द्वितीय अंक प्रातः करीब आठ बजे प्रारम्भ होकर मध्याह्न में करीब बारह बजे समाप्त होता है।

तृतीय अंक और प्रथम अंक की कथा में प्रायः एक पक्ष का अन्तर दिखाई देता है। प्रथम अंक में चन्द्रोदय का वर्णन है (पृ. ९१) तो तृतीय अंक में चन्द्रास्त का। शर्विलक कहता है—'अये! कथमस्तमुपगच्छति स भगवान् मृगाङ्कः'— इत्यादि (पृ. १५६)। प्रथम अंक की कथा कृष्णपक्ष की है तो तृतीय अंक की कथा शुक्लपक्ष की। इस अंक की कथा मध्यरात्रि में आरम्भ होती है। अंक के आरम्भ में चेट कहता है—'कापि वेला आर्यचारुदत्तस्य गान्धर्वं श्रोतुं गतस्य। अतिक्रामति अर्धरजनी' इत्यादि (पृ. १४७)। इसी समय चारुदत्त आता है। चारुदत्त विदूषक आदि के सो जाने पर शर्विलक प्रवेश करता है। इस समय वह चन्द्रास्त का वर्णन करता है। यह समय रात के एक बजे का कहा जा सकता है। करीब रात के एक बजे चन्द्रास्त शुक्लपक्ष की अष्टमी को होता है। अतः इस घटना की तिथि शुक्ल पक्ष की अष्टमी है। इस अंक की कथा प्रातःकाल तक चलती है। अंक के अन्त में चारुदत्त वर्धमानक से कहता है कि सन्धि को शीघ्र ईंटों से बन्द कर दो। मैं चाहता हूँ कि दिन में इसे कोई देखे न (पृ. १८८)। यह बात प्रभात में कही जा सकती है।

चतुर्थ अंक की कथा तृतीय अंक की कथा के दूसरे दिन (शुक्ल पक्ष की नवमी को) होती है। शर्विलक रात को चारुदत्त के घर चोरी करके भोर में ही मदनिका को गुलामी से मुक्ति दिलाने के लिये सीधे वसन्तसेना के घर जाता है। यह कथा अपराह्ण में करीब चार बजे समाप्त होती है। अंक के अन्त में वसन्तसेना विदूषक से कहती है —'आर्य! विज्ञापय तं द्यूतकरं मम वचनेन आर्यचारुदत्तम्—अहमपि प्रदोषे आर्यंप्रेक्षितुमागच्छामीति'—(पृ. २५३) इससे स्पष्ट है कि प्रदोष से कुछ पहिले यह अंक समाप्त होता है।

पञ्चम अंक की कथा भी चतुर्थ अंक की कथा के दिन ही ( शुक्ल पक्ष की नवमी को ) अपराह्ण में चार, पाँच बजे आरम्भ होती है और प्रदोष समय के उपरान्त समाप्त हो जाती है। इसी दिन वसन्तसेना चारुदत्त के घर पहिली वार रात को निवास करती है।

षष्ठ, सप्तम और अष्टम अंकों का घटनाचक्र पञ्चम अंक की कथा के दूसरे दिन ( शुक्ल पक्ष की दशमी को ) घटता है। षष्ठ अंक भोर में आरम्भ होता है। अंक के आरम्भ में चेटी वसन्तसेना को निद्रा से जगाती है। वह कहती है—'उत्तिष्ठतु, उत्तिष्ठतु आर्या ! प्रभातं संवृत्तम्'। सम्भवतः यह अंक दिन में दस बजे समाप्त होता है। इस अक में जितना घटनाचक्र घटता है उसके लिये करीब चार घण्टे का समय चाहिये। सप्तम अंक सम्भवतः दिन में दस बजे प्रारम्भ होकर ग्यारह बजे तक समाप्त हो जाता है। षष्ठ अंक की प्रवहण की तलाशी की घटना के बाद वीरक चारुदत्त की गाड़ी में जीर्णोद्यान पहुँचता है। इस अंक में वीरक की मुक्ति की एक मात्र घटना है। इसके लिये एक घण्टे का समय बहुत है। अष्टम अंक प्रायः ग्यारह बजे प्रारम्भ होता है। भिक्षु के दृश्य के बाद एक स्थान पर शकार कहता है—'मध्याह्ने न शक्यते पादाभ्यां गन्तुम्'—(पृ. २८६) इससे यह स्पष्ट है कि यह अंक मध्याह्न के कुछ पहिले प्रारम्भ होता है। यह अंक करीव चार बजे समाप्त होता है।

सम्भवतः पुष्पकरण्डक उद्यान बहुत बड़ा उद्यान है। उसके एक कोने में चारुदत्त वसन्तसेना की प्रतीक्षा करता है और दूसरे में शकार अपने चेट की। यहाँ एक बात अवश्य विचारणीय है। वसन्तसेना चारुदत्त के घर से शकार की गाड़ी में बैठ कर जीर्णोद्यान के लिये पहिले रवाना होती है। बाद उसी स्थान से चारुदत्त की गाड़ी में जीर्णोद्यान के लिये ही आर्यक रवाना होता है। मार्ग में उसकी गाड़ी तलाशी के लिये रोक भी ली जाती है। वसन्तसेना तो शकार की गाड़ी में थी। वह तो तलाशी के लिये रोकी न गई होगी। क्योंकि उसे तो सब राजकर्मचारी पहिचानते होंगे। तथापि आर्यक पहिले ( सप्तम अंक में ) पहुँच जाता है और वसन्तसेना बाद ( अष्टम अंक में )। ऐसा क्यों ? यह एक असंगति है। इसे दूर करने के लिये ऐसी कल्पना करनी चाहिये कि उद्यान का वह भाग जहाँ चारुदत्त वसन्तसेना की प्रतीक्षा करता है उसके घर के पास है। और वह भाग जहाँ

शकार चेट की प्रतीक्षा करता है, वहाँ से बहुत दूर है । इसके अतरिक्त मार्ग में चाहे शकार की गाड़ी की तलाशी न भई हो तथापि आगे चलने वाली बहुत सी गाड़ियों की तलाशी के कारण उसे देर हो सकती है ।

नवम और दशम अंक की कथा एक ही दिन होती है । इन अकों का घटना-चक्र षष्ठ अंक से अष्टम अंक तक की कथा के दूसरे दिन ( शुक्लपक्ष की एकादशी को ) घटता है । न्यायालय के दृश्य में वीरक कहता है—'पादप्रहारपरिभवविमाननाबद्धगुरुकवैरस्य । अनुशोचत इयं कथमपि रात्रिः प्रभाता मे'- (पृ. ४९१) । नवम अंक में ही चारुदत्त को मृत्यु-दण्ड सुनाया जाता है और उसे चाण्डालों को सौंप दिया जाता है । दशम अंक में चाण्डाल चारुदत्त को लेकर वधस्थान की तरफ जाते हुए दिखाई देते हैं । अत: दोनों अंकों की कथा लगातार एक ही दिन होती है । नवम अंक संभवत: प्रातः सात, आठ बजे आरम्भ होकर करीब मध्याह्न बारह बजे तक समाप्त होता है । दशम अंक दिन में करीब बारह बजे आरंभ होकर अपराह्ण में चार, पाँच बजे तक समाप्त होता है ।

यहाँ एक बात और विचारणीय है नवम अंक में वीरक की—'पादप्रहार-परिभव'– (पृ. ४९१) उक्ति से तो यह प्रतीत होता है कि न्यायालय की घटना षष्ठ अंक से अष्टम अंक की कथा के दूसरे दिन घटती है । परन्तु बौद्ध भिक्षु की उक्तिसे इसका स्पष्ट समर्थन नहीं होता । अष्टम अंक के अन्त में भिक्षु वसन्तसेना को बिहार ले जाता है । वह कहता है, 'विहार में मेरी बहिन है । वहाँ चलकर आराम करो । स्वस्थ होकर घर जाना, ( पृ. ४४९ ) । आगे दशम अंक में जब चाण्डाल चारुदत्त को वधस्थान ले जाते हैं । उस समय मार्ग में भिक्षु और वसन्त-सेना सहसा प्रवेश करते हैं । यहाँ भिक्षु कहता है—अस्थानपरिश्रान्तां समाश्वास्य वसन्तसेनां नयन्ननुगृहीतोऽस्मि प्रव्रज्यया—' इत्यादि (पृ. ५६३) भिक्षु की इस उक्ति से यह नहीं प्रतीत होता की वसन्तसेना ने विहार में रात भर विश्राम किया हो । यहाँ 'अस्थानपरिश्रान्तां' के स्थान पर 'ह्यः अस्थान-परिश्रान्तां' होता तो सब स्पष्ट हो जाता ।

# मुख्य पात्रों का चरित्र

## चारुदत्त

चारुदत्त जन्मना द्विज है। प्रस्तावना में सूत्रधार कहता है—'अवन्तिपुर्यां द्विजसार्थवाहः' इत्यादि (पृ. ७)। 'द्विज' शब्द का अर्थ टीकाकारों ने 'ब्राह्मण' किया है। दशम अंक में स्वयं चारुदत्त भी अपने को ब्राह्मण कहता है। अपने पुत्र को दाय के रूप में अपना यज्ञोपवीत देते समय वह कहता है—'अमौक्तिकमसौवर्णं ब्राह्मणानां विभूषणम्' इत्यादि (पृ. ५३५)। वह कर्मणा ब्राह्मण नहीं है। वह कर्मणा वैश्य है। वह सार्थवाह (व्यापारियों के काफिले का नेता) है। इसी कारण से द्वितीय अंक में जब चेटी वसन्तसेना से पूछती है कि 'क्या तुम किसी ब्राह्मण युवक से प्रेम करती हो, तो वह उत्तर देती हैं—पूजनीयो मे ब्राह्मणजनः' अर्थात् नहीं (पृ. ९७)। फिर भी वह ब्राह्मण युवक चारुदत्त से प्रेम करती है इसका तात्पर्य यह है कि वह किसी ऐसे, ब्राह्मण से प्रेम नहीं करती जो जन्मना और कर्मणा दोनों प्रकार से ब्राह्मण है। वह ऐसे पुरुष से प्रेम करती है जो जन्मना ब्राह्मण है परन्तु कर्मणा वैश्य। वह एक सुन्दर युवक है। द्वितीय अंक में वसन्तसेना को चारुदत्त का परिचय देते हुए संवाहक कहता है—'यस्तादृशः प्रियदर्शनः' इत्यादि (पृ. १२८)। सप्तम अंक में आर्यक भी उसके बाह्य व्यक्तित्व की सराहना करता है। वह कहता है—'न केवलं श्रुतिरमणः दृष्टिरमणीयोऽपि (पृ. ३६४)। उसकी उज्जयिनी में बड़ी प्रसिद्धि और प्रतिष्ठा है। वसन्तसेना से बातें करते समय संवाहक कहता है—'आर्ये ! क इदानीं तस्य भूतलमृगाङ्कस्य नाम न जानाति' इत्यादि (पृ. १२९)। सप्तम अंक में चन्दनक भी कहता है—'अरे ! आर्यं चारुदत्तं न जानासि ?' इत्यादि (पृ. ३४०)। न्यायालय में न्यायाधीश उसे आसन देते हैं। वह तारीफ करता है। वह कला-प्रेमी है। उसका कला-प्रेम यहाँ तक बढ़ा है कि वह अपने घर लगी नकब की भी सराहना करता है (पृ. १६५) वह शरणागत की रक्षा करने वाला है (पृ. ३६६)।

चारुदत्त पहले धनिक था। अब वह अपनी अत्यधिक उदारता के कारण गरीब हो गया है। इतना गरीब हो गया है कि वह अपने घर की आवश्यक सफाई भी नहीं करवा सकता। उसकी देहली पर लम्बी लम्बी घास उग आई है

( पृ. २४ ) । उसे अपनी दरिद्रता पर दुःख होता है । इसलिये दुःख होता है कि वह अतिथियों का सत्कार नहीं कर सकता, दूसरों की सेवा नहीं कर सकता (पृ. २८) । उसके मित्र और परिजन उसे छोड़कर अलग हो गए हैं (पृ. २९–३०) वह दारिद्रय से इतना ऊब गया है कि धनहीन जीवन की अपेक्षा मरना पसंद करता है । ( पृ. २७ ) । गरीब होने पर भी उसे अपनी कीर्ति की बड़ी चिन्ता है ( पृ. १८० ) । वह सत्यनिष्ठ है । वह दूसरों को धोखा देने की बात कभी नहीं सोचता ( पृ. १८१ ) । हाँ, कभी कभी अपनी कीर्ति की रक्षा करने, दूसरों की भलाई करने तथा अपने को दूसरों की दया का पात्र बनने से बचाने के लिये झूठ बोलता है । वह विदूषक के द्वारा वसन्तसेना को कहलाता है कि मैं तुम्हारे आभूषण अपने समझ कर जूए में हार गया हूँ । उनके बदले यह रत्नावली लो । यह झूठ है । परन्तु यह दूसरों की हानि करने वाला झूठ नहीं है । यह अपनी कीर्ति की रक्षा करने, वसन्तसेना को व्यर्थ की नुकसानो से बचाने तथा अपने को वसन्तसेना की दया का पात्र बनने से बचाने के लिये बोला गया झूठ है । वह यह समझता है कि यदि वह चोरी की बात कह देगा तो वसन्तसेना दण्ड के रूप में रत्नावली न लेगी । इसके अतिरिक्त दुनिया उसका विश्वास न करेगी । लोग कहेंगे दरिद्र चारुदत्त ने आभूषण हड़प कर लिया है और चोरी का बहाना करके बदनामी से बचना चाहता है ।

चारुदत्त स्वभाव से उदार और गंभीर है । जब भी कोई उसे अच्छा समाचार देता है या अच्छी सेवा करता है तो वह उसे पारितोषिक देना चाहता है । द्वितीय अंक में संवाहक उसके उदारता आदि गुणों की भूरि भूरि प्रशंसा करता है (पृ. १२८) । यह समझ कर कि चोर उसके घर से निराश गया उसे बड़ा दुखः होता है । परन्तु जब उसे यह मालूम होता है कि चोर सुवर्ण-भांड ले गया तो उसे बड़ी प्रसन्नता होती है (पृ. १७६–१७९) । पञ्चम अंक में विदूषक चारुदत्त को कहता है कि रत्नावली पाकर वसन्तसेना सन्तुष्ट नहीं है वह और कुछ माँगने के लिये आज सांयकाल आयेगी । इस पर चारुदत्त कहता है— 'आगच्छतु, परितुष्टा यास्यति' ( पृ. २६६ ) । जब दुर्दिन में वसन्तसेना उसके घर पहुँचती है तो वह उससे यह नहीं पूछता कि तुम क्यों आई हो और तुम्हें यह सुवर्णभाण्ड कहाँ मिला । वह समझता है कि इन प्रश्नों से कृपणता व्यक्त होगी । वह उसके आगमन पर प्रसन्नता व्यक्त करता है और उसका स्वागत करता है । चारुदत्त

गरीबी में भी मित्रों को देखकर प्रसन्न होता है और उनका स्वागत करता है। वह मित्रों के असत्य भाषण या गलतियों पर खिझलाता नहीं। विदूषक चोरी का उत्तरदायित्व उसी के सिर पर मढ़ता है ( पृ. १७८ )। नवम अंक में विदूषक की ही गलती से आभूषण प्रकाश में आते हैं और चारुदत्त पर अभियोग सिद्ध हो जाता है ( पृ. ५०५ )। परन्तु चारुदत्त उस पर नाराज नहीं होता। दशम अंक में जब शकार उसकी शरण जाता है तो वह उसके अपराध क्षमा कर देता है। उसमें बदला लेने की प्रकृति नहीं है। यह भी उसकी उदारता का परिणाम है। चारुदत्त निर्भीक भी है। वह शकार की धमकी से डरता नहीं। जब विदूषक उसे बतलाता है कि शकार मरणान्तिक बैर की धमकी दे गया है तो वह अवज्ञा से कहता है—'अज्ञोऽसौ' ( पृ. ८६ )। सप्तम अंक में वह अपनी गाड़ी में वसन्तसेना के स्थान पर अचानक विशाल-काय आर्यक को देख कर डरता नहीं ( पृ. ३६४ )।

चारुदत्त धार्मिक प्रवृत्ति का मनुष्य हैं। वह नित्य देवपूजन करता है और समाधि लगाता है। जब विदूषक देवपूजा में अश्रद्धा व्यक्त करता है तो वह कहता है–'वयस्य ! मा मैवम्। गृहस्थस्य नित्योऽयं विधिः'–इत्यादि (पृ. ३३)। वह दैववादी है। प्रथम अंक में विदूषक से बातें करते समय वह कहता है कि धन भाग्यानुसार आता और जाता रहता है ( पृ. २९ )। सप्तम अंक में आर्यक कृतज्ञता प्रकट करते हुए चारुदत्त से कहता है कि 'तुमने मेरी रक्षा की है' तो चारुदत्त कहता है—'स्वैर्भाग्यैः परिरक्षितोऽसि'—( पृ. ३६९ )। वह अविकत्थन भी है। किसी पर उपकार करके उस बात को अपने मुख से दुहराता नहीं। दशम अंक में शर्विलक आर्यक का परिचय देते हुए चारुदत्त से कहता है–'त्वद्यानं यः समारुह्य'—इत्यादि ( पृ. ५८२ )। इस पर चारुदत्त झट बात का प्रवाह बदल कर आर्यक की मुक्ति का श्रेय शर्विलक को देता है, स्वयं नहीं लेता।

चारुदत कुछ विलासी स्वभाव का है। उसकी एक विवाहिता पत्नी होने पर भी वह रूपयौवनवती वसन्तसेना को चाहता है। परन्तु यह ध्यान देने की बात है कि वह वसन्तसेना पर मुग्ध होने पर भी अपने गार्हस्थ्य धर्म को नहीं भूलता। वह अपनी भार्या और पुत्र को भी प्रेम करता है। उसको धूता जैसी

भार्या का गर्व है। विदूषक के द्वारा भेजी हुई धूता की रत्नावली पाकर वह कहता है।—'नाहं दरिद्रः। यस्य मम—विभवानुगता भार्या'—इत्यादि (पृ. १८६)। दशम अंक में जब चाण्डाल प्राणदण्ड देने ले जाते हैं तो वह उनसे पुत्रदर्शन की अन्तिम अभिलाषा व्यक्त करता है। रोहसेन के आने पर वह उसे दाय के रूप में अपना यज्ञोपवीत देता है (पृ. ५३५)। इससे मालूम पड़ जाता है कि उसका अपने पुत्र के प्रति कितना प्रेम है। विलासी होने पर भी चारुदत्त नैतिक नियमों का सदा ध्यान रखता है। जब उसे यह मालूम होता है कि जिस स्त्री को वह रदनिका समझ रहा था वस्तुतः वह रदनिका नहीं है तो वह चकपका जाता है। वह कहता है—'इयं सा रदनिका। इयमपरा का ? अविज्ञाता-वसक्तेन………… । न युक्तं परकलत्रदर्शनम्।' (पृ. ८४)। यदि वह गिरा हुआ विलासी होता तो ये शब्द उसके मुख से न निकलते। वसन्तसेना गणिका होने के कारण साधारणी स्त्री है। वह किसी की विवाहिता भार्या नहीं। साधारणी स्त्री और कन्या से प्रेम करना निषिद्ध नहीं माना गया है। चारुदत्त यह जानता है कि वसन्तसेना भी उसेसे प्रेम करती है। विदूषक वसन्तसेना के सामने ही उससे कहता है—'एषा वसन्तसेना कामदेवायतनोद्यानात् प्रभृति भवन्त-मनुरक्ता' (पृ. ८४)। वसन्तसेना इस बात का प्रतिवाद नहीं करती। ऐसा होने पर भी धनाभाव के कारण उसे प्राप्त करने में वह बहुत उत्साह नहीं दिखाता वह कहता है—'यया मे जनितः कामः क्षीणे विभवविस्तरे' इत्यादि (पृ.८५). चारुदत्त एक चतुर नागरिक है। वह यह जानता है कि अपनी प्रियतमा का अनुनय कैसे करना चाहिए। यह पता चलने पर कि जिसे वह रदनिका समझ रहा था वस्तुतः वह वसन्तसेना है, वह उससे कहता है—'भवति ! वसन्तसेने ! अनेनाविज्ञानादपरिज्ञातपरिजनोपचारेण अपराद्धोऽस्मि । शिरसा भवतीमनुनयामि' (पृ. ८७)। उसकी प्रणय-प्रार्थना भी गूढव्यङ्ग्य के रूप में आती है। वह कहता है—'तिष्ठतु प्रणयः' (पृ. ८८)। बस वसन्तसेना उसका आशय समझ जाती है। प्रथम अंक के अन्त में वह स्वयं रात्रि के अन्धकार में वसन्तसेना को उसके घर पहुँचाने जाता है। पञ्चम अंक में जब वसन्त-सेना उसके घर आती है तो वह खड़ा होकर उसका स्वागत करता है। उसे वर्षा के जल से लथपथ देख बदलने के लिए दूसरे कपड़े देता है (पृ. २९८)। जब वसन्तसेना उसे आलिङ्गन करती है तो उसके आनन्द की सीमा नहीं रहती

है। वह मेघ के भयङ्कर गर्जन-तर्जन को भी उसका प्रसाद मानता है और अपने को धन्य समझता है ( पृ. ३१०–३११ )।

चारुदत्त का चरित्र प्रायः सभी मुख्य-मुख्य गुणों से भरा है। तथापि एक जगह उसका व्यवहार खटकता है। न्यायालय के दृश्य में जब न्यायाधीश उससे पूछते हैं कि 'क्या तुम्हारी वसन्तसेना से मित्रता है' तो वह टालमटोल का उत्तर देता है ( पृ. ४८१ )। यह वसन्तसेना के साथ अन्याय है।

## वसन्तसेना

वसन्तसेना उज्जयिनी की एक गणिका है। वह बहुत धनी है। चतुर्थ अंक में वसन्तसेना का वैभव देखकर विदूषक उसकी चेटी से कहता है—'एवं वसन्तसेनाया बहुवृत्तान्तमष्टप्रकोष्ठं भवनं प्रेक्ष्य यत्सत्यं जानामि, एकस्थमिव त्रिविष्टपं दृष्टम्। प्रशंसितुं नास्ति मे वाग्विभवः। किं तावद्गणिकागृहम् अथवा कुबेरभवनपरिच्छेद इति'—( पृ. २४७ )। उसे विश्वास है कि धन से टाले जाने वाली आपत्तियों को टालने के लिए जितनी भी धन आवश्यक हो उसे वह खर्च कर सकती है। जब द्वितीय अंक में संवाहक उसके घर शरण लेता है तब पहिले तो वह अपने महल का फाटक बन्द करवा देती है। परन्तु बाद में यह मालूम होने पर कि संवाहक धमिक के डर से शरण लेने आया है तो वह फाटक खुलवा देती है। ( पृ. १२४ )। वह तरुण वय की एक सुशिक्षित चतुर स्त्री है। वह यद्यपि प्राकृत भाषा में बोलती है तथापि वह संस्कृत भी जानती है। वह चतुर्थ अंक में विदूषक से संस्कृत में बोलती है। ( पृ. २४९ )। वह यह जानती है कि अपने प्रियतम के विनय भरे व्यवहार का कैसे उत्तर देना चाहिये। प्रथम अंक में जब चारुदत्त उससे उसके साथ भूल से परिजन का सा व्यवहार करने के अपराध की क्षमा चाहता है तो वह भी अपने अपराध की क्षमा याचना करती हुई कहती है—'एतेनानुचित-भूमिकारोहणेनापराद्धार्यं शीर्षेण प्रणम्य प्रसादयामि' ( पृ. ८७ )। वह चारुदत्त की गूढ़ व्यङ्ग्य भरी प्रणय-प्रार्थना का आशय झट समझ जाती है ( पृ. ८८ )। वह वस्त्र और आभूषणों से सुसज्जित रहती है। वह अपने बालों को फूलों से प्रसाधित रखती है। वह चित्र कला और कविता बनाना भी जानती है। चतुर्थ अंक में सम्भवतः वह अपना बनाया हुआ ही चारुदत्त का

चित्र मदनिका को दिखाती है ( पृ. १९० )। पञ्चम अंक में वह स्वनिर्मित पद्यों से वर्षा का वर्णन करती है। संभवतः वसन्तसेना जाति की बंगालिन है। शकार उसे मछली खाने वाली ( मत्स्याशिका ) कहता है ( पृ. ४० )। वेश्या होने पर भी वह धार्मिक है। वह रोज देवपूजन करती है ( पृ. ९५ )। उसकी तर्कशक्ति भी प्रबल है। द्वितीय अंक में कर्णपूरक को हँसता हुआ देखकर वह समझ जाती है कि कुछ नई बात है ( पृ. १३८ )। चतुर्थ अंक में शर्विलक को पश्चात्ताप करता देख वह समझ जाती है कि उसने सब बातें न जानने के कारण भूल से चारुदत्त के घर चोरी की ( पृ. २१४ )। उसी अंक में विदूषक भी उसकी तर्कशक्ति की सराहना करता है। वह कहता है—'सुष्ठूपलक्षितं दुष्टविलासिन्या' ( पृ. १११ )।

वसन्तसेना चारुदत्त पर आसक्त है। यह बात प्रथम अंक में शकार की उक्ति से ही स्पष्ट हो जाती है ( पृ. ५२ )। जब विदूषक वसन्तसेना की उपस्थिति में ही चारुदत्त को बतलाता है कि वसन्तसेना कामदेवायतनोद्यान के दिन से उसे प्रेम करती है तो वह प्रतिवाद नहीं करती ( पृ. ८५ )। संवाहक के चारुदत्त का नाम लेने पर वह उसका विशेष आदर करती है (पृ. १२९-१३० )। चतुर्थ अंक में वह विदूषक का खड़ी होकर स्वागत करती है ( पृ. २४९ )। ये दोनों बातें भी उसका चारुदत्त के प्रति अनुराग व्यक्त करती हैं। अनुरक्ता नितम्बिनी का वर्णन करते हुए दर्पणकार ने कहा है—'आह्लादयति वागाद्यैः प्रियस्य परिचारकान्। विश्वसित्यस्य मित्रेषु बहुमानं करोति च' (तृ. प.)। वह चारुदत्त के गुणों पर मुग्ध है। जातीकुसुम-वासित प्रावारक की सुगन्ध से झलकने वाला चारुदत्त का अनुदासीन यौवन उसकी आसक्ति को दृढ़ कर देता है। चारुदत्त के प्रति उसका प्रेम इतना बढ़ा हुआ है कि पञ्चम अंक में चारुदत्त के घर पहुँचने पर वह स्वयं उसे पहिले आलिंगन करती है ( पृ. ३१० )। उसे धन का लोभ नहीं है। वह सुवर्णदशसाहस्रिक अलंकार के साथ आये हुए शकार के आमन्त्रण को अस्वीकार कर देती है। वह जानती है कि चारुदत्त दरिद्र है। फिर भी वह उससे प्रेम करती है। क्योंकि उसका अन्य वेश्याओं की तरह धन के लिये बनावटी प्रेम नहीं है। वह तो उसके गुण और यौवन पर मुग्ध है। वह जानती है कि दरिद्र को प्रेम करने से लोक में

उसकी बदनामी न होगी ( पृ. ९९ ) । उसकी इच्छा चारुदत्त से केवल एक बार मिलने की नहीं है । द्वितीय अंक में मदनिका वसन्तसेना से पूछती है कि यदि तुम चारुदत्त को चाहती हो तो उसे अपने घर क्यों नहीं बुलवा लेती ? इस पर वह उत्तर देती है कि ऐसा करने से दरिद्रता के कारण अपने को प्रत्युपकार करने में असमर्थ पाकर कहीं वह फिर मिलना छोड़ न दे । इससे यह स्पष्ट है कि वह उससे स्थायी सम्बन्ध जोड़ना चाहती है । वेश्या होने के कारण समाज में वसन्तसेना का स्थान बहुत नीचा है । वह भी स्वयं इस बात को जानती है । इसीलिये चारुदत्त के कहने पर भी वह रोहसेन को लेकर महल के अन्दर नहीं जाती ( पृ. ८३) । उसी अंक में आगे वह कहती है—'एतेनानुचितभूमिकारोहणेन'-इत्यादि । ( पृ. ८७ ) । फिर भी एक ब्राह्मण से स्थायी संबंध जोड़ने की आकांक्षा रखती है । षष्ठ अंक में अपने को अभ्यन्तर चतुःशालक में पाकर वह प्रसन्न होती है । उसे यह आशा होती जाती है कि मेरा स्वप्न पूरा होगा ( पृ. ३१५–३१६ ) ।

वसन्तसेना स्वभाव से उदार है । उसमें कृपणता का लेश भी नहीं है । संवाहक उससे सर्वथा अपरिचित है । तथापि वह शरण जाता है तो वह उसे तुरन्त अभय वचन दे देती है । वह यह जानने के लिए भी नहीं रुकती कि आखिर इस पर कौन सी आफत आई है । वह संवाहक का कर्ज चुकाने के लिए अपना सोने का कड़ा भेजती है । सो भी यह कहकर कि यह संवाहक ने ही भेजा है । वह अपने कार्य का इतना भी श्रेय नहीं चाहती कि लोग उसका नाम जानें । वह उपकार के बदले में कुछ भी नहीं चाहती । संवाहक कहता है कि मैं मालिश की कला जानता हूँ । इसे तुम अपने किसी नौकर को सिखवा लो । इस पर वसन्तसेना कहती है—नहीं, जिसकी सेवा करने के लिये तुमने यह कला सीखी है, इससे उसी की सेवा करो । जब उसे यह पता चलता है कि शर्विलक सचमुच मदनिका को प्रेम करता है तो वह उसे गुलामी से मुक्त करके शर्विलक को सौंप देती है । वह सुवर्णभाण्ड धरोहर रखकर पन्द्रहियों चारुदत्त के घर नहीं जाती । संभव है वह समझती है कि ऐसा करना कृपणता व्यक्त करेगा । जब भाण्ड के बदले चारुदत्त के घर से रत्नावली आ जाती है तब वह उससे मिलने जाती है । चारुदत्त का आदर करने के लिए उसकी भेजी रत्नावली वह रख लेती है । परन्तु यह बात उसे खटकती है ।

वह समझती है कि चारुदत्त उसे कृपण समझता होगा। इसीलिए पञ्चम अंक में जब वह उससे मिलती है तो रत्नावली भेजने के लिए उलाहना देती है (पृ. ३०६)। वह चारुदत्त के पुत्र की गाड़ी बनवाने के लिए अपने आभूषण देने में नहीं हिचकती। वह उसकी माता बनने के लिये सब कुछ करने को तैयार है। वह धूता के साथ बहिन का नाता जोड़ती है (पृ. ३१६)। यह भी उसकी उदारता का द्योतक है।

## शर्विलक

शर्विलक जाति का ब्राह्मण है (पृ. १६९)। वह चतुर्वेदी, प्रतिग्रह न करने वाले किसी ब्राह्मण का पुत्र है। वह चोरी करने में निष्णात है। उसने योगाचार्य नाम के किसी आचार्य से चोरी की कला सीखी है। वह चोरी करने के लिए आवश्यक सभी उपकरणों से सुसज्जित होकर चोरी करने जाता है। संभवतः वह उज्जयिनी का रहने वाला नहीं है। वह कहीं बाहर से आकर उज्जयिनी में रेभिल के घर ठहरा है। वह जानता है कि चोरी करना बुरा है। परन्तु वह मदनिका के प्रेम में फँसा है। मदनिका वसन्तसेना की दासी है। उसे गुलामी से छुड़ाने के लिए धन की आवश्यकता है। शर्विलक स्वयं दरिद्र है। अतः वह धन के लिए चोरी करता है (पृ. १६९)। वह चोरी में भी कार्याकार्य का विचार करता है (पृ. २०२)। वह स्वतन्त्रता-प्रेमी है। वह कहता है—'**स्वाधीना वचनीयताऽपि हि वरं बद्धो न सेवाञ्जलिः**' (पृ. १५८)। वह प्रत्युत्पन्नमति है। मानसूत्र के अभाव में वह झटपट यज्ञोपवीत से ही मानसूत्र का काम लेने लगता है। वह शूर और साहसी है। वह स्त्रियों पर वार नहीं करता (पृ. १७४)। वह समझदार है। मदनिका के द्वारा समझाए जाने पर चोरी करके लाए आभूषणों को लौटा देने का औचित्य मान लेता है। वह गुणग्राहक है। वसन्तसेना के घर चारुदत्त की तारीफ करते हुए वह कहता है—'**साधु आर्य चारुदत्त ! साधु। गुणेष्वेव हि कर्तव्यः प्रयत्नः पुरुषैः सदा**' इत्यादि (पृ. २२१)। वह अपने मित्र को बहुत प्रेम करता है। मदनिका के साथ वसन्तसेना के घर के बाहर निकलते ही उसे राजा पालक के द्वारा आर्यक के कैद किये जाने का समाचार मिलता है। आर्यक उसका मित्र है। वह तुरत गाड़ी से उतर पड़ता है। मदनिका को चेट के साथ रेभिल के

घर भेज कर स्वयं अपने मित्र आर्यक को छुड़ाने के लिए निकल पड़ता है। शर्विलक षड्यन्त्र करने में भी पटु है (पृ. २२६)। वह दशम अंक में राजा आर्यक के प्रतिनिधि के रूप में सामने आता है।

## मदनिका

मदनिका वसन्तसेना की दासो है। मदनिका और वसन्तसेना एक दूसरे को बहुत प्रेम करती हैं। मदनिका वसन्तसेना की विश्वासपात्र दासो है। वसन्तसेना चारुदत्त के साथ अपने प्रणय का रहस्य मदनिका को बतलाती है। मदनिका का शर्विलक से गुप्त प्रेम है। चतुर्थ अंक में मदनिका और शर्विलक की बातों से पता चलता है कि वह उनकी पहिली भेट नहीं है। मदनिका वेश्या की दासी होने पर भी सत् स्वभाव की है। जब शर्विलक चोरी के आभूषणों के साथ उससे मिलता है तो वह उसे सत्परामर्श देती है। वह उसे आभूषण लौटा देने को कहती है। मदनिका को अवसर के अनुसार कार्य करने की सूझ है। वह शर्विलक से कहती है कि चारुदत्त का आत्मीय बनकर वसन्तसेना को आभूषण लौटा दो। मदनिका शूर और कर्मठ पुरुष की भार्या होने योग्य स्त्री है। वह शर्विलक के कार्यों में बाधा नहीं डालती। वह जानती है कि शूर पुरुष घर में तो बैठे रहेंगे नहीं। पाणिग्रहण करके वसन्तसेना के घर के बाहर निकलते ही शर्विलक आर्यक को कैद से छुड़ाने जाना चाहता है। मदनिका उसे रोकती नहीं। वह केवल इतना ही कहती है कि पहिले मुझे गुरु-जनों के पास सुरक्षित पहुँचा दो। वह उसे अपने कार्य में अप्रमत्त होने के लिये भी कहती है।

## विदूषक

विदूषक का नाम मैत्रेय है। वह जाति का ब्राह्मण है। हाथ में एक टेढ़ी लकड़ी लिये रहता है। वह चारुदत्त का घनिष्ठ मित्र है। उसका प्रधान सहायक भी है। जब चारुदत्त धनी था उस समय वह उसके घर खूब खाता-पीता था। जब से चारुदत्त निर्धन हो गया तब से वह इधर-उधर भोजन करके केवल निवास के लिए उसके घर जाता है (पृ.२१-२२)। वह उसका साथ नहीं छोड़ता। चारुदत्त भी उससे प्रेम करता है। प्रथम अंक में वह कहता है-'अये! सर्वकाल-मित्रं मैत्रेयः प्राप्तः' इत्यादि (पृ.२५)। विदूषक सदा चारुदत्त की ऋद्धि की कामना करता है (पृ.७७)। वह किसी प्रकार भी चारुदत्त को दुखी नहीं करता।

चाहता। वह रदनिका के अपमान का समाचार उसको नहीं बतलाता। वह समझता है कि ऐसा करने से उसे मानसिक कष्ट होगा। वह चारुदत्त की बदनामी नहीं चाहता। प्रथम अंक में दीपक जलाने के तेल के अभाव की बात वह चारुदत्त के कान में कहता है (पृ.९१)। वह नहीं चाहता कि वसन्तसेना यह जाने कि चारुदत्त दरिद्र है। वह चारुदत्त को इतना प्रेम करता है कि उसके मरने पर स्वयं भी जीवित रहना नहीं चाहता (पृ.५५५)।

विदूषक कट्टर धार्मिक नहीं है। उसका देवी-देवताओं में विश्वास नहीं है। क्योंकि वे पूजा करने पर भी फल नहीं देते (पृ.३३)। वह झूठ बोलने में भी नहीं हिचकिचाता आभूषणों के चोरी जाने पर वह कहता है कि घबड़ाने की कोई बात नहीं मैं कह दूँगा कि वसन्तसेना ने आभूषण हमारे घर नहीं रखे थे। यदि रखे थे तो कौन साक्षी है (पृ.१८१)। वह आभूषणों के बदले रत्नावली देने से मना करता है।

विदूषक बड़ा डरपोक है। वह अंधेरे में चतुष्पथ पर जाने से इनकार कर देता है। जब रदनिका जाती है तब कहीं स्वयं भी जाना स्वीकार करता है (पृ.६१)। प्रथम अंक के अन्त में चारुदत्त उसे वसन्तसेना को पहुँचाने के लिये जाने को कहता है। उस अवसर पर भी वह जाने से इनकार कर देता है। जब चारुदत्त स्वयं जाता है तब कहीं वह भी जाने को तैयार होता है। वह पेटू भी है। जब वह आभूषणों के बदले रत्नावली देने जाता है तब वसन्तसेना उसे कोरा मौखिक सत्कार करके विदा कर देती है। इस पर वह कुढ़ जाता है। वह कहता है—'एतावत्या ऋद्धया न तया अहं भणितः—आर्य मैत्रेय ! विश्रम्यताम् मल्लकेन पानीयमपि पीत्वा गम्यताम्' इत्यादि (पृ.१६१)। वह मजाकिया भी है। कभी-कभी ऐसी बातें कहता है कि हँसी आ जाती है। प्रथम अंक में जब चारुदत्त और वसन्तसेना अपने-अपने अपराधों के लिये एक दूसरे से क्षमा प्रार्थना करते हैं उस समय वह कहता है—'भोः!-द्वावपियुवां सुखं प्रणम्य कलमकेदारौ' इत्यादि (पृ.८७)। पञ्चम अंक में जब वसन्तसेना अपनी चेटी के साथ चारुदत्त के घर पहुँचती है तो वह पूछता है कि इस अँधेरी रात में जब वृष्टि हो रही है, आप किसलिये आई हैं (पृ.२९९)।

विदूषक क्रोधी भी है। परन्तु उसे जितनी जल्दी क्रोध आता है उतनी ही जल्दी शान्त भी हो जाता है। कभी-कभी उसके शीघ्र क्रुद्ध होने के स्वभाव का बुरा परिणाम होता है। प्रथम अंक में रदनिका के अपमान से क्रुद्ध होकर वह शकार और विट को मारने दौड़ता है। परन्तु जब विट उसके पैरों पर गिर कर गिड़गिड़ाने लगता है तो उसका क्रोध एक दम शान्त हो जाता है (पृ.६९-७०)। नवम अंक में न्यायालय के दृश्य में वह शकार पर क्रुद्ध हो जाता है। दोनों में मार-पीट हो जाती है। यहाँ उसके क्रोध का परिणाम बुरा होता है। मारपीट में उसकी बगल से वसन्तसेना के आभूषण गिर पड़ते हैं और चारुदत्त पर अभियोग सिद्ध हो जाता है। विदूषक को गणिका प्रसंग अच्छा नहीं लगता। वह जानता है कि वेश्याओं का हृदय कुटिल होता है। वह वसन्तसेना को भी उसी श्रेणी की गणिका समझता है। उसके विचार में वह 'दुष्टविलासिनी' है (पृ.२५०)। वह उसे भी अविश्वास की दृष्टि से देखता है। जब वसन्तसेना कहती है कि मैं प्रदोष समय चारुदत्त से मिलने आऊँगी तो वह समझता है कि वह रत्नावली से सन्तुष्ट नहीं है। चारुदत्त से कुछ और लेना चाहती है। विदूषक कुछ बुद्धू भी है। पञ्चम अंक में वह चेट के सामान्य प्रश्नों का भी उत्तर नहीं दे पाता। हर बार चारुदत्त से पूछने जाता है।

## भिक्षु

भिक्षु शाक्यश्रमण होने के पहिले संवाहक के रूप में हमारे सामने आता है। द्वितीय अंक में इसके वसन्तसेना के साथ वार्तालाप से इसका पूर्ण परिचय मिलता है (पृ.१२७–२८)। यह पाटलिपुत्र का रहने वाला था। यह यहाँ के एक गृहस्थ का लड़का था। देश देखने के कौतूहल से उज्जयिनी आया। यहाँ इसने आर्य चारुदत्त के घर नौकरी कर ली। इसने कला समझ कर संवाहक का काम सीखा। बाद में यह कला इसकी आजीविका हो गयी। चारुदत्त के गरीब हो जाने पर इसने जूआ खेल कर पेट पालना शुरू किया। एक दिन यह जूए में दश सुवर्ण हारा। विजयी खेलाड़ियों के भय से इसने वसन्तसेना के घर शरण ली। वसन्तसेना ने इसे रुपया देकर छुड़ाया। इस अपमान से निर्विण्ण होकर इसने प्रव्रज्या ग्रहण की। आगे यह बेहोश पड़ी वसन्तसेना को होश में लाता है और उसे चारुदत्त से मिलाता है।

भिक्षु संवाहक की अवस्था में भी सच्चा पुरुष दिखायी देता है। यह अपने शरीर को बेच कर भी जुए में हारा रुपया अदा करना चाहता है (पृ.११२)। यह वसन्तसेना से भी जुए में हारे रुपये की बात साफ साफ कह देता है (पृ.१३२)। यह गुणों का आदर करने वाला है। जब यह देखता है कि चारुदत्त का नाम लेने से वसन्तसेना के घर इसका बहुत आदर होता है तो यह चारुदत्त के गुणों की सराहना करता है (पृ.१३०)। यह कृतघ्न नहीं है। उपकार को समझता है और उसके बदले प्रत्युपकार करना चाहता है। वसन्तसेना इसका कर्ज अदा करके इसे बन्धन से मुक्त करती है। इस उपकार के बदले यह उसके नौकरों को अपनी संवाहन की कला देना चाहता है (पृ.१३५)। यह दृढनिश्चयी है। जब यह प्रव्रज्या ग्रहण करने की बात कहता है तो वसन्तसेना इसे मना करती है। परन्तु यह अपने निश्चय पर अटल रहता है (पृ. १३६)। भिक्षु बड़ा सहनशील है। शकार इसे अपमानित करता है। परन्तु यह क्रुद्ध नहीं होता (पृ. ३७२–३८३)। यह अपने संप्रदाय के सिद्धान्तों का कड़ाई से पालन करता है। बौद्धसंप्रदाय में भिक्षुओं के लिए स्त्रियों को छूना मना है। यह भी इस सिद्धान्त का पूर्ण रूप से पालन करता है। अष्टम अंक में यह वसन्तसेना को हाथ का सहारा देकर नहीं खड़ी करता। यह एक लता झुका देता है और वसन्तसेना से कहता है कि इसका सहारा लेकर खड़ी हो जाओ।

## धूता

धूता चारुदत्त की विवाहिता पत्नी है। यह एक पतिव्रता स्त्री के रूप में हमारे सामने आती है। यह चारुदत्त के दुःख में दुखी और सुख में सुखी रहती है। शर्विलक के द्वारा सुवर्णभाण्ड की चोरी का समाचार मिलने पर इसे बड़ा दुःख होता है। यह सोचती है कि लोग कहेंगे कि निर्धन चारुदत्त ने आभूषण हड़प लिए हैं और चोरी की झूठी अफवाह उड़ा दी है। इसे चारुदत्त के शरीर और धन की अपेक्षा उसकी कीर्ति की अधिक चिन्ता है। यह चोरी गए आभूषणों के बदले में देने के लिए अपनी रत्नावली भेजती है। परन्तु इस बात को यह अपने मुख से कहती नहीं। इसे यह मालूम है कि ऐसा कह कर रत्नावली भेजने से चारुदत्त को दुःख होगा और वह लेगा नहीं। अतः रत्नषष्ठी के दान के बहाने भेजती है। चारुदत्त की तरह यह भी धार्मिक प्रवृत्ति की है। रत्नषष्ठी

का दान इस बात का प्रमाण है। धूता के मन में लोभ जरा भी नहीं है। चोरी गए आभूषणों के मिल जाने का समाचार पञ्चम अंक में ही मालूम हो जाता है। षष्ठ अंक में वसन्तसेना रत्नावली को धूता के पास भेजवा देती है। परन्तु धूता उसे नही लेती। वह उसे पुनः वसन्तसेना को लौटा देती है। वह सोचती है कि जो पदार्थ पति ने अपनी प्रेयसी को दिया उसे वापस लेना उचित नहीं। धूता चारुदत्त को इतना अधिक प्रेम करती है कि उसकी मृत्यु का समाचार पाने के पहिले ही चिता में कूद कर मर जाना चाहती है (पृ. ५९३)। वह अपने पातिव्रत्य धर्म के आगे पुत्र का भी ख्याल नहीं करती। धूता अत्यन्त उदार स्वभाव की स्त्री है। पञ्चम अङ्क में वसन्तसेना रात भर चारुदत्त के साथ रहती है। परन्तु धूता इसका विरोध नहीं करती। वह वसन्तसेना के साथ बहिन का सा व्यवहार करती है (पृ. ५९८)। धूता उत्तम कोटि की भारतीय गृहिणी का नमूना है।

## शकार

शकार इस नाटक का प्रतिनायक है। यह किसी व्यभिचारिणी स्त्री का पुत्र है। प्रथम अंक में विट इसे 'काणेलीमातः' कह कर संबोधित करता है। 'काणेली' शब्द का कुछ टीकाकारों ने 'अविवाहिता' या 'व्यभिचारिणी' अर्थ किया है। यह राजा पालक का साला है। इसकी बहिन राजा की रखेली है। इस संबन्ध से इसे राजा का साला (राजश्याल) कहते हैं। इसे राजा के साथ अपने सम्बन्ध का बड़ा घमंड है। नवम अंक में जब न्यायाधीश इसका मुकदमा सुनने से इनकार करते हैं तो यह उनको यह कह कर धमकाता है कि मैं अपने बहनोई राजा से कह कर तुम्हें निकलवा कर दूसरे न्यायाधीश को नियुक्त करवाऊँगा। इसे अपने धन का भी बड़ा घमण्ड है। यह अशिक्षित है। इसे बात करने की भी तमीज नहीं है। इसने पुराणों की कथा सुनी है। परन्तु इसका ज्ञान उलटा सीधा है। यह वसन्तसेना को चाहता है। परन्तु वह इसे नहीं चाहती। यह बल और धन से उसे वश में लाना चाहता है। परन्तु इसे सफलता नहीं मिलती। यह डरपोक है। अष्टम अंक में वसन्तसेना को अपनी गाड़ी में देख डर जाता है (पृ. ३९६–३९७)। यह जिद्दी है, परन्तु दृढ़निश्चयी नही है। प्रथम अंक में यह विट से कहता है कि मैं वसन्तसेना को लिये बिना चारुदत्त के दरवाजे से न हटूँगा। परन्तु विट के चले जाने पर स्वयं भी वहाँ

से चला जाता है। यह भिक्षुओं का कट्टर शत्रु है (पृ. ३७५)। यह अपने मित्रों को न प्रेम करता है और न उनमें विश्वास रखता है। इसके नौकर भी इससे प्रसन्न नहीं दिखाई देते (पृ. ३९४)। यह कपटी है। वसन्तसेना को स्वयं मार कर चारुदत्त का नाम लगाता है। यह चारुदत्त का जानी दुश्मन है। उसे फाँसी पर चढ़ा देखना चाहता है (पृ. ५६२)। यह अति क्रूर है। चाण्डालों से कहता है कि चारुदत्त को उसके पुत्र के सहित मार डालो (पृ.-५५५)। यह कायर है। इसे अपने प्राण बहुत प्यारे हैं (पृ. ५८९)।

## मृच्छकटिक में रस

पाश्चात्य साहित्य में नाटक दो प्रकार के होते हैं—दुःखान्त और सुखान्त। संस्कृत साहित्य में नाटक केवल सुखान्त ही होते है। 'मृच्छकटिक' भी एक सुखान्त नाटक है। इसके अन्त में नायक–नायिका का मिलन होता है।

'मृच्छकटिक' का अङ्गी रस शृङ्गार है। शृङ्गार भी दो प्रकार का होता है। संभोग शृङ्गार और विप्रलंभ शृङ्गार। 'मृच्छकटिक' में संभोग शृङ्गार अङ्गी रस है। अन्य रस अङ्ग के रूप में आते हैं।

प्रस्तावना में हास्य रस का पुट है। प्रथम अंक के प्रथम दृश्य में विदूषक और चारुदत्त बातें करते हैं। यहाँ चिन्तारूप संचारी का आस्वाद होता है। प्रथम अंक के द्वितीय दृश्य में शकार और उसके साथी वसन्तसेना का पीछा करते हैं। इस दृश्य में शृङ्गाराभास है। प्रथम अंक के तृतीय दृश्य में शकार वसन्तसेना समझ कर रदनिका को पकड़ता है। विदूषक का शकार से झगड़ा होता है। इस दृश्य में शृङ्गारभास, क्रोध, दैन्य, क्रोधशान्ति आदि भावों का आस्वाद होता है। प्रथम अंक के चतुर्थ दृश्य में नायक-नायिका प्रथम बार एक दूसरे से मिलते हैं। इस दृश्य में संयोग शृङ्गार का उदय होता है।

द्वितीय अङ्क के प्रथम दृश्य में वसन्तसेना और मदनिका का वार्तालाप है। इस दृश्य में विप्रलम्भ शृङ्गार की झलक है। द्वितीय अङ्क के द्वितीय दृश्य में जुआड़ियों का झगड़ा है। इस दृश्य में हास्य रस का आस्वाद होता है। द्वितीय अङ्क के तृतीय दृश्य में वसन्तसेना संवाहक को कर्ज से मुक्त करती है और संवा-

हक अपना परिचय देता है। इस दृश्य में वसन्तसेना का औदार्य और चारुदत्त के प्रति उसका प्रेम व्यक्त होता है। द्वितीय अंक के चतुर्थ दृश्य में कर्णपूरक का वृत्तान्त है। इस दृश्य में कर्णपूरक के द्वारा मतवाले हाथी के चाङ्गुल से परिव्राजक का बचाया जाना अद्भुत मालूम पड़ता है।

तृतीय अङ्क के प्रथम दृश्य में चारुदत्त का चेट घर आने में अपने मालिक के देर करने पर चिन्ता प्रकट करता है। तृतीय अंक के द्वितीय दृश्य में चारुदत्त वगैरह निश्चिन्त सोते हैं। तृतीय अंक के तृतीय दृश्य में शर्विलक चोरी करता है। यहाँ प्रेक्षकों को शर्विलक के कार्य पर आश्चर्य होता है और विदूषक की वेवकूफी पर हँसी आती है। तृतीय अंक के चतुर्थ दृश्य में चारुदत्त और धूता की उदारता और अपनी कीर्ति के लिए चिन्ता व्यक्त होती हैं।

चतुर्थ अङ्क के प्रथम दृश्य में वसन्तसेना और मदनिका चारुदत्त के चित्र पर बातें करतीं हैं इस दृश्य में विप्रलंभ शृङ्गार की झलक हैं। चतुर्थ अंक के द्वितीय दृश्य में मदनिका और शर्विलक का वार्तालाप हैं। इस दृश्य में मदनिका शर्विलक को सदुपदेश देती है। दोनों की बातचीत से शृङ्गार भाव भी झलकता है। चतुर्थ अंक के तृतीय दृश्य में शर्विलक को मदनिका प्राप्त होती है। इस दृश्य में वसन्तसेना की उदारता और शर्विलक की कृतार्थता व्यक्त होती है। दृश्य के अन्त में अपने मित्र की सहायता के लिए शर्विलक के उत्साह का आस्वाद होता है। चतुर्थ अंक के दृश्य में विदूषक वसन्तसेना को रत्नावली अर्पण करता है। इस दृश्य में अद्भुत और हास्य का मिश्रित आस्वाद होता है।

पञ्चम अङ्क के प्रथम दृश्य में विदूषक चारुदत्त को वसन्तसेना द्वारा रत्नावली की स्वीकृति का समाचार देता है और गणिका प्रसङ्ग छोड़ने की प्रार्थना करता है। दृश्य में वसन्तसेना द्वारा रत्नावली स्वीकार की जाने पर चारुदत्त का सन्तोष और उसका वसन्तसेना के लिए बढ़ा हुआ औत्सुक्य व्यक्त होता है। पञ्चम अङ्क के द्वितीय दृश्य में चेट और विदूषक के संवाद से हास्य रस का आस्वाद होता है। पञ्चम अंक के तृतीय दृश्य में विट और वसन्तसेना दुर्दिन का वर्णन करते हुए चारुदत्त के घर पहुँचते हैं। इस दृश्य में शृङ्गार का आस्वाद होता है। यह शृङ्गार अगले दृश्य के शृङ्गार की पृष्ठभूमि है। पञ्चम अंक के चतुर्थ दृश्य में चारुदत्त और वसन्तसेना दूसरी बार मिलते हैं। इस दृश्य में संभोग शृङ्गार का पूर्ण रूपेण आस्वाद होता है।

षष्ठ अङ्क के प्रथम दृश्य में चेटी और वसन्तसेना का संवाद है। इस दृश्य में चारुदत्त से पुनः मिलने के लिये वसन्तसेना की उत्सुकता, अभ्यन्तर चतुःशालक में अपने प्रवेश पर वसन्तसेना का आश्चर्य मिश्रित आनन्द, और धूता की उदारता तथा पतिभक्ति व्यक्त होते हैं। षष्ठ अंक के द्वितीय दृश्य में वसन्तसेना रोहसेन को सोने की गाड़ी बनवाने के लिये अपने आभूषण देती है। इस दृश्य में वसन्तसेना की उदारता और चारुदत्त के प्रति उसका प्रेम व्यक्त होता है। षष्ठ अंक के तृतीय दृश्य में वसन्तसेना को शकार की गाड़ी पर चढ़ते देख प्रेक्षकों को घबराहट होती है। षष्ठ अंक के चतुर्थ दृश्य में वीरक और चन्दनक के झगड़े से हास्य रस का आस्वाद होता है।

सप्तम अङ्क में चारुदत्त आर्यक को बन्धन से मुक्त करता है। इस अंक में चारुदत्त की उदारता और आर्यक की कृतज्ञता प्रकट होती है।

अष्टम अङ्क के प्रथम दृश्य में शकार भिक्षु को सताता है। इस दृश्य में पेक्षकों की सहानुभूति भिक्षु के साथ रहती है। अतः इस दृश्य में भय का उदय होता है। अष्टम अंक के द्वितीय दृश्य में शकार वसन्तसेना से प्रणय प्रार्थना करता है। उसके अस्वीकार करने पर क्रुद्ध होकर उसका गला दबाता है। वसन्तसेना मूर्च्छित हो जाती है। इस दृश्य में उग्रता का आभास और बीभत्स है। अष्टम अंक के तृतीय दृश्य में वसन्तसेना को मरी समझ कर विट विलाप करता है और शकार के कुकर्म से निर्विण्ण होकर उसका साथ छोड़ देता है। इस दृश्य में विषाद और निर्वेद का आस्वाद होता है। अष्टम अंक के चतुर्थ दृश्य में भिक्षु वसन्तसेना को होश में लाता है। इस दृश्य में भिक्षु की दयालुता और वसन्तसेना की ग्लानि का अनुभव होता है।

नवम अङ्क में शकार न्यायालय में चारुदत्त पर वसन्तसेना की हत्या का अभियोग लगता है। इस अंक के चारों दृश्यों में अभियोग अधिकाधिक सिद्ध होता चला जाता है। अन्त में चारुदत्त को प्राणदण्ड होता है। चारुदत्त पुत्र के भविष्य के लिए चिन्तित होता है। वह पुत्र के पालन-पोषण का कार्य विदूषक को सौंपता है। इसे अंक में चिन्ता और करुणा का आस्वाद होता है। वीरक की 'इष्टं मया स्त्रीकलेवरं' इत्यादि उक्ति से (पृ. ४९४) बीभत्स का भी अनुभव होता है।

दशमअङ्क के प्रथम दृश्य में चाण्डाल चारुदत्त को वधस्थान ले जाते हैं। इस दृश्य में करुण रस की दीप्ति होती है। अंक के द्वितीय दृश्य में अचानक

वसन्तसेना के आ जाने से चारुदत्त के प्राण बच जाते हैं। शर्विलक आ कर राज्यपरिवर्तन की सूचना देता है। इस दृश्य में विस्मय और हर्ष का आस्वाद होता है। इस अंक के तृतीय दृश्य में धूता अग्नि में कूद कर प्राण देने का प्रयत्न करती है। यहाँ करुण रस का आस्वाद होता है। इस अंक के चतुर्थ दृश्य में फलागम है। यहाँ हर्ष का आस्वाद होता है। चारुदत्त की 'प्राप्ता भूयः प्रियेयम्'—उक्ति से ( पृ. ६०१ ) सम्भोग शृङ्गार का भी अनुभव होता है।

ऊपर के विश्लेषण से यह स्पष्ट है कि इस नाटक में शृङ्गार अङ्गी रस है। वह आरम्भ में सम्भोग बाद विप्रलम्भ पुनः सम्भोग फिर विप्रलम्भ और अन्त में पुनः सम्भोग का रूप ग्रहण करता है। करुण, भय, अद्भुत, बीभत्स और हास्य अंग रस हैं। शर्विलक और आर्यक की उक्तियों से कहीं-कहीं वीर रस की झलक आ जाती है। बीच-बीच में चिन्ता, ग्लानि, निर्वेद आदि सञ्चारी भावों का भी आस्वाद होता है।

## 'मृच्छकटिक' नाटक है या प्रकरण

भारतीय आचार्यों ने काव्यों को श्रव्य-काव्य और दृश्य-काव्य नाम के दो वर्गों में रखा है। श्रव्य काव्यों के प्रकार चौखम्बा संस्कृत सीरीज, बनारस, से प्रकाशित कुमारसम्भव की प्रस्तावना में दिखा दिये गए हैं। यहाँ हमें केवल दृश्य काव्यों से मतलब है। दृश्य काव्य दो प्रकार के होते हैं—रूपक और उपरूपक। रूपक दस प्रकार के माने गए हैं—नाटक, प्रकरण, भाण, प्रहसन, डिम, व्यायोग, समवकार, वीथी, अंक और ईहामृग। उपरूपक अठारह प्रकार के कहे गए हैं—नाटिका, त्रोटक, गोष्ठी, सट्टक, नाट्यरासक, प्रस्थान, उल्लाप्य, काव्य, प्रेङ्खण, रासक, संलापक, श्रीगदित, शिल्पक, विलासिका, दुर्मल्लिका, प्रकरणी, हल्लीश और भाणिका।

नाटक का वृत्तान्त लोकविख्यात होना चाहिए। इसका नायक धीरोदात्त लक्षण वाला प्रख्यात वंश का राजा अथवा कोई दिव्य-पुरुष होना चाहिए। इसमें शृङ्गार और वीर में से कोई एक रस अङ्गी ( प्रधान ) होता है। अन्य रस अङ्ग होते हैं। कुछ लोगों के मत में करुण और शान्त रस भी नाटक में अङ्गी हो सकते हैं। इसमें नाटकों की पाँचों सन्धियाँ होती हैं। इसमें कम से कम पाँच और अधिक से अधिक दस अंक होते हैं।

प्रकरण में कविकल्पित लौकिक वृत्तान्त होता है। इसका नायक धीर प्रशान्त लक्षण वाला कोई विप्र, अमात्य अथवा वणिक् होता है। इसमें नायिका कुलजा स्त्री और वेश्या में से कोई एक अथवा दोनों होती हैं। इस प्रकार नायिका के आधार पर प्रकरण तीन प्रकार के होते हैं। जिस प्रकरण में दोनों प्रकार की नायिका होती हैं उसमें कितव ( धूर्त ), द्यूतकर सभिक, विट, चेट आदि भी मञ्च पर आते हैं।

ऊपर के विश्लेषण से यह स्पष्ट हो जाता है कि 'मृच्छकटिक' प्रकरण है। इसमें प्रकरण के सब लक्षण मिलते हैं। इसमें नाटक के कई लक्षण नहीं मिलते। अतः इसे नाटक नहीं कहा जा सकता। दशरूपककार और दर्पणकार ने भी इसे प्रकरण ही माना है।

## देश की अवस्था पर प्रकाश

'मृच्छकटिक' के समय भारतीय समाज ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र, इन चार भागों में विभक्त था। संभवतः चाण्डालों का पञ्चम वर्ग माना जाता था। ब्राह्मणों का काम अध्ययन, अध्यापन करना था। ये अपने ज्ञान के कारण सर्वश्रेष्ठ माने जाते थे। द्वितीय अंक में मदनिका-वसन्तसेना से पूछती है—'**विद्याविशेषालङ्कृतः किं कोऽपि ब्राह्मणयुवाकाम्यते ?**' इस पर वसन्तसेना उत्तर देती है—'**पूजनीयो मे ब्राह्मणजनः**' ( पृ. ९७ )। यह बात अवश्य है कि उस समय भी सभी ब्राह्मण विद्वान ही नहीं होते थे। कुछ ब्राह्मण चोरी आदि दुष्कर्म भी करते थे। शर्विलक इसका प्रमाण है। पौरोहित्य करना और दान दक्षिणा लेना भी ब्राह्मणों का काम था। नटी सूत्रधार से किसी ब्राह्मण को भोजन के लिये निमन्त्रित करने को कहता है ( पृ. १८ )। तृतीय अंक में धूता विदूषक को रत्नावली दान देती है ( पृ. १८४ )। दशम अंक में विदूषक धूता से कहता है–'**समहितसिद्धये ब्राह्मणः अग्रतःकर्तव्यः**' (पृ. ५९४)। कुछ ब्राह्मण अपने वर्ण का काम छोड़कर व्यापार आदि भी करते थे। चारुदत्त स्वयं इसका निदर्शन है। वह सार्थवाह का पुत्र और स्वयं भी सार्थवाह है। वैश्य व्यापार के सिलसिले में परदेश जाते थे। फाँसी देने का कार्य चाण्डलों का माना जाता था। प्राकृत पुरुषों को वेदार्थ कहने का अधिकार नहीं था। यहाँ 'प्राकृत'

'पुरुष' शूद्र का वाचक है। ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्यों को तो वेदों का अधिकार अनादि काल से प्राप्त है। सभ्य पुरुषों के नाम के आगे कोई आदर सूचक शब्द लगाये बिना उन्हें पुकारना अनुचित समझा जाता था (पृ. ५३५)।

संभवतः 'मृच्छकटिक' के समय नगरों में जाति-जाति के अथवा एक पेशा करने वालों के अलग-अलग मोहल्ले होते थे। द्वितीय अंक में चारुदत्त का परिचय देते हुए संवाहक कहता है—'स खलु श्रेष्ठिचत्वरे प्रतिवसति' (पृ. १२९)। नगरों में 'राजमार्ग' अर्थात् बड़ी-बड़ी सड़कें होती थीं। रात में सड़कों पर अन्धेरा रहता था। रात में पहरा देने के लिये पहरेदार रखे जाते थे (पृ. ९२)। फिर भी सड़कों पर अन्धेरे में गणिका, विट, चेट आदि घूमते थे (पृ. ३४)। दुर्बलों के लिये रात को सड़कों पर निकलना खतरनाक समझा जाता था (पृ. ९०)। लोग सड़कों पर खुलेआम मारपीट करते थे (पृ. १०९, १२२)। सवारी के रूप में बैलगाड़ियों का अधिक चलन था। कभी-कभी घोड़ों का भी उपयोग किया जाता था। नवम अंक में अधिकरणिक वीरक को घोड़े पर जीर्णोद्यान जाने को कहते हैं (पृ. ४९३)। धनिक लोग सवारी के लिये हाथीं भी रखते थे। वसन्तसेना के पास भी एक हाथी था। उसका नाम 'खुण्टमोड़क हस्ती' था (पृ. १३८)। बैलगाड़ियो में परदे लगे रहते थे (पृ. ३३८)। परन्तु इसके आधार पर यह नहीं कहा जा सकता कि उस समय परदे की प्रथा थी। गाड़ी में लगे परदे को गाड़ी का अलंकार कह सकते हैं। लम्बो सफर में लोग गाड़ियों में सोकर भी जाते होंगे। उन्हें सड़क पर की घूम-धाम से शान्ति की आवश्यकता पड़ती ही होगी। संभव है इस उद्देश्य से गाड़ियों में परदे लगे रहते हों। यदि परदा प्रथा होती तो दशम अङ्क में धूता सब के सामने कैसे आती (पृ. ५९२-५९८)।

विवाह मनुष्य-जीवन की एक महत्त्वपूर्ण घटना है। 'मृच्छकटिक' से तत्कालीन विवाह-पद्धति पर भी प्रकाश पड़ता है। उस समय लोग प्रायः सवर्ण स्त्री से विवाह करते थे। परन्तु असवर्ण स्त्री से विवाह करना निषिद्ध नहीं था। संभवतः मनु के कथनानुसार उस समय ब्राह्मण चारों वर्णों की स्त्रियों से विवाह कर सकते थे। चारुदत्त और शर्विलक ने क्रम से वसन्तसेना और मदनिका को अपनी वधू बनाया। गणिका भी अपना पेशा छोड़ने पर वधू हो

सकती थी। सती की प्रथा प्रचलित थी। दशम अंक में धूता सती हो जाने का प्रयत्न करती है।

समाज में वेश्याओं की सत्ता बहुत प्राचीन काल से चली आ रही है। 'मृच्छकटिक' के समय भी वेश्याएँ होती थीं। संभवतः वेश्याओं के दो वर्ग होते थे—वेश्या और गणिका। वेश्याएँ अपने रूप यौवन द्वारा धन कमाती थीं। गणिकाओं का काम विशेष रूप से नाचना, गाना होता था। इस विषय पर विशेष प्रकाश 'दशरूपक' में अवलोककार ने डाला है। वे कहते हैं—'वेशो भृतिः, सोऽस्या जीवनमिति वेश्या। तद्विशेषो गणिका' (दशरू ३ प्र०)। गणिकाओं का स्थान वेश्याओं की अपेक्षा ऊँचा होता था। वसन्तसेना गणिका थी। 'मृच्छकटिक' में उसके लिए अधिकतर गणिका शब्द का प्रयोग किया गया है। कुछ ही स्थानों पर उसे वेश्या कहा गया है। 'मृच्छकटिक' के समय कुछ ऐसे लोग भी वेश्याओं से सम्बन्ध रखते थे जो समाज में प्रतिष्ठित समझें जाते थे। चारुदत्त स्वयं इसका उदाहरण है। परन्तु समाज की दृष्टि में यह काम खराब था। दशम अंक में जब न्यायाधीश चारुदत्त से पूछते हैं कि तुम्हारा वसंन्तसेना से सम्बन्ध है या नहीं तो वह समाज के डर से स्पष्ट उत्तर देने में शरमाता है। कुछ लोग रखेलियाँ भी रखते थे। शकार के लिए 'काणेलीमाता' शब्द का प्रयोग किया गया है। 'काणेलीमाता' का अर्थ है अविवाहिता स्त्री का लड़का। इसके अतिरिक्त शकार को राजा पालक का साला कहा गया है। इससे भी व्यक्त होता है कि शकार की बहिन राजा पालक की रखेली थी।

स्त्रियाँ स्वभाव से आभूषणप्रिय होती हैं। 'मृच्छकटिक' के समय स्त्रियाँ नूपुर, हस्ताभरण और करधनी आदि आभूषण पहिनती थीं। फूलों से वेणी अलङ्कृत करती थीं। मुख में किसी प्रकार का पाउडर भी लगाती थीं। संभवतः कुछ पुरुष भी केश रखते थे।

'मृच्छकटिक' से ऐसा प्रतीत होता है कि उस समय जूए के खेल का बहुत प्रचार था। निम्न वर्ग के लोग खुलेआम जूआ खेलते थे। जूए में हारे रुपयों का हिसाब रखने के लिए बहीखाते होते थे। हिसाब लिखने वाले को लेखक कहते थे। जुआ फेंकाने वाला मुखिया समिक कहलाता था। द्यूतकारों की मण्डली होती थी। बेइमानी करने वाले को कड़ी सजा दी जाती थी। जूए का खेल वैध माना जाता था। यदि कोई हारकर रुपया न दे तो

उस पर न्यायालय में दावा करके रुपया वसूल किया जाता था। द्वितीय अंक में संवाहक के भाग जाने पर द्यूतकार माथुर से कहता है—'राजकुलं गत्वा निवेदयावः'—(पृ. १२६)। कुछ लोग तो जूआ खेल कर ही अपनी रोटी कमाते थे। द्वितीय अंक में संवाहक वसन्तसेना से कहता है—चारित्र्यावशेषे च तस्मिन् द्यूतोपजीवी अस्मि संवृत्तः'—(पृ. १३२)। उस जमाने में कुछ लोग शराब भी पीते थे। अष्टम अंक में शकार भिक्षु से कहता है—'आपानकमध्यप्रविष्टस्येव रक्तमूलकस्य शीर्षं ते भङ्क्ष्यामि'—(पृ. ३७६)। 'यहाँ आपानक' का अर्थ है 'पानगोष्ठी'।

प्राचीन काल में संसार में दास प्रथा थी। चौपायों की तरह मनुष्य भी बेचे और खरीदे जाते थे। खरीदे हुए मनुष्य दास कहलाते थे। ये अपने मालिक की संपत्ति होते थे। 'मृच्छकटिक' के काल में भारत में भी दास प्रथा थी। मदनिका वसन्तसेना की दासी थी। उसे गुलामी से छुड़ाने के लिए ही शर्विलक ने चोरी की थी। चारुदत्त और शकार के चेट भी उन लोगों के गुलाम थे। मालिक को रुपया दे कर गुलामों को स्वतन्त्र नागरिक बनाया जा सकता था। कभी-कभी राजाज्ञा से भी दास गुलामी से मुक्त हो जाते थे। दशम अंक के अन्त में चारुदत्त स्थावरक चेट के विषय में कहता है—'सुवृत्त. अदासो भवतु—' (पृ. ६००)।

प्राचीन काल में भारतवर्ष में कलाएँ उन्नत अवस्था में थीं। 'मृच्छकटिक' से तत्कालीन कलाओं पर काफी प्रकाश पड़ता है। उस समय संगीत कला बहुत उन्नत अवस्था में थी लोग संगीत के शौकीन थे। तृतीय अंक में चारुदत्त भाव रेभिल के घर से गाना सुनकर रात के बारह बजे अपने घर लौटता है। वह मार्ग में वीणा की बड़ी तारीफ करता है। वह कहता है—वीणा हि नाम असमुद्रोत्थितं रत्नम्—(पृ. १४७)। उस समय वीणा लोकप्रिय बाजा था। वीणा के अतिरिक्त बाँसुरी, मृदङ्ग, दर्दुर और पणव का भी मृच्छकटिक में उल्लेख मिलता है। (पृ. १४७, १६७)। वाद्य संगीत के अतिरिक्त मौखिक संगीत भी उन्नत अवस्था में था। तृतीय अंक में चारुदत्त भाव रेभिल के गाने की तारीफ करता है (पृ. १४९)। भाव रेभिल का स्वर स्त्रियों के स्वर के समान मीठा है। चारुदत्त कहता है 'अन्तर्हिता यदि भवेत् वानतात सत्ये'—(पृ. १४९)—तं तस्य स्वरसंक्रमं'—इत्यादि (पृ. १५०)।

संभवतः भाव रेभिल भी उज्जयिनी का एक सार्थवाह था। वह संगीत में अतिनिपुण था। उसके घर प्रायः गाना बजाना हुआ करता था। उज्जयिनी के नागरिक वहाँ गाना सुनने जाया करते थे। कदाचित् वह किसी धर्मशाला या सराय का भी मालिक था। परदेशी लोग उज्जयिनी आकर उसके घर ठहरा करते थे। शर्विलक भी उसी के घर ठहरा था। चतुर्थ अंक में मदनिका को लेकर वसन्तसेना के घर से निकलते ही वह राजा पालक द्वारा गोपाल दारक आर्यक के कैद किये जाने का समाचार सुनता है। वह अपने मित्र आर्यक की सहायता के लिये जाना चाहता है। परन्तु ऐसा करने के पहिले वह मदनिका को घर पहुँचा देना चाहता है। इस अवसर पर वह चेट से कहता है—भद्र ! जानीषे रेभिलस्य सार्थवाहस्य उदवसितम्.—( पृ. २२५ )। जब चेट कहता है—'हाँ जानता हूँ'—तो शर्विलक कहता है—'तत्र प्रापय प्रियाम्'—( पृ. २२६ )। इससे स्पष्ट है कि शर्विलक भी रेभिल के घर रहता है। अब यह तो नहीं कहा जा सकता कि शर्विलक उज्जयिनी का स्थायी नागरिक रेभिल का किरायेदार है। यदि ऐसा होता तो वह दरिद्र चारुदत्त के घर में सेंध क्यों लगाता ? बात तो यह है कि शर्विलक परदेशी है। उज्जयिनी में आने पर उसे धन की आवश्यकता हुई। चारुदत्त का बड़ा महल देख कर उसने समझा कि यह कोई धनिक है। इसीलिये उसने उसके घर में सेंध लगाई। जिस प्रकार शर्विलक रेभिल के घर ठहरा है उसी प्रकार अन्य परदेशी भी उसकी सराय में ठहरते होंगे।

सङ्गीत कला के अतिरिक्त देश में चित्रकला का भी बहुत प्रचार था। स्त्रियाँ भी अच्छे चित्र बना लेती थीं। चतुर्थ अङ्क में वसन्तसेना अपना बनाया चारुदत्त का एक चित्र मदनिका को दिखाती है ( पृ. १९० ) संवाहन कला और प्रतिमा निर्माण कला भी उन्नत अवस्था में थी। संवाहक संवाहन कला का पण्डित है। द्वितीय अंक में काष्ठमयी प्रतिमा और शैल प्रतिमा का उल्लेख है ( पृ. १०६ )। वसन्तसेना के महल के वर्णन में भी अनेक कलाओं का नाम आता है। कहाँ तक कहा जाय उस समय चौर्य भी एक कला मानी जाती थी। इसका अपना एक शास्त्र था। इस शास्त्र के आचार्यों के भी नाम 'मृच्छकटिक' के तृतीय अंक में मिलते हैं।

ऐसा प्रतीत होता है कि उस समय देश की आर्थिक अवस्था अच्छी थी। कुछ लोग इतने धनी होते थे कि वे अपने बच्चों को खेलने के लिये सोने के खिलौने देते थे। चारुदत्त के पड़ोसी का लड़का सोने की गाड़ी से खेलता है। चारुदत्त भी बिगड़ा हुआ रईस है। दरिद्रावस्था में भी चोरी गए आभूषणों के बदले देने के लिये उसकी स्त्री चतुःसमुद्रसारभूता रत्नमाला अपने गले से उतार कर देती है। वसन्तसेना के वैभव का वर्णन भी देश की अच्छी आर्थिक स्थिति का समर्थन करता है। यदि देश सघन नहीं था तो वेश्या के पास इतनी सम्पत्ति कहाँ से आती थी ?

इस नाटक से देश की धार्मिक स्थिति पर भी प्रकाश पड़ता है। उस समय देश में वैदिक धर्म और बौद्ध धर्म दोनों का प्रचार था। संभवतः वैदिक धर्म के अनुयायी अधिक थे। राजधर्म भी वही था। बौद्ध धर्म लड़खड़ाती हालत में था। नागरिक पूजा, पाठ, समाधि और पञ्चमहायज्ञ ( पाठ, होम, अतिथिसपर्या, तर्पण और बलि ) करते थे। प्रथम अंक में चारुदत्त देवकार्य करके गृहदेवताओं को बलि अर्पण करने के लिये बाहर आता दिखाई देता है ( पृ. २३ )। गरीब होने के कारण उसके घर अतिथि नहीं आते इसलिये उसे दुःख होता है ( पृ. २८ )। वह विदूषक से मातृदेवियों को बलि अर्पण करने के लिये जाने को कहता है ( पृ. ३३ )। वह विदूषक को ठहरने के लिये कह कर समाधि सम्पन्न करने जाता है ( पृ. ३४ )। सभ्य नागरिकों का देवी देवताओं में अटूट विश्वास था। उनकी पूजा से उन्हें फल मिले या न मिले, वे उनकी पूजा करना अपना नित्य कर्तव्य समझते थे ( पृ. ३३ )। वे व्रत और उपवास करते थे। ऐसे अवसरों पर वे ब्राह्मणों को दान देते थे और भोजन कराते थे। चोर भी अपना कार्य आरम्भ करने के पहिले अपने पेशे के देवता का स्मरण करते थे ( पृ. १६२ )। चाण्डालों का भी देवताओं में विश्वास था। चारुदत्त को मारते समय हाथ से खड्ग छटक जाने पर चाण्डाल कहता है—'भगवति सह्यवासिनि ! प्रसीद प्रसीद'—इत्यादि ( पृ. ५६७ )।

हम पहिले कह आए हैं कि 'मृच्छकटिक' के समय बौद्ध धर्म लड़खड़ाती अवस्था में था। देश में बौद्ध धर्म के अनुयायी कम थे। जो लोग सांसारिक जीवन से ऊब जाते थे वे बौद्ध संन्यासी हो जाते थे। इस नाटक में संवाहक जीवन में होने वाले दुःखों और अपमानों से ऊब कर शाक्यश्रमण हो जाता है

( पृ. १३६ )। बौद्ध संन्यासियों को शाक्यश्रमण, परिव्राजक या भिक्षु कहते थे। भिक्षु काषाय वस्त्र पहिनते थे। कुछ भिक्षु त्यागी, इन्द्रियनिग्रही और लोक-सेवक होते थे। ऐसा होने पर भी समाज में उनका आदर नहीं के बराबर था। शाक्यश्रमण का दर्शन अनाभ्युदयिक माना जाता था। आर्यक को मुक्त करके जीर्णोद्यान से जाते समय चारुदत्त के सामने भिक्षु आता है। उस ससय चारुदत्त कहता है—कथमभिमुखमनाभ्युदयिकं श्रमणकदर्शनम्' ( पृ. ३७१ )। कुछ भिक्षु दुराचारी भी होते थे। वे सिर मुड़ा कर दिखाने के लिये संन्यासी बने रहते थे। सांसारिक वासनाओं से उनका मन मुक्त नहीं होता था। ऐसे ही संन्यासियों को लक्ष्य करके भिक्षु कहता है—'शिरोमुण्डितं तुण्डं मुण्डितं चित्तं न मुण्डितं किं मुण्डितम्' इत्यादि ( पृ. ३७४ )। सम्भवतः उस समय लोग भिक्षुओं के कार्यों को शंका भरी दृष्टि से देखते थे। उन्हें लम्पट समझते थे। इसीलिये वसन्तसेना को होश में लाकर उसे अपने साथ ले जाते समय भिक्षु अपनी सफाई देने के लिये कहता है—'अपसरत। एषा स्त्री, एष भिक्षु-रिति शुद्धो मम एष धर्मः' इत्यादि ( पृ. ४४९ )। ऐसा प्रतीत होता है कि उस समय देश में बौद्धों के बहुत से विहार थे। दशम अंक में चारुदत्त कहता है—'सखे ! दृढोऽस्य निश्चयः। तत् पृथिव्यां सर्वविहारेषु कुलपतिरयं क्रियताम्'–( पृ. ५९९ )। विहारों में बौद्ध भिक्षु रहते थे। वहाँ कुछ भिक्षु-णियाँ भी रहती थीं। अष्टम अंक के अन्त में वसन्तसेना को अपने साथ विहार ले जाते समय भिक्षु उससे कहता है—'एतस्मिन् विहारे मम धर्मभगिनो तिष्ठति। तस्मिन् समाश्वस्तमना भूत्वा उपासिका गेहं गमिष्यति'—( पृ.४४९ ) यह धर्मभगिनी भिक्षु की सगी बहिन तो है नहीं। यह कोई भिक्षुणी है।

देश की राजनीतिक अवस्था विचित्र थी। सम्भवतः 'मृच्छकटिक' के समय देश में सार्वभौम सम्राट् नहीं था। देश बहुत छोटे छोटे राज्यों में विभक्त था। राजा शक्तिहीन थे। उनका शासन प्रबन्ध भी अच्छा नहीं था। राजा के कर्म-चारी जरा-जरा सी बात पर आपस में लड़ जाते थे। प्रत्येक को अपने-अपने पद का घमण्ड होता था। वे जब चाहे अपना नियोग छोड़ कर भाग जाते थे। चोरक और चन्दनक के दृश्य से राजा के कर्मचारियों की अवस्था पर काफी

प्रकाश पड़ता है। शासन-प्रबन्ध शिथिल होने के कारण षड्यन्त्रकारियों को अच्छा अवसर मिलता था। षड्यंत्र करके राज्य उलटना सहज था। षड्यन्त्र-कारी देश के आवारों को एकत्र करके उनकी सहायता से षड्यन्त्र करते थे। चतुर्थ अंक में शर्विलक कहता है—'ज्ञातीन्विटान्स्वभुजविक्रमलब्धवर्णान्' इत्यादि ( पृ.२२६ )। षड्यन्त्र का सन्देह होने पर किसी भी पुरुष को पकड़ कर अनिश्चित काल के लिये जेल में डाल दिया जाता था। इस नाटक में राजा पालक ने आर्यक को ऐसे ही जेल में डाल दिया है। राजनीतिक कैदियों को बेड़ियाँ पहनाई जाती थीं। आर्यक बेड़ियों से जकड़ा हुआ हमारे सामने आता है ( पृ.३२७ )। अपराधियों को पकड़ने के लिये मुख्य-मुख्य मार्गों पर पहरा बैठा दिया जाता था। आने-जाने वाली गाड़ियों की तलाशी लेने की भी प्रथा थी। राजकुल में खुशियाली होने पर या राज्य परिवर्तन होने पर कैदी छोड़ दिये जाते थे। दशम अंकमें चाण्डाल कहता है–'कदाऽपि कोऽपि साधुरर्थं दत्त्वा' इत्यादि ( पृ. ५५९ )।

'मृच्छकटिक' के समय मुकदमों का फैसला करने के लिये न्यायालय होते थे। न्यायालयों में एक न्यायाधीश, एक श्रेष्ठी और एक कायस्थ मिल कर न्याय करते थे। न्यायाधीश वेतन पाने वाला राजा का स्थायी नौकर होता था। उसे राजा जब चाहे निकाल दे सकता था। नवम अंक में शकार न्यायाधीश को धमकाता है कि यदि मेरा मुकदमा न सुना गया तो राजा से कह कर तुम्हें निकलवा दूँगा ( पृ.४६१ )। वह आजकल के जज के समान होता था। श्रेष्ठी वर्तमान न्यायालयों के 'जूरर' या 'असेसर' के समान कहा जा सकता है। कायस्था सम्भवतः न्यायालय का पेशकार होता था। सभ्य पुरुषों को न्यायालय में आसन दिया जाता था। 'मृच्छकटिक' में चारुदत्त को न्यायालय पहुँचने पर आसन दिया गया है ( पृ.४८० )। वादी और प्रतिवादी के बयान लिये जाते थे। गवाहों की गवाहियाँ ली जाती थीं। चाहे जिसे गवाही के लिये तुरत बुला लिया जाता था। न्याय 'मनुस्मृति' के अनुसार होता था। मुकदमों का फैसला करने में बहुत समय नहीं लगता था। फाँसी के मुकदमों में न्यायालयों का निर्णय अन्तिम स्वीकृति के लिये राजा के पास भेज दिया था। राजा चाहे तो न्यायालयों के निर्णय को उलट दे सकता था। राजा की आज्ञा सर्वोपरि न्याय मानी जाती था।

'मृच्छकटिक' के समय दण्डविधान आजकल की अपेक्षा भिन्न था। अपराधों के लिये कड़ी सजा दी जाती थी। अपराधियों को सत्य न बताने पर कोड़े लगवाए जाते थे। नवम अंक में अधिकरणिक चारुदत्त से कहता है—'इदानीं सुकुमारेऽस्मिन् निःशङ्कं कर्कशाः कशाः'—इत्यादि ( पृ.५१२ )। खून के अपराध के लिये खड्ग से गरदन उड़ाने, शूल पर चढ़ाने, कुत्तों से नुचवाने और आरे से चिरवाने की सजा दी जाती थी। प्राणदण्ड देने का काम चाण्डाल करते थे। प्राणदण्ड श्मशान पर दिया जाता था। ब्राह्मणों को प्राणदण्ड नहीं दिया जाता था। खून के अपराधी को रक्तचन्दन और करवीर की माला से सजाया जाता था। उसे शूल स्वयं अपने कन्धे पर लेकर जाना पड़ता था। चाण्डाल वध्यपटह बजाते हुए उसे श्मशान ले जाते थे। वे मार्ग में अपराधी का परिचय देकर उसके अपराध और दण्ड की घोषणा करते जाते थे। वे अन्य लोगों को वैसा न करने की चेतावनी भी देते जाते थे।

## भाषाओं का प्रयोग

'मृच्छकटिक' भाषाओं के प्रयोग की दृष्टि से एक महत्त्वपूर्ण नाटक है। जितनी भाषाओं का प्रयोग इस नाटक में किया गया है उतनी भाषाओं का अन्य किसी नाटक में नहीं।

प्राचीन भारतीय भाषाऐं तीन वर्गों में रखी जाती हैं—संस्कृत, प्राकृत और अपभ्रंश। यहाँ प्राकृत भाषाओं का विवरण 'मृच्छकटिक' के टीकाकार पृथ्वीधर के मतानुसार दिया जाता है। प्राकृत भाषाओं में सात मुख्य हैं—मागधी, अवन्तिका, प्राच्या, शौरसेनी, अर्धमागधी, बाह्लीका और दाक्षिणात्या ( महाराष्ट्री )। अपभ्रंशों में भी सात मुख्य हैं—शकारी, आभीरी, चाण्डाली, शावरी, द्राविडी, उड्रजा और वनेचरों की भाषा ढक्की। प्राकृत भाषाओं के वर्गीकरण का एक और भी प्रकार है। प्राकृतभाषाएँ भाषा और विभाषा भेद से दो प्रकार की मानी जाती हैं। ऊपर लिखे सात प्रकार प्राकृत भाषा के और सात प्रकार अपभ्रंश विभाषा के कहलाते हैं।

शौरसेनी, अवन्तिका और प्राच्या में 'श' 'ष' और 'स' तीनों के स्थान पर केवल 'स' का प्रयोग होता है। जैसे संस्कृत के 'प्रविशामि' के स्थान पर शौरसेनी के 'पविसामि' (पृ. ११) में तालव्य शकार के स्थान पर दन्त्य सकार हो गया है। संस्कृत के 'कृतविशेषका' के स्थान पर शौरसेनी के 'किद विसेसआ'

पृ. ११) में तालव्य और मूर्धन्य के स्थान पर दन्त्य सकार हो गया है। संस्कृत के 'सर्वम्' के स्थान पर शौरसेनी के 'सव्वं' में दन्त्य सकार पूर्ववत् बना है। पृथ्वीधर ने अवन्तिका और प्राच्या की और भी विशेषताएँ बतलाई हैं। अवन्तिका रेफवती और लोकोक्तिबहुला होती है। यहाँ 'रेफवती' का क्या अर्थ है ठीक समझ में नहीं आता। यदि यह कहा जाय कि इस भाषा में 'ल' के स्थान पर 'र' हो जाता है तो यह बात 'मृच्छकटिक' में नहीं दिखाई देती। 'मृच्छकटिक' में वीरक और चन्दनक अवन्ति भाषा पाठक हैं। परन्तु इनकी भाषा में 'ल' के स्थान पर 'र' का प्रयोग नहीं दिखाई देता। 'पदोलीदुआरे' (पृ. ३३४), 'अवलोइदो' (पृ. ३३९), 'तन्तिलो' (पृ. ३४३) इत्यादि पदों में संस्कृत का 'ल' ज्यों का त्यों बना है। प्रत्युत इस भाषा में 'र' के स्थान पर 'ल' का प्रयोग दिखाई देता है। 'आरूढा' (पृ. ३३९) और 'आलूढा' (पृ.३३९) दोनों प्रयोग मिलते हैं। पहिले शब्द में संस्कृत का 'र' पूर्ववत् बना है। दूसरे में 'र' के स्थान पर 'ल' हो गया है। यह मागधी भाषा का चिह्न है। यह कहा जा सकता है कि इस भाषा के बोलने वाले लोग 'रे' और 'अरे' से संबोधन करते हैं। इन संबोधनों का प्रयोग इस भाषा में बहुत अधिक होता है। इसलिए इस भाषा को रेफवती कहते हैं। यह भाषा लोकोक्तिबहुला है—यह बात वीरक और चन्दनक के भाषण से स्पष्ट हो जाती है। 'पत्ते अ राअकज्जे पिदरं पि अहं ण जाणामि' (पृ. ३४१) 'जाणन्ती वि हु जादि···किं हि कइत्थेण भग्गेण' (पृ. ३५०), 'ता सुणु रे! अहिअरणमज्झे जइ दे चउरङ्गं ण कप्पावेमि, तदो ण होमि वीरओ' (पृ. ३५३) 'किं तुए सुणअ सरिसेण' (पृ. ३५३) इत्यादि लोकोक्तियाँ हैं। पृथ्वीधर के अनुसार प्राच्या स्वार्थिक ककार बहुला होती है। यह बात भी 'मृच्छकटिक' में नहीं दिखाई देती। प्राच्य भाषा पाठक विदूषक है। परन्तु उसकी भाषा में स्वार्थिक ककार का बाहुल्य नहीं दिखाई देता।

मागधी, शकारी और चाण्डाली भाषाओं में 'श' 'ष' 'स' के स्थान पर 'श' का प्रयोग होता है। इन भाषाओं में 'र' के स्थान पर 'ल' हो जाता है। जैसे संस्कृत के 'शाखायां का मागधी में 'शाहाए' (पृ. ४४५) हो जाता है। यहां तालव्य 'श' ज्यों का त्यों रह गया है। संस्कृत के 'धूलिदोषः' का मागधी

में 'धूलिदोशे' ( पृ. ४४५ ) हो जाता है। यहां मूर्धन्य 'ष' का तालव्य 'श' हो गया है। संस्कृत के 'प्रसार्य' का मागधी में 'पशालिअ' हो जाता है। यहाँ दन्त्य 'स' का तालव्य 'श' हो गया है। संस्कृत के 'प्रसारयिष्यामि' का मागधी में 'पशालइश्शम्' हो जाता है। यहाँ 'र' का 'ल' हो गया है। संस्कृत के 'प्रकाशयिष्यति' 'आर्यपुरुषः' और 'सार्थवाहः' का शकारी में क्रम से 'पआशइश्शदि' ( पृ. ४४४ ), 'अज्जपुलिशे' ( पृ. ४४२ ), और 'शत्थवाह' ( पृ. ४४२ ) हो जाता है। प्रथम उदाहरण में तालव्य 'श' ज्यों का त्यों है। दूसरे उदाहरण में मूर्धन्य 'ष' का तालव्य 'श' और 'र' का 'ल' हो गया है। तीसरे उदाहरण में दन्त्य 'स' का तालव्य 'श' हो गया है। इसी प्रकार संस्कृत के 'शोभनं' 'एष' और 'सागरदत्तस्य' का चाण्डाली में क्रम से 'शोहणं' ( पृ. ५५१ ) 'एशे' ( पृ. ५५० ) और 'शाअलदत्तश्श' ( पृ. ५२८ ) हो जाता है। यहाँ प्रथम उदाहरण में 'श' ज्यों का त्यों रह गया है। दूसरे उदाहरण में 'स' का 'श' और 'र' का 'ल' हो गया है।

पृथ्वीधर के अनुसार ढक्क विभाषा वकारप्राय होती है। यदि यह संस्कृतप्राय हो तो इसमें 'स' और 'श' दोनों का प्रयोग होता है। 'वकारप्राया ढक्कविभाषा। संस्कृतप्रायत्वे दन्त्यतालव्यसशकारद्वययुक्ता च'। परन्तु यह बात 'मृच्छकटिक' की ढक्क विभाषा में नहीं मिलती। 'मृच्छटिक' की ढक्क विभाषा 'उ' कार प्राय है। शब्दों के अन्त में प्रायः 'उ' आ जाता है। जैसे 'लुद्धु जूदकरु पपलीणु पपलीणु' ( पृ. १०१ )। आगे देखिए 'विप्पदीवु पादु' 'पडिमा शुण्णु देउलु' ( पृ. १०५ ), 'णहु णहु' ( पृ. १०६ ), 'को दोसु' ( पृ. ११० ), 'माथुरु अहं णिउणु' ( पृ. १११ ), 'तुए दशसुवण्णु कल्लवत्तु, मए एसु विहवु' ( पृ. १२० ) इत्यादि। इन सब उदाहरणों में शब्द के अन्त में 'उ' दिखाई देता है। 'व' का आधिक्य नहीं दिखाई देता। ऐसा प्रतीत होता है कि या तो पृथ्वीधर ने गलती की है या टीका छापने वालों ने 'उ' को 'व' पढ़ लिया है। आगे 'संस्कृतप्रायत्वे' का क्या आशय है। यदि भाषा संस्कृतप्राय न हुई तो क्या होगा? हमें तो यहाँ भी भूल मालूम पड़ती है। हमारे विचार से 'संस्कृप्रायत्वे' के स्थान पर 'संस्कृतप्रायत्वेन' होना चाहिए। ढक्कविभाषा में 'स' और 'श' दोनों का प्रयोग होता है। जैसे

संस्कृत के 'दशसुवर्ण' के स्थान पर ढक्क विभाषा में 'दशसुवण्णु' हो जाता है। इस उदाहरण में 'स' और 'श' दोनों का प्रयोग है। इसका तात्पर्य यह न समझना चाहिए कि संस्कृत में जहाँ 'श' और 'स' आता है वहाँ ढक्की में भी क्रमशः 'श' और 'स' ही आता है। कहने का तात्पर्य यह है कि ढक्की में 'श' और 'स' दोनों वर्णों का प्रयोग होता है।

'मृच्छकटिक' में शौरसेनी, अवन्ति, प्राच्या, मागधी, शकारी, चाण्डाली और ढक्की—सात भाषाओं का प्रयोग किया गया। सूत्रधार, नटी, रदनिका, मदनिका, वसन्तसेना, वसन्तसेना की माता, चेटी, कर्णपूरक, चारुदत्त की ब्राह्मणी (धूता), शोधनक और श्रेष्ठी—ये ग्यारह पात्र शौरसेनी भाषा बोलते हैं। वीरक और चन्दनक अवन्ति भाषा बोलते हैं। विदूषक प्राच्य भाषा बोलता है। शकार, वसन्तसेना और चारुदत्त—इन तीनों के चेट, भिक्षु, चारुदत्त का पुत्र (रोहसेन) और संवाहक मागधी भाषा बोलते हैं। शकार शकारी भाषा बोलता है। दोनों चाण्डाल चाण्डाली भाषा बोलते हैं। माथुर और द्यूतकर ढक्क विभाषा बोलते हैं।

---

## उपसंहार

भारतीय विद्वानों में 'मृच्छकटिक' उत्तम कोटि का नाटक माना जाता है। परन्तु विचार करने पर कथावस्तु को छोड़कर और कोई भी बात इस नाटक में ऐसी नहीं मिलती जिसके कारण इस नाटक को उत्तम कोटि का कहा जाय। इस नाटक के कर्ता को चरित्र-चित्रण में उतनी सफलता नहीं मिली है जितनी अभिज्ञानशाकुन्तल में कालिदास को। इस नाटक का नायक बहुत अधिक आदर्शवादी और सुस्त है। संसार में शायद ही कोई पुरुष ऐसा होगा जो अपने घर से चोर के खाली हाथ जाने के कारण दुःखी हो और उसके सफल मनोरथ जाने का पता लगाने पर प्रसन्न हो। इसके अतिरिक्त जो नायक अपनी प्रेमिका को प्राप्त करने के लिए जरा भी प्रयत्न नहीं करता उसकी कथा से क्या रसास्वाद होगा। वसन्तसेना एक आदर्श गणिका भले ही हो, परन्तु वह भी शकुन्तला की तरह सब काल और सब देशों का पात्र नहीं है। माथुरक, चन्दनक आदि निम्न कोटि के पात्र प्रायः ठीक उतरे हैं। रस की दृष्टि से भी पञ्चम अंक के अन्तिम दृश्य को छोड़कर और किसी भी दृश्य में किसी भी रस का पूर्ण परिपाक

नहीं है। प्रकृति वर्णन तो इस नाटक में नहीं के बराबर है। कवि को नगर के जीवन से अधिक प्रेम दिखाई देता है। सप्तम और अष्टम अंकों में प्रकृति वर्णन के अवसर थे ( पृ. ३५८ और ३८४ )। परन्तु कवि ने ये अवसर खो दिये। एक, दो श्लोकों में पुष्पकरण्डक उद्यान का जो वर्णन किया भी उसमें भी नगर के पदार्थों की उपमा देकर ध्यान प्रकृति की तरफ से नगर की तरफ फेर दिया। आखिर पुष्पकरण्डक उद्यान जीर्णोद्यान ही तो ठहरा। हाँ, शकार के **'पनसफलानीव वानरा ललन्ति'** में कुछ आनन्द अवश्य है। इस नाटक में मुख्य पदार्थ कथा-वस्तु है। इसकी कथा फड़कते हुए घटनाचक्र से भरी है। इसी के कारण यह नाटक इतना लोकप्रिय है। सूक्ष्मविचार करने पर कथा भी निर्दोष नहीं दिखाई देती। षष्ठ अंक का प्रथम दृश्य पञ्चम अंक तक की कथा को आगे के कथा भाग से जोड़ने वाली शिथिल और अस्वाभाविक कड़ी है। चारुदत्त वसन्तसेना को सोती छोड़कर कुछ रात रहते ही उद्यान चला जाता है। यह घटना अस्वाभाविक मालूम पड़ती है। वसन्तसेना कहती है कि मैंने रात में चारुदत्त का मुख अच्छी तरह नहीं देखा। आज उद्यान जाकर प्रकाश में चित्त भर कर देखूगी (पृ. १३५)। यह उक्ति भी कथा को आगे बढ़ानेवाली शिथिल कड़ी है। प्रथम अंक में प्रदोष काल में ही इतना अंधेरा हो जाता है कि शकार, विट आदि वसन्तसेना को मार्ग में देख नहीं पाते। सो भी तब तक कि वह जोर जोर से उनके साथ बातें करती जाती है। अष्टम अंक के अन्त में शकार **'साम्प्रतं अधिकरणं गत्वा व्यवहारं लेखयामि'** कह कर उद्यान से निकलता है। परन्तु न्यायालय जाता है दूसरे दिन। ये बातें कथा के मूल्य को घटा देती हैं। हमारे विचार से 'मृच्छकटिक' द्वितीय श्रेणी के नाटकों में श्रेष्ठ नाटक है। इस नाटक का कर्ता असार संसारवादी नहीं है उसने दारिद्रय की अपेक्षा मृत्यु को अच्छा कहकर ( पृ. २७ ) अप्रत्यक्ष रूप से सम्पन्न जीवन की उपादेयता झलकाई है। उसके मत में सत्य, प्रेम और त्याग का अन्त अच्छा होता है। यदि ये गुण हों तो इस संसार में भी सुख मिल सकता है। नाटक के अन्त में गणिका वसन्तसेना और चारुदत्त का मिलन इसी बात का समर्थन करता है। कवि ने भरतवाक्य में **'मोदन्तां जन्मभाज'** के द्वारा विश्वमंगल की कामना के साथ नाटक समाप्त किया है। शुभम्।

# पात्र-परिचय

## पुरुष पात्र

प्रस्ता० सूत्रधार···प्रधान नट

१ अंक चारुदत्त ··· दरिद्र द्विजसार्थवाह, नायक।

मैत्रेय···चारुदत्त का मित्र विदूषक

शकार···राजा पालक का श्यालक, प्रतिनायक

विट···शकार का सहचर

चेट···शकार का दास

वर्धमानक···चारुदत्त का दास

२ अं० संवाहक···चारुदत्त का भूतपूर्व भृत्य, जूए में सर्वस्व खोकर निर्वेद से पश्चात् भिक्षु

माथुर···सभिक

द्यूतकर, दर्दुरक···जुआड़ी,

कर्णपूरक···वसन्तसेना का भृत्य

३ अं० शर्विलक···मदनिका का प्रेमी ब्राह्मण चोर

४ अं० चेट···वसन्तसेना का दास

बन्धुल···वेश्यापुत्र

५ अं.कुम्भीलक चेट-वसन्तसेना का दास

विट···वसन्तसेना का परिचारक

६ अ० रोहसेन···चारुदत्त का पुत्र

स्थावरक चेट···शकार का दास

आर्यक···गोपाल-बालक, राजा पालक का कैदी, पश्चात् राजा

वीरक···राजा पालक का सेनापति

चन्दनक···राजा पालक का बलपति

(दोनों राजा पालक के नगर रक्षक हैं)

८ अं० भिक्षु···बौद्ध संन्यासी, पूर्व आश्रम का संवाहक

९ अं० शोधनक···न्यायालय में काम करनेवाला नौकर

अधिकरणिक···न्यायाधीश

श्रेष्ठी···नगर का प्रतिष्ठित पुरुष, न्यायकरने में अधिकरणिक का सहायक

कायस्थ···न्यायालय का लेखक (पेशकार)

१०अं० चाण्डाल···फाँसी देने वाले जल्लाद

## स्त्री पात्र

प्र० नटी···सूत्रधार की स्त्री

१ अं०वसन्तसेना···गणिका, नायिका

रदनिका···चारुदत्त की दासी

२ अं. चेटी···वसन्तसेना की दासी

मदनिका···दूसरी दासी
शर्विलक की प्रेयसी

३ अं० धूता···चारुदत्त की भार्या

४ अं० चेटी···वसन्तसेना की दासी

५ अं० छत्रधारिणी··· वसन्तसेना की दासी

६ अं० चेटी···चारुदत्त की दासी

९ अं० वृद्धा···वसन्तसेना की माता

॥ श्रीः ॥

# मृच्छकटिकम्

## 'प्रबोधिनी' संस्कृत-हिन्दीव्याख्योपेतम्

### प्रथमोऽङ्कः

नान्दी—

पर्यङ्कग्रन्थिबन्धद्विगुणितभुजगाश्लेषसंवीतजानो-
रन्तःप्राणावरोधव्युपरतसकलज्ञानरुद्धेन्द्रियस्य ।
आत्मन्यात्मानमेव व्यपगतकरणं पश्यतस्तत्त्वदृष्ट्या
शम्भोर्वः पातु शून्येक्षणघटितलयब्रह्मलग्नः समाधिः ॥ १ ॥

---

ध्यात्वा गुरुपदाम्भोजं स्मृत्वा तद्वचनं शुभम् ।
टीकां मृच्छकटिकस्य व्यातनोमि सविस्तरम् ॥

पर्यङ्केति—पर्यङ्कस्य=योगपट्टस्य=आसनविशेषस्य वा, ग्रन्थौ = संधिस्थले यो बन्धः तत्करणाय द्विगुणितो यो भुजगः = द्विगुणतां प्राप्तः सर्पः तस्य आश्लेषेण = परिवेष्टनेन संवीते=बद्धे जानुनी=जानुद्वयं यस्य तस्य । बद्धपद्मासनस्येति भावः । अन्तः=देहाभ्यन्तरे प्राणानां=प्राणापानसमानोदानव्यानानाम् अवरोधेन = निरोधेन व्युपरतं=विशेषेण निवृत्तं सकलं ज्ञानं–बाह्यविषयकावबोधो यत्र कर्मणि तत् यथा-स्यात्तथा–यस्येति वेत्युभयविधव्युत्पत्तिः अत एव रुद्धानि=वशीकृतानि इन्द्रियाणि श्रवणादीनि येन तस्य एवं तत्त्वदृष्ट्या = सम्यग् ज्ञानेन आत्मनि = स्वविषये एव व्यपगतं=निवृतं करणं शरीरम्–इन्द्रियादिकं वा यस्य तं शरीरनिवृत्तिकथनान्निरा-कारता इन्द्रियादेर्निर्व्यापारवर्णनान्निर्गुणता च व्यज्यते इन्द्रियव्यापाराणां गुणहेतु-कत्वस्य सांख्यशास्त्रादौ प्रदर्शितत्वात्=आत्मानं = विशुद्धचैतन्यम् एव पश्यतः = भावनाविषयीकुर्वतः–जीवात्मपरमात्मनोरैक्यमाकलयत इति भावः शम्भोः=शिवस्य

---

जिसकी जंघाएँ पलंग की रस्सी के समान द्विगुणित सर्प से कस कर बाँधी गई हैं, ( अर्थात् शंकरजी की पीठ तथा जंघाओं में सर्प दो बार इस प्रकार लिपट गया है कि मानो समाधि योग्य स्थिर पद्मासन लग गया हो ), जिसकी

अपिच,—

पातु वो नीलकण्ठस्य कण्ठः श्यामाम्बुदोपमः ।
गौरीभुजलता यत्र विद्युल्लेखेव राजते ॥ २ ॥

---

शून्यस्य = गगनवन्निराकारस्य ब्रह्मणः ईक्षणेन = दर्शनेन घटितः = निष्पादितः लयः = लीनता यस्मिन् स चासौ ब्रह्मलग्नः = परब्रह्मविषयकः समाधिः = एकतानतया ब्रह्मचिन्तनम् वः युष्मान् = सामाजिकान् पातु = रक्षतु । स्रग्धरा-वृत्तम्—म्रौ भ्नौ यौ य् त्रिसप्तकाः ( पि० सू० ) ॥ १ ॥

पातु व इति—श्यामो जलाधिक्यान्नीलवर्णः अम्बुदो मेघ एव उपमा सादृश्यं यस्य स नीलः निपीतकालकूटविषसम्पर्कान्नीलवर्णः कण्ठो यस्य तस्य शिवस्य—एतद्विशेषणेन भक्ताधीनत्वं शम्भौ सूच्यते कण्ठः गलप्रदेशः वो=युष्मान् पातु पालयतु । यत्र गलप्रदेशे गौर्याः=भवान्याः भुजा एव लता 'वेष्टनसाधर्म्याद् भुजे लतात्वारोपः' विद्युतः=तडितो लेखा=पङ्क्तिरिव राजते=शोभते । 'शब्दार्थयोः पौनरुक्त्यं भेदे तात्पर्यमात्रत' इति लक्षणात् नीलकण्ठस्य कण्ठ इति लाटानुप्रासः । 'आर्थी तुल्यसमानाद्या तुल्यार्थो यत्र वा वतिः' इति साहित्यदर्पणोक्तदिशा श्यामाम्बुदोपम इति आर्थी समासगतोपमा । भुज एव लता भुजलतेति विवक्षायां रूपकम् 'विद्युल्लेखेव' श्रौती समासगतोपमा चेति रूपकानुप्राणितोपमालंकारः । गौरीभुजयोरभेदेन लतात्वारोपे बाधकाभावाद् भुजलतेति लुप्तोपमा न रूपकमिति कस्यचिदुक्तिरविचारितरमणीयेति विभावनीयम् । अत्रालंकाराणां परस्परानपेक्षतया संसृष्टिः । 'मिथोऽनपेक्षतयैतेषां स्थितः संसृष्टिरुच्यते' इति विश्वनाथोक्तलक्षणात् । अत्र पथ्यावक्त्रं वृत्तम्--'युजोर्जेन सरिद्भर्तुः पथ्यावक्त्रं प्रकीर्तितम्' इत्युक्तेः ॥ २ ॥

---

इन्द्रियाँ, शरीरके भीतर प्राणादि वायुओं के रोक लेने से व्यापार शून्य हो रही हैं, तथा जो तत्त्वज्ञान के द्वारा अपने हृदय में परब्रह्म का अनुभव कर रहा है, उस शंकर की प्रलयोन्मुख, परमात्मा में लगी हुई निर्विकल्पक समाधि आप लोगों की रक्षा करे ॥ १ ॥

और भी

काले बादलों के समान शंकर जी का कण्ठ जिसमें बिजली के समान पार्वती जी की बाहु-लता सुशोभित हो रही है—आप लोगों की रक्षा करे ॥ २ ॥

नान्द्यन्ते सूत्रधारः।

सूत्र—अलमनेन परिषत्कुतूहलविमर्दकारिणा परिश्रमेण। एवमहमार्यमिश्रान् प्रणिपत्य विज्ञापयामि, यदिदं वयं मृच्छकटिकं नाम प्रकरणं प्रयोक्तुं व्यवसिताः।

नान्द्यन्ते इति—नान्द्या-अष्टपदात्मिकाया आशीर्वादरूपाया पूर्वोक्ताया अन्ते अवसाने इति भावः देवद्विजनृपादीनां स्तुत्याशीरन्यतरपरं वचः नान्दी भवति। तथा चोक्तं भरतमुनिना—'आशीर्वचनसंयुक्ता स्तुतिर्यस्मात्प्रयुज्यते। देवद्विजनृपादीनां तस्मान्नान्दीति संज्ञिता' इति सा च द्वादशभिरष्टाभिर्वा पदैर्युक्ता भवति उक्ते च पद्ये पार्वतीपरमेश्वरयोरभिधानात् माङ्गल्यबोधकत्वम्। अष्टानां पदानां सत्त्वाच्चाष्टपदत्वञ्चाकलनीयम्।

सूत्रधारेति—सूत्रधारः = प्रधाननटः—'नाट्योपकरणादीनि सूत्रमित्यभिधीयते। सूत्रं धारयतीत्यर्थे सूत्रधारो निगद्यते।' इति लक्षणात्। 'सूत्रधारः पठेन्नान्दीम्' इति नियमात्, वक्तीत्यादियोग्यक्रियाध्याहारो विधेयः।

परिषदिति—परिषीदन्तीति व्युत्पत्त्या परिषच्छब्दोऽत्र सभ्यार्थकः। परिषदां सभ्यानां यत् कुतूहलं अभिनवाभिनयदर्शनचाञ्चल्यं त्वरा इति यावत् तस्य विमर्दकारिणा = समयातिपातात् व्यवधानविधायिना अनेन = नान्दीपाठादिरूपेण परिश्रमेण = विपुलायासेन अलम् = व्यर्थम् उक्तरूपाष्टपदनान्दीप्रयोगादेवावसितायां कर्तव्यतायामेतदधिकद्वादशपदात्मकनान्द्यादिप्रयोगे श्रमाधिक्यं परिषदः कालविलम्बमात्राञ्च एतद् द्वयमपि निरर्थकमित्याडम्बरेण विरम्यत इत्यभिप्रायः।

आर्यमिति—आर्यान् = मान्यान् मिश्रान् = विविधशास्त्राभिज्ञान् अथवा आर्येषु = श्रेष्ठेषु मिश्राः = मुख्यास्तान् प्रणिपत्य = प्रणम्य विज्ञापयामि = विनिवेदयामि वयं मृच्छकटिकं मृदो = मृत्तिकायाः शकटिका = चारुदत्तपुत्ररोहसेन क्रीडनार्थं षष्ठेऽङ्के वर्णितम् मृन्मयं क्षुद्रशकटं यस्मिन्निति मृच्छकटिकं नाम = अन्वितार्थनामकं यदिदं प्रकरम् 'यत्र कविरात्मबुद्ध्या वस्तुशरीरं नायकं चैव। औत्पत्तिकं प्रकुरुते प्रकरणमिति तद् बुधैर्ज्ञेयम्' इति भरतोक्तलक्षणलक्ष्यं रूपकविशेषं तत्प्रयोक्तुम् = अभिनयं

नान्दीपाठ के अनन्तर सूत्रधार—

सूत्रधार—उपस्थित सज्जनों की नाट्य-दर्शन रूप उत्सुकता को भंग करने वाले इस मंगल-पाठ में अधिक समय लगाना व्यर्थ है। इस प्रकार सभ्यजनों को प्रणाम कर मैं सूचित करता हूँ कि हमलोग मृच्छकटिक नामक प्रकरण का अभिनय करने जा रहे हैं।

एतत्कविः किल—

द्विरदेन्द्रगतिश्चकोरनेत्रः परिपूर्णेन्दुमुखः सुविग्रहश्च ।
द्विजमुख्यतमः कविर्बभूव प्रथितः शूद्रक इत्यगाधसत्त्वः ॥ ३ ॥

---

कर्तुं व्यवसिताः=समुद्यताः । एतस्य=पूर्वोपदर्शितस्य रूपकविशेषस्य कविः रचयिता किल=किलेति वार्तायाम् 'वार्ता सम्भाव्योः किले' इत्यमरः, आर्यलक्षणन्तु 'कर्त्तव्यमाचरन् काममकर्त्तव्यमनाचरन् । तिष्ठति प्रकृताचारे स वै आर्य इति स्मृतः' इति तत्प्रयोगनियमस्तु 'राजन्नित्यृषिभिर्वाच्यो सोऽपत्यप्रत्ययेन च । स्वेच्छया नामभिर्विप्रैर्विप्र आर्येति चेतरैः ॥ वाच्यौ नटीसूत्रधारावार्यनाम्ना परस्परमि'ति साहित्यदर्पणोक्तदिशाऽवगन्तव्यः ।

प्रकरणेति—प्रक्रियते प्रस्तूयते यदिति व्युत्पत्त्या प्रकरणं रूपकभेदः प्रोक्तञ्च 'भवेत् प्रकरणे वृत्तं लौकिकं कविकल्पितम् । शृंगारोऽङ्गी नायकस्तु विप्रोऽमात्योऽथवा वणिक् ।' 'सापायधर्मकामार्थ-परो धीरप्रशान्तकः । नायिका कुलजा क्वापि वेश्या क्वापि द्वयं क्वचित्' इति । 'तेन भेदास्त्रयस्तस्य तत्रभेदस्तृतीयकः । कितवद्यूतकारादि-विटचेटक-सङ्कुलः' इति । अत्र नायकः चारुदत्तः ब्राह्मणः धीरप्रशान्तः तल्लक्षणञ्च 'सामान्यगुणैर्भूयान् द्विजादिको धीरप्रशान्तः स्यात्' वसन्तसेनानाम्नी वेश्यानायिका, चारुदत्तब्राह्मणी धूता कुलजा प्रतिनायिका, शृंगाररसोऽङ्गी । कुलजावेश्ययोरुभयोरपि नायिकयोस्सत्त्वात् कितवादिसंकुलत्वाच्चास्य प्रकरणस्य तृतीये भेदेऽन्तःपात इति ध्येयम् ।

द्विरदेन्द्रेति—द्विरदेन्द्रस्य=गजपतेः गतिरिव गतिर्गमनं यस्य सः, गजराज इव मन्दगमन इति भावः, चकोरः=स्वाभिधेयप्रसिद्धपक्षिविशेषस्तस्य नेत्रे इव नेत्रे यस्य सः, चकोरसदृशसुखदनयन इत्यर्थः, परिपूर्णः सकलकलायुतः इन्दुः शशी तस्य मुखमिव मुखं यस्य सः पूर्णचन्द्रसमसुन्दरवदनः, सुष्ठु-शोभनो विग्रहः कायो यस्य सः, सुन्दरशरीरः, द्विजमुख्यतमः=द्विजेषु क्षत्रियेषु मुख्यतमः क्षात्रधर्मरतत्वात् श्रेष्ठतमः (त्रयो वर्णा द्विजातयः) इति वचनात् क्षत्रियस्यापि द्विजत्वोपपत्तेः । न च ब्राह्मणक्षत्रियवैश्येषु, द्विजेषु ब्राह्मणस्यैव वेदादिषु श्रेष्ठत्वकथनादत्र मुख्यतमः ब्राह्मण एवेति वाच्यम् 'समरव्यसनी' 'क्षितिपाल' इत्यादि क्षत्रियोचितविशेषणबलेन क्षत्रियत्वस्यैव नियन्त्रितत्वात् । अगाधम्=निःसीमं सत्त्वं=बलं गुणो वा यस्य सः, महाबलः=गम्भीरस्वभावो वा सूदते शत्रुनिति व्युत्पत्त्या शूद्रकः=शत्रु-

---

इसके रचयिता—

गजराज के समान मन्दगतिवाले, चकोर के समान नयनवाले, पूर्णचन्द्र के

अपि च—

ऋग्वेदं सामवेदं गणितमथ कलां वैशिकीं हस्तिशिक्षां
ज्ञात्वा शर्वप्रसादात् व्यपगततिमिरे चक्षुषी चोपलभ्य ।

---

सूदनः इत्यन्वितार्थनामकः, प्रथितः प्रसिद्धः कविः=काव्यनिर्माणकुशलः, बभूव= अभवत् । शूद्रक इति पृषोदरादीनि यथोपदिष्टमिति पाणिनीयसूत्रेण सिद्धयति ।

द्विरदेन्द्रगतिः, चकोरनेत्रः परिपूर्णेन्दुमुखः, इति स्थलत्रये परस्परनिरपेक्षतया लुप्तोपमानामवस्थानात्संसृष्टिरलङ्कारः । मालभारिणीवृत्तं—'विषमे स-स-जा यदा गुरू चेत्-स-भ-रा येन तु मालभारिणीयम्' इति लक्षणात् । कुत्रचित् 'कालभारिणीयम्' इत्यपि पाठो दृश्यते एतदौचित्यानौचित्ये विद्वांसो विवेचयन्तु, मन्मते तु मालभारिणीयमिति युक्तः प्रतिभाति, मालपदप्रक्षेपापेक्षया कालपदप्रक्षेपस्य दुःश्रवदोष-दूषितत्वात् ।

सरलार्थः—गजेन्द्रवत् मन्दगमनः चकोरतुल्यविशुद्धनयनः पूर्णचन्द्रसमसुन्दर मुखः कमनीयगात्रः राजमान्यः गम्भीरस्वभावः सुप्रसिद्धः शूद्रकाभिधेयः कविरभवत् जन्मसाफल्यं कवेरिति प्रतिपिपादयिषया अन्यान् विशिष्टगुणान् वर्णयति 'अपि च' इत्यादिना ॥ ३ ॥

ऋग्वेदमिति । शूद्रकः=एतद्ग्रन्थप्रणेता कविः, ऋग्वेदं, सामवेदं गणितम्, ज्यौतिषम्, कलां=चतुःषष्टिसंख्याकां नृत्यगीतादिरूपाम् विद्यां, वैशिकीं=विशो वैश्यस्येयमिति व्युत्पत्त्या वैश्यसम्बधिनीं कृषिवाणिज्यरूपां, किं वा 'वेशो वेश्याजनाश्रय' इति कोषात् वेश्याजनविषयिकां कलामित्यनेन पूर्वेणान्वितम् वैशिकीमिति पदम् यद्वा नामैकदेशग्रहणे नाम्नो ग्रहणमिति नियमात् वेशोऽग्निवेशो नाम कश्चिन्नृपतिस्तेन प्रणीतम् कलाप्रतिपादकबन्धरूपम् कामशास्त्रम्, हस्तिशिक्षां=गजचालनपालननैपुण्यम् अत एव 'परवारणबाहुयुद्धलुब्ध' इति वक्ष्यमाणविशेषणपि साधु संगच्छते ज्ञात्वा=गुरुमुखात्सम्यगधिगत्य शर्वस्य=शिवस्य प्रसादात्=कृपातः व्यपगतः सर्वथा निवृत्तः तिमिरः=अज्ञानान्धकारः रोगविशेषो वा ययोस्ते चक्षुषी=

---

समान मनोहर मुखवाले सुन्दर शरीरवाले एवं महाशक्तिशाली क्षत्रियों में श्रेष्ठ शूद्रक नामक विख्यात कवि हुए ॥ ३ ॥

ऋग्वेद, सामवेद, अङ्कगणित, नृत्यगीतादिक चौंसठ कलाओं, व्यपार-नियम तथा गजपालनादि विद्याओं में निपुण तथा शङ्करजी की कृपा से अज्ञानरूप अंधकार के नाश होने से दिव्य दृष्टिलाभ कर, इसी प्रकार अपने पुत्र को राज्य-

राजानं वीक्ष्य पुत्रं परमसमुदयेनाश्वमेधेन चेष्ट्वा
लब्ध्वा चायुः शताब्दं दशदिनसहितं शूद्रकोऽग्निं प्रविष्टः ॥ ४ ॥

नेत्रे-ज्ञाननेत्रे रोगमुक्ते वा नयने उपलभ्य=सम्प्राप्य पुत्रं=स्वसुतं, राजानं=नृपासनासीनं वीक्ष्य=अवलोक्य; परमः सर्वाधिकः समुदयः=समुन्नतिः यस्मात् यत्र, यस्येति वा तेन अश्वमेधेन=तदाख्येन यागविशेषेण 'धान्येन धनवानि'तिवदभेदे तृतीया, इष्ट्वा यागं सम्पाद्य, दशदिनसहितं=दशदिनाधिकं शताब्दं=शतवर्षपरिमितं, आयुः=जीवनं, लब्ध्वा=प्राप्य, अग्निं=वह्निं प्रविष्टः स्वेच्छया निविष्टः। एतेनास्य मरणमपि स्वेच्छाधीनन्न तु कालपारवश्यमिति सूच्यते। स्रग्धरावृत्तम्—अत्र किञ्चिद् विचार्यते यत् 'नराश्वमेधौ मद्यञ्च कलौ वर्ज्या द्विजातिभिः' इति ब्रह्मपुराणवचनात् 'दीर्घकालं ब्रह्मचर्यं नरमेधाश्वमेधकौ' इति नारदीयपुराणोक्तेश्च कलावश्वमेधनिषेधश्रवणात् कर्तव्यपरायणस्य शूद्रकभूपतेरश्वमेधयागानुष्ठानमनुचितमिति वाच्यम्, सन्दिग्धशक्तिकस्य पुंसः तादृशाश्वमेधानुष्ठानेनानर्थपातसम्भावनया निषेधविषयत्वेऽपि सर्वसाधनसम्पन्नस्य निश्चितशक्तिकस्य भूपतेर्निषेधविषयबहिर्भूतत्वेन न कश्चिद्दोषलेश इति ध्येयम्। ननु मङ्गलाचरणमारभ्याऽऽसमाप्तेः सर्वविषयस्य वर्णनं कविनैव विधेयमिति शिष्टाचारपरम्परया निर्णीतत्वेन मृतस्य कवेः कर्तुमशक्यत्वाजीवतस्तु त्रिकालज्ञत्वाभावात् 'लब्ध्वा चायुः शताब्दम्' इति स्वायुष्यकालस्य निरूपयितुमशक्यत्वात्तद्वर्णनमसङ्गतमिति चेन्न मृते शूद्रके तत्तनयात् प्रेप्सितधनलोभात्—कश्चित् कविवरः स्वकीर्तिमनालोच्य मृच्छकटिकं नाम प्रकरणं विधाय शूद्रकनिर्मिततया प्रख्याप्य च शूद्रकात्मजाय प्रददौ। धावकोनामाऽपि कविः स्वरत्नावलीं लक्षमुद्रामाप्य श्रीहर्षाय नृपायाऽर्पयामास इति कविसम्प्रदायः उक्तमपि काव्यप्रकाशे 'काव्यं यशसेऽर्थकृते' इत्यादि। इत्थञ्चान्येन तदायुष्यवर्णनसम्भावनायां न कश्चिद्विरोधः। यद्वा—ज्योतिषज्ञानाधिक्यात्स्वेनैव स्वायुष्यवर्णने न क्षतिरपीति विज्ञेयम्। एतत्पक्षे च प्रविष्ट इति आगामिनि काले क्तप्रत्यय इति बोध्यम्। केचित्तु परप्रक्षिप्तमित्याकलयन्तीति विविधपक्षेषु विद्वांस एव प्रमाणमिति।

सरलार्थः—ऋग्वेदं, सामवेदं, गणितम् अथ कामशास्त्रादिरूपां चतुःषष्टिकलां गजशास्त्रानुशीलनञ्च गुरुमुखात् सम्पाद्य शिवप्रसादान्नेत्ररोगं दूरीकृत्य प्रदीप्तज्ञानाग्निर्वा स्वतनयं राज्याधिकारे नियुज्याश्वमेधयागञ्च विधाय पूर्णायुः शूद्रको मृतः ॥ ४ ॥

सिंहासन पर आरूढ़कर, महान् उद्योग के द्वारा अश्वमेध यज्ञ की पूर्ति कर, सौ वर्ष दस दिन की आयु प्राप्त कर राजा शूद्रक अग्नि में प्रविष्ट हो गए ॥ ४ ॥

अपि च—

समरव्यसनी प्रमादशून्यः ककुदो वेदविदां तपोधनश्च ।
परवारणबाहुयुद्धलुब्धः क्षितिपालः किल शूद्रको बभूव ॥ ५ ॥

अस्याञ्च तत्कृतौ—

अवन्तिपुर्यां द्विजसार्थवाहो युवा दरिद्रः किल चारुदत्तः ।

---

पुनरपि प्रकारान्तरेण शूद्रकं विशेषयति—समरव्यसनीति--शूद्रको नाम क्षितिपालः=राजा समरव्यसनी=सततयुद्धोद्यतः (एतेनासाधारणयुद्धपाटवं व्यज्यते) प्रमादशून्यः-सावहितः 'प्रमादोऽनवधानता' इत्यमरः, वेदविदां = श्रुत्यभिज्ञानां, ककुदं=प्रधानः 'प्राधान्ये राजलिंगे च वृषांगे ककुदोऽस्त्रियाम्' इत्यमरः, तपोधनः=तप एव धनं यस्य सः तपस्यारतः, परवारणबाहुयुद्धलुब्धः=परवारणैः शत्रुगजैः सह बाहुयुद्धे = मल्लयुद्धे, लुब्धः = साभिलाषः, बभूव = अभवत्, किलेति प्रसिद्धौ । मालभारिणीवृत्तम् ॥

सरलार्थः—सततयुद्धोद्यतः, सावहितः वेदवेत्ता, तपस्वी, युद्धरसिकः शूद्रको नामाभवत् इत्यर्थः ॥ ५ ॥

तत्कृतौ = शूद्रकविरचितमृच्छकटिके ।

कवेः स्वरूपमभिधायैतत्प्रकरणस्थनायकस्वरूपवर्णनमुपक्रमते—अवन्तिपुर्यामिति । अवन्तिपुर्याम् = उज्जयिन्याम्, सार्थं = वणिक्--समूहं वहतीति सार्थवाहो वणिक् 'सार्थो वणिक्-समूहे स्यादपि सङ्घातमात्रके' इति मेदिनी द्विजश्चासौ सार्थवाहश्चेति द्विजसार्थवाहो वाणिज्यलग्नब्राह्मणः किञ्च द्विजानां=ब्राह्मणादीनां सार्थं=संघातं वहति=अन्नादिना पालयति, अथवा द्विजसार्थान् दानप्रियत्वात्सर्वथा चालयति—'इत्यर्थो वा, स चासौ द्विजसार्थवाह इति दरिद्रः=निःस्वः, चारुदत्त = एतन्नाम्ना प्रसिद्धः, युवा=तारुण्यमुपगतः, किल=निश्चयः, आसीदिति योजनीयम् यस्य=चारुदत्तस्य, वसन्तस्य = मदनमित्रस्य ऋतोः शोभा = कान्तिरिव, वसन्तसेना=तन्नामिका काचित्, गणिका = वारस्त्री 'वारस्त्री गणिका वेश्या' इत्यमरः,

---

और भी—

संग्राम में कुशल, जागरूक, वैदिकों में श्रेष्ठ, तपोनिष्ठ तथा शत्रुओं के हाथी से मल्लयुद्ध करने के अभिलाषी शूद्रक नाम के राजा हुए ॥ ५ ॥

शूद्रक रचित इस प्रकरण में—

उज्जयिनी नगरी में व्यापारी—ब्राह्मण, निर्धन युवक चारुदत्त रहता था ।

गुणानुरक्ता गणिका च यस्य वसन्तशोभेव वसन्तसेना ॥ ६ ॥
तयोरिदं सत्सुरतोत्सवाश्रयं, नयप्रचारं, व्यवहारदुष्टताम् ।
खलस्वभावं भवितव्यतां तथा चकार सर्वं किल शूद्रको नृपः ॥ ७ ॥

---

वेश्याकन्यकात्वेन वेश्या न तु चरित्रेणेति स्फुटीभविष्यति । गुणानुरक्ता = गुणैः सौन्दर्यादिभिः, अनुरक्ता = वशङ्गता बभूवेति शेषः । उपेन्द्रवज्रावृत्तम्—'उपेन्द्र-वज्रा प्रथमे लघौ सा' इति तल्लक्षणम् । अत्र श्रौती उपमा--'श्रौती यथेव वा शब्दा' इति दर्पणोक्तेः ॥

सरलार्थः—उज्जयिन्यां वणिक्कर्मनिरतः, निर्धनः, युवा, चारुदत्तनाम्ना प्रसिद्धः ब्राह्मणः, आसीत्, यस्मिन् गुणलुब्धा वसंतसेनानाम्नी वेश्यासुताऽनुरक्ता बभूव ॥

साम्प्रतं प्रकरणस्यास्य संक्षेपेण वक्तव्यविषयान् निर्दिशति-तयोरिदमित्या-दिना । इदं=मृच्छकटिकसंज्ञकं प्रकरणं तयोः = वसन्तसेनाचारुदत्तयोः सत् = समी-चीनं, यत् सुरतं=कामकेलिः तदेव उत्सवः=प्रमोदः स आश्रयः = निरूपणीयविषयः यस्य तत्, शूद्रको नृपः=तन्नामा नृपतिः, नयस्य=नीतेः प्रचारं=ख्यातिं, व्यवहार-दुष्टतां=व्यवहारः = अष्टादशप्रकाराणि विवादविषयाणि तेषां तेषु वा दुष्टतां अथवा व्यवहारस्य=चारुदत्तशकारयोर्विरोधविचारस्य, दुष्टतां = मृतनारीमपरीक्ष्यैव सम्पा-दितत्वादसमीचीनताम्, खलानां=दुष्टानां शकारादीनां स्वभावं=प्रकृतिम्, तथा-भवितव्यताम्=अघटितघटनाघटितां नियतिम्, एतत् सर्वं चकार=निर्ममौ, किलेति प्रसिद्धौ । अत्रेति पदाभावान्न्यूनपदत्वदोषोऽस्मिन् पद्ये । 'शूद्रैव भार्या शूद्रस्य सा च स्वा च विशः स्मृता । ते च स्वा चैवराज्ञश्च ताश्च स्वा चाग्रजन्मनः ।।' इति स्मृतिवचनात् ब्राह्मणस्य चारुदत्तस्याऽसवर्णया वसन्तसेनया सह परिणयो दोषमुद्व-हतीति मैवं गान्धर्वविवाहादौ तन्नियमाभावात्, परम्परानुरागप्रयोज्यत्वाच्च सुरतोत्सवस्यौचित्यान्नात्र संशयजनकत्वमिति वा बोध्यम् । वंशस्थविलं वृत्तम्-'वदन्ति वंशस्थविलं जतौ जरौ' इति तल्लक्षणम् ।।

सरलार्थः—वसन्तसेनाचारुदत्तयोः कामक्रीडादिवर्णनं नीतिप्रदर्शनं खलानां चरित्रं, व्यवहारहीनतां, भवितव्यताञ्च सर्वं स्वमनसैव परिकल्प्य शूद्रको व्यर-चयत् ॥ ७ ॥

---

वसन्तकालीन शोभा के समान वसन्तसेना नाम की वेश्या उसके ( चारुदत्त के ) गुणों से आकर्षित हो गई थी ।। ६ ॥

कवि ने इस प्रकरण में उन दोनों ( चारुदत्त तथा वसन्तसेना ) के आनन्द विलास, नीति की गति, दुष्ट-व्यवहार, दुर्जनों का चरित्र तथा होनहार—इन सबों का वर्णन किया है ॥ ७ ॥

